# बगाल के बाउल और उनका काव्य

## भाग-१



डॉ. हरिश्चन्द्र मिश्र

आदरणीय श्री मोहन मालवीय को
जिनके आदेश ने
इस रचना को
रूप दिया



[illegible]

5 8 99

# बगाल के बाउल और उनका काव्य

भाग १

डॉ हरिश्चन्द्र मिश्र




रामकृष्ण प्रकाशन
सावित्री सदन तिलक चौक
विदिशा (म प्र) 464 001

बगाल के बाउल और उनका काव्य  भाग १

डॉ हरिश्चन्द्र मिश्र



प्रथम सस्करण  1997

मूल्य  135/

आवरण शिल्पी  श्री सत्येन्द्रनाथ बन्द्योपाध्याय

अक्षर सयोजन  रवि नेमा

आवरण सज्जा एव रूपाकन  गिरधर उपाध्याय

डी टी पी कम्पोजिग  सिल्वर स्कैन कम्प्यूटर सर्विसेज
तिलक चौक विदिशा (म प्र)

मुद्रक एव प्रकाशक  **रामकृष्ण प्रकाशन**
सावित्री सदन तिलक चौक
विदिशा (म प्र) 464 001
दूरभाष  32675

**BANGAL KE BAUL AUR UNKA KAVYA  PART 1**
by Dr HARISH CHANDRA MISHRA

ISBN 81 7365 088 8  R 135/

प्रकृति–स्वरूप–सत्ता के आकर्षण का जिसने
श्रम और सवेदना से सतत् विकास किया है
उसी शान्त उदग्र एव चचल श्रम–सौन्दर्य को

हरिश्चन्द्र मिश्र

# भूमिका

•

साहित्य को जी से जो ने की आलोचना क न्य मे म व मूल्यो की तलाश आदत सी बन गयी है। अ ने दो ो को मूल्य का ही परिप्रेक्ष्य ब ।। व्यापक मानवीय संवेदना एव अर्थवत्ता के सन्दर्भ मे साहित्य का विश्लेषण करना अपना मानवीय कर्त्तव्य समझता रहा हू। अपने कर्म क्षेत्र मे अपने सहकर्मी गुरुजनो की गोष्ठी में यही मानव मूल्य क चे ह की चीज ब ने लगी थी उनके मन की गुदगुदाहट का आधार बनने लगी थी तब मैं निर्द्वन्द्व भाव से बगाल के धर्म एव साहित्य के इतिहास मे म नवमूल्य हेतु ऐतिहासिक आधार ढू ने ल ।। था। सारी चिन्ता छोडकर इस पागलपन मे लगा था। पाया बगाल मे पागल (बाउल) कहे जाने वाले धर्म सम्प्रदाय का चिनह् और लग गया उसके अध्ययन मे। विभि न बगला थी क अध्य किया तथा हि दी में सबका अनुवाद कर डाला। उन्हीं के आधार पर अपने दो खण्डो के ग्र थ को लिख दिया। यह श्री हरिमोहन मालवीय का आग्रह था और का ।न की ना।ओ क निर्दे भी था। उनकी यह इच्छा अब पूरी हो रही है। ग्र थ अब तैयार है। बगाल के विद्वानों के विश्लेषण को अपने से सजोया और प्रास‍ि‍क ब गी ो क अपने ढग से विश्लेषण भी किया है। जैसा बन पडा वैसा है। पाठक ही इसका निर्णय करे।

बाउल गीतो को पढने के बाद लगा कि उनके अनेक गीत कितने प्रासगिक हैं। किसी पागल ने इतनी स ची बात कैसे कह दी ? बगाल में कहावत है कि पागल क्या नहीं बोलता और बकरी क्या नहीं खाती। लेकिन इन पागलो की बातों मे इतना अर्थ है इतना उपयोगी कथन है कि आश्चर्य होता है। मनुष्य देह एव जीवन की प्रभुसत्ता को स्वीकार करने वाले ये बाउल कितने परिवर्तनशील थे कछ कहना सभव नहीं। सारा विश्लेषण और गानो के हि दी अनुवाद के साथ यह परिश्रम दृष्टा त ही है। आशा है हि दी साहित्य इस 'बाउल विवरण को स्वीकार करेगा। बगाल वास का दायि व तो यही था।

ॱस कार्य मे मुझे बहुत लोगो से सहयोग मिला ो उनके प्रति कृतज्ञ हू। ा। हरिमो न मालवीय का आग्रह परिवार नो का रि ारिक हयो। स्तु य है। प्रोफेसर सोमे द्रनाथ धो ध्य क आशीर्वाद ५ दे हमे ॥ वरे य रहा। इस कार्य मे उनकी मह वपूर्ण भूमिका रही। डा शालिग्राम जी गुप्त का उत्साहवर्द्धन कार्य की पूर्ति का एक मह वपूर्ण आयाम रहा है। मुझे इन्कार करने के व्यूह मे से निकालने मे और मेरे परिश्रम को प्रेरित करने मे कछ लोगों का सहयोग अत्यन्त सराहनीय है। जि होने मुझे श्रद्धा और स्नेह दिया। मुझमें आ मबल और विश्वास भरा। वे जो शान्त उदग्र और चचल हैं मेरी उदग्रता को कार्य फल मे लाने में निश्चय ही सहयोगी हैं। अपने एकान्त स्नेह से उ होने मेरे मन को ऊचा उठाया चाहे वे मेरे छात्र ही क्यो न रहे हो। शायद वे अपनी इस क्रियाशीलता से अनभिज्ञ हों पर सत्य यही है। उन सबका सम्मिलित सहयोग यह श्रम फल है। पाठको को समर्पित है यह शब्द कर्म।

बगाल में अति सिद्ध इस म्प्रद के रे मे हि दी साहित्य मौन रहे अच्छा नहीं था। उसकी मौनता को तोडना था। इसी उद्देश्य की पूर्ति हि दी साहित्य को भेंट करता हू। बस इतना ही

●

हरिश्चन्द मिश्र

रथयात्रा दिवस
रविवार ८ ७ १९७४
हि दी भवन विश्व भारती
शान्ति निकेतन (प ब )

## क्रम







|| १ ||

## बाउल और उनका ऐतिहासिक परिचय



बगाल की साधना पद्धति काव्य रचना एव अन्य धार्मिक सामाजिक मान्यताओ से भि न एक ऐसी सम्प्रदाय परम्परा देखी जाती है जिसमे रूढियो को कोई स्थान नहीं फिर भी जो इस समाज का एक अभि न अग है। वह सम्प्रदाय सामाजिक मान्यताओ से अलग थलग मस्तमौला है जिसे किसी की परवाह नहीं परवाह है बस अपनी धुन की अपने स्वीकृत सत्य की जो सब ओर से एक है एक मन एकतारा एक गीत एक राग एक ही मन का मानुष मनेर मानुष आदि आदि।

ल मे बा लो की मीक्ष से सम्बधित । ों के प ने तथा यहा के लोगों से बातचीत करने पर ज्ञात हुआ कि बाउल तो बहुत पहले से ही थे किन्तु उनके प्रति सजग दृष्टि आधुनिक काल के शिक्षित व्यक्तियों ने ही डाली। आज भी अनेक शिक्षित व्यक्ति उन गानो के विशेष भक्त हैं। कछ शिक्षित व्यक्ति तो ग्रामीण बाउलो के गान को आदर्श मानते हैं। हरिनाथ मजुमदार (१८३३ ९६) ऐसे शिक्षित व्यक्ति थे जो बाउल गान की ओर आकृष्ट हुए और उ होने स्वय भी अनेक प्रशसनीय बाउल गान लिखे थे। उनके चरित्र के आदर्श ने युवक दल को भी इस सम्प्रदाय की ओर आकृष्ट किया। रवी द्रनाथ अपनी जमींदारी परिदर्शन के दौरान शिलाइदह (वर्तमान बगलादेश में स्थित) के आवास काल में लालन फकीर के ल ।ानों के सम्पक में आये और उन्होने इन गानो के भाव भाषा से प्रभावित होकर स्वय इन गानो का सग्रह करके प्रकाशित किया। यही कारण है कि उनकी काव्य रचना भी बाउलो के गानो से काफी प्रभावित हुई। उनके अनेक । न प्राची ब ों क ही आधुनिक म र्जित रूप तीत होते हैं। (किन्तु रवी द्रनाथ प्रकृत अर्थ मे इस कारण बाउल नहीं कहे जा सकते।) परिणाम यह है कि बाउल गान एव बाउलो के प्रति आधुनिकता का सचार हुआ और उसका अध्ययन प्रासगिक हुआ।

बाउल शब्द की उ पत्ति का अनुमान बातुल शब्द से किया जाता है। इस शब्द के ता पर्य के स दर्भ मे पण्डित क्षिति मोहन सेन ने कहा है अनेक शताब्दी से जाति पाति से वहिर्भूत

निरक्षर एक दल साधक शास्त्रभार मुक्त मानव धर्म की ही साधना करता चला आ रहा है। वे मुक्त पुरुष हैं इसलिए समा का कोई ब धन नहीं म। ते फिर भी समाज उनको क्यो छोड़ेगा ? तब उ होने कहा था हम लोग पागल हैं हमारी बात छोड़ दो। पागल का तो कोई दायित्व नहीं। बाउल का अर्थ वायुग्रस्त अर्थात पागल है। (उद्‌घृ बगलार साहित्येर सक्षिप्त इतिहास भूदेव चौधुरी) (द्वितीय सस्करण १९६२) बाउल शास्त्रभार मुक्त जो मानव धर्म की साधना करते हैं उसे खोजते फिरते हैं मानव देह में ही। देह की आदिम और चिरन्तन आकाक्षा को मन के सहज अनुराग मे रगकर उन्होने अनुभवमय मन के मानुष के मदिर में एकान्त मन में प्रस्तुत किया है। बाउलों का गान उसी बाउल साधना का अग है। बाउल शब्द व्यक्ति के लिए प्रयुक्त नहीं है प्रयुक्त हुआ है एक गोष्ठी के लिए, जिसके लिए बातुल विशेषण प्रयुक्त है उसकी प्रकृति का स्वरूप और वैशिष्टय ।ने के माध्यम से क होता है। बाउल शब्द की उ पत्ति और ता पर्य के स दर्भ मे उपे द्र नाथ भट टाचार्य ने विशद व्याख्या की है। दीर्घ बीस वर्षों तक बाउलों के साथ रहकर उनमे दीक्षित होने का अभिनय करके उ होने बाउल सम्प्रदाय के गुप्त रहस्य को भी जानने की चेष्टा की और उस स दर्भ मे एक वृहद् ग्र थ (लगभग १२ पृष्ठो का) लिखा। वैष्णव शैव कृष्णभक्ति बौद्ध ए व हि दू तत्र स धन। के सम्यक विकास की चर्चा करते हुए उ होने इस शब्द का अर्थ और सरोकार समझने की चेष्टा की है। उनके अनुसार ज्ञात होता है कि मध्ययुग के बगला साहित्य मे विशेष रूप मे कृष्णदास कविराज के चैत य चरितामृत ग्रथ में बाउल शब्द का काफी व्यवहार हुआ है। मालाधर वसु के श्रीकृष्ण विजय मे इस शब्द का व्यवहार दिखाई देता है। चैतन्य चरितामृत ग्रथ मे सात आठ बार इस शब्द का प्रयोग हुआ है। चण्डीदास भणिता युक्त वैष्णव सहजिया त व और साधना प्रणाली समन्वित रागा मिका पद मे भी बाउल शब्द का व्यवहार दिखाई देता है। चण्डीदास के राधा कृष्ण प्रेम लीला का स्वरूप प्राकृत प्रेम लीला से ऊप जो चै न्य र र्ती यु। मे ही भव हु ।। चैतन्य प्रेम मे राधा की विह्वलता त मयता उ मादना का दृष्टात पाया जाता है। चण्डीदास के प्रेम मे साहित्यरस के आस्वादन के साथ अध्या म रस के आस्वादन का उत्कर्ष चैतन्य परवर्ती युग मे ही सम्भव हुआ। यह उत्कर्ष स्वरूपगोस्वामी रूप गोस्वामी सनातन गोस्वामी जीव गोस्वामी आदि की रचना के बीच से गौडीय वैष्णव धर्म तत्व के रूप मे प्रतिष्ठित हुआ। सहज प्रेम साधना का बीज इन वैष्णव सहजिया धर्म में दिखाई देता है। उस युग मे ईश्वर प्रेम मे मतवाले और वाह्य ससार के व्यापार मे उदासीन व्यक्ति को बाउल कहा जाता था। स्वय चैतन्यदेव ने भी खुद को बाउल कहा है। असित कमार व द्योपाध्याय के अनुसार बातुल या व्याकल से बाउल शब्द उत्प न हो सकता है। अर्थात ईश्वर प्रेम में जो पागल है अथवा आउल (अरबी) (या बाउर) हि दी जिसका अर्थ वायुरोग ग्रस्त है) से भी यह शब्द व्यु प न हो सकता है। अरबी शब्द का अर्थ है ईश्वर प्रेमी स्वाधीन चित्त जाति सम्प्रदाय चिनह्

से रहित एक भक्त दल विशुद्ध ईश्वर प्रेम में विश्वासी होकर प्राय चार सौ वर्ष आगे से ही बाउल नाम से वह सोलहवीं अठारहवीं शताब्दी में वैष्णव सहजिया समाज में विशेष प्रधान हो गया था। उसने सम्प्रदाय को तात्विक रूप में प्रभावित किया। इनमे से कछ तो बाउल नाम से ही परिचित थे। मालूम होता है कि बाउल सम्प्रदाय इनके द्वारा ही परिपुष्टि लाभ कर सका इनके बीच से ही उत्थित हुआ है।
(बगला साहित्येर सम्पूर्ण इतिवृत्ति असित कमार वन्द्योपाध्याय द्वितीय सस्करण १९६८ पृ २३२)

दुघुशाह के एक पद को बाउल की परिभाषा के रूप मे लिया जा सकता है पद सख्या १५७ भाग दो दृष्टव्य।

ये खोजे मानुषे खोदा सेइ तो बाउल।
वस्तुते ईश्वर खुजे पाय तार उल।।

(जो मनुष्य मे ईश्वर को खोजता है वही तो बाउल है वस्तु में ईश्वर को खोजने पर अपनी सत्ता महत्ता आदि को प्राप्त करता है।) इसका ता पर्य यह है कि कर्मकाण्ड शास्त्र आदि से परे मनुष्य में ही ईश्वर को खोजने वाला परम्परा का विरोधी होने के कारण सामाजिक मान्यता मे पागल होगा ही। लोग उसे पागल कहेंगे तो वह भी पागल बनने को तैयार है। उपे द्रनाथ भट टाचार्य मानते हैं कि सस्कृत वातुल (अर्थात् उन्माद) शब्द का प्राकृत रूप लेकर बाउल शब्द ने बगला भाषा में प्रवेश किया है। श्रीकृष्ण विजय चैतन्य चरितामृत और रागा मिका पद मे इसी वातुल शब्द के ही प्राकृत रूप मे ही हम बाउल शब्द को पाते हैं। इसी मूल बातुल अर्थात् उ माद या भावो माद अर्थ में परवर्ती काल मे एक विशिष्ट भाव के निरतर आवेग में वाह्य ज्ञान शून्य या भावो माद या धर्मो माद वेश वास और आचार व्यवहार मे प्रचलित सामाजिक रीति नीति के बधन से मुक्त लोकाचार परित्यागी आत्मकर्म समाहित उदासीन धर्म साधक गण बाउल नाम से परिचित हुए हैं। बाउलो को विशेषत राढ बाउलों को क्षेपा (क्षिप्त) नाम से अभिहित किया जाता है। चारुच द्र व द्योपाध्याय की उक्ति को देखें तो एक धारणा मिलती है। एक विशेष धर्म के लोगो को बाउल कहते हैं। इस शब्द की व्यु पत्ति के स दर्भ मे नाना लोग नाना मत व्यक्त किए हैं। कोई कह है कि ब वायु ब्द के स थ हे अर्थद्योतक ल प्रत्यय योग करके निष्प न है एव इस वायु शब्द के अर्थ मे योग शास्त्र की स्वाभाविक शक्ति का सचार मालूम होता है। जो सम्प्रदाय देह के स्वाभाविक शक्ति के सचार का साधन करने की साधना करे वे ही बाउल हैं। कोई कहता है कि वायु माने श्वास प्रश्वास एव श्वास प्रश्वास का अर्थ जीवन धारण है एव उसका सरोध करके दीर्घ जीवन धारण करने की जो साधना करते हैं वे ही बाउल हैं। पुन कोई कहते हैं कि सस्कृत वातुल शब्द का प्राकृत रूप बाउल है। जो व ताधिक होते हैं वे पा। होते हैं और का अ ।

साधारण लोगो के तुल्य नहीं होता लोग उसे ी पागल या वातुल कहते हैं। इस प्रकार साधारण समाज वहिर्भूत आचार व्यवहार सम्प न धर्म सम्प्रदाय बाउल है।

(उद्धृत बगलार बाउल ओ बाउल गान पृ )

इस रोक्त म का वि ोध करते हुए पेन्द्र थ भ ार्य कहते हैं 'श्वास प्रश्वास सक्रान्त योग साधना जिसका धर्म है उन सबको ही यदि बा ल कहा जाता तो यो। मा वि म्बी सभी साधकों को ही बाउल नाम से अभिहित किया गया होता। किन्तु हिन्दू तत्र साधक बौद्ध तन्त्रसाधक हठ्योगी नाथ पथी लोगों को कोई बाउल नहीं कहता। अत लेखक का शेषोक्त मत ही समर्थन योग्य है। (वही पृ ४ )

बाउल निरन्तर एक ही भाव में डूबकर जीवन काटते हैं। इसी भाव में डूबकर ससार और समाज की उपेक्षा करके वे अपने मन के साथ लीला करते हैं। एक गान में है

आट भाव अन्तरे राखे
बाहरे से उडन पेके
बूँद होये वसे थाके से आपन स्वभावते।।
(ओ से) कभु हासे कभु काँदे
कभु नाचे कभु जाँचे
सदा समान भाव तार शुचि अशुचिते।।
भालो कि मन्द हुए
तादेक द्वारेते थुये
पाषाणे बेंधे हिए रहे आन देते।।

(मूल भाव को अतर मे रखकर बाहरी भाव का बहिष्कार करता है और अपने स्वभाव में बूँद रूप में बैठा रहता है। वह कभी हसता है कभी रोता है कभी नाचता है कभी जाचता है। शुचि अशुचि में सदा समान भाव रहता है। अच्छा हो या बुरा द्वार पर फेंककर हृदय में पाषाण बाधकर आनन्द से रहता है।)

वह भाव का मानुष भाव का भावुक और प्रेम क प्रेमी किस रीतिपद्धति मे रहता है उसे कोई कभी नहीं जानता। वह आन द निरान द से परे नित्य ही प्रेमान द में जीता है। आन द सलिल में उसके दोनों नेत्र तैरते रहते हैं। वह अपने मे हसता और रोता है। वह धन और जन ख्याति नहीं चाहता। उसके लिए अपने पराये का भेद नहीं रहता। वह चौदहों भुवन के दग्ध होने पर आसमान मे अपना घर बनाता है। वह महाभाव मे रहता है। उसे देखकर ही पहचाना जा सकता है। बाउलों की ही एक पक्ति इसके लिए सत्य है।

महाभावेर मानुष होय ये जना
तारे देखले जाय रे चेना

(ओ) तार ऑखि दुटि छल छल
मृदुहासि वदन खाना।

ये बाउल आ मगोपनशील होते हैं। इसमे वे एकदम सतर्क रहते हैं। उनके साधु गुरु का आदेश भी यही है।

आपन भजन कथा
ना कहिवे जथा तथा
अपना ते आपनि होइबे सावधान।

हमेशा स्वतत्र रहने पर भी वे बाहर से साधारण रीति नीति मानते हैं। लोकाचार पालन का अभिनय करते रहते हैं। वे इसे गुरु का निर्देश मानते हैं।

लोक मध्ये लोकाचार
सद्गुरु मध्ये एकाकार।

बाउलो का समानार्थक और एक शब्द आउल है। आज बाउल सम्प्रदाय युक्त एक श्रेणी के मुसलमान साधकों को आउल या औलिया कहा जाता है। उपे द्रनाथ भटटाचार्य के अनुसार इसका मूल भी सस्कृत का आकल शब्द है। आकल शब्द आवेग चचल आल खाल बे सभाल अस्वाभाविक मनोभाव सम्प न आदि भाव का द्योतन करता है एव एक प्रकार से वातुल (बाउल) इसका ही समानार्थक है। इस शब्द का प्रयोग केवल मुसलमान साधको के लिए ही प्रयुज्य होने का कारण परवर्ती काल का सूफी प्रभाव है। अरबी शब्द उयाली (अर्थ निकट बहुवचन में उयालिया) सूफी साहित्य में भगवत् स्वरूप प्राप्त पूर्ण मानव को बताता है। सूफी प्रभाव मुसलमान बाउलों पर अधिक पडा जिसके साधना पथ मे विशेष अ सर ८ त्वज्ञानी के परिचा क रूप मे औलिया शब्द प्रचलित हुआ। बाउल और आउल अर्थ मे सामाजिक रीति नीति के उर्ध्वगत जो आ मभोला और त्तवत् व्यक्ति को स्पष्ट करत है सूफी हित्य मे ही अर्थबोध ब्द दी अर्थात् पागल है।

इस श्रेणी के साधकों को केवल इसी नाम से अभिहित नहीं किया जाता। इस धर्ममत मे हि दू और मुसलमान दोनों श्रेणी के लोग हैं। । दे । ९१ पश्चि में मु लम न जाति के सभी साधकों को फकीर कहा जाता है। साधारण फकीरो से भेद ज्ञापन के लिए इ हें नेडा फकीर कहा जाता है। दो एक जगहो पर इन्हे बे शरा फकीर या मारफती या बेदाती फकीर भी कहते हैं। बौद्ध साधको की तरह धर्माचरण के कारण इ हे नेडा फकीर कहा जाता है। निम्न श्रेणी के एक और अश जो मुसलमानो मे रूपान्तरित नहीं हुए कि तु ब्राह्मण आदि उ च वर्ण द्वारा अवहेलित एव समाज से बहिष्कृत अवस्था में थे वे तान्त्रिक बौद्ध साधना को मूलत बनाए रखते हुए वैष्णव धर्म का आश्रय ग्रहण किए रहे। बौद्ध धर्म से वे वैष्णव धर्म मे आ गये। उ हे ही ज्ञापित करने के लिए उन

सब साधक साधिकाओ को नन्ना नेडी कहा जाता है। ऐसा माना जाता है कि नित्यानन्द के पुत्र वीरभद्र इसी बौद्ध सहजिया धर्म को वैष्णव धर्म की ओर ले आये। बे शरा शरीयत या अनुष्ठानिक इस्लाम धर्म से वहिर्भूत होते हैं। ये जाति से मुसलमान होने पर भी धर्म साधना की दिशा मे इस्लाम के धर्म विश्वास और आचार व्यवहार को ग्रहण नहीं करते।

अनेक स्थानो पर बाउलो को रसिक वैष्णव रागानुगापथी वैष्णव भी कहा जाता है एव ये लोग भी अपने को इसी नाम से अभिहित करते हैं। साधारण लोग इन्हे मात्र वैष्णव कहते हैं। रसिक शब्द वैष्णव सहजिया साहित्य मे एक विशिष्ट अर्थ मे पाया जाता है। चण्डीदास के रागात्मक पदो एव सहजिया साहित्य मे इनका बहुत प्रयोग है। वैष्णव सहजिया साधना पूर्ण प्रेम और माधुर्य रस की साधना है। दुरूह साधना मे सिद्ध साधक ही प्रकृत रसिक हैं। बाउल गान मे इसी सहज भजन की पद्धति और इसी तत्वाश का एक विशिष्ट रूप में रूपायित व्यावहारिक प्रयोग अधिक पाया जाता है। बाउलो के तत्व और दर्शन के सन्दर्भ मे अलग से चर्चा होगी। मुसलमान फकीर और हिन्दू बाउल या रसिक वैष्णव सभी एक ही तत्व के उपासक हैं साधना की पद्धति मे भी एक एव साधना सक्रान्त आचार व्यवहार में भी समान हैं। अत बगाल के इसी श्रेणी के समस्त साधकों को ही एक बाउल नाम से अभिहित किया जाता है। बगला सहित्य मे बाउल आउल नेडा सहजी कर्त्ताभजा साई दरवेश आदि लोकसम्प्रदाय का विवरण मिलता है।

आज भी बाउलों की रागिनी उनका एकतारा बगाल में झनझनाता है मन आकृष्ट करता है। गाडियों मे रास्ते पर मेलों में उनकी रागिनी की झकार मन को आकृष्ट करती है चाहे वे शौकिया बाउलो द्वारा रचे गान हों चाहे बाउल राग और छदो के आधार पर रचे गान हो अपने अपने लोकगीतो के रस के परिप्रेक्ष्य मे एक सहज रस का सचार करते हैं। अनायास इन बाउलो की स्थिति के साथ उनकी उत्पत्ति से लेकर आज तक की विकास धारा की पहचान की ओर मन आकृष्ट होता है। बाउलो का ऐतिहासिक परिचय ही उनका प्रकृत परिचय है क्योकि आज उनका वास्तविक स्वरूप नहीं रह गया है। हर धार्मिक सम्प्रदायो की तरह इनका भी अस्तित्व खतरे मे है। अत उनके ऐतिहासिक विकास के निदर्शन मे बाउलो की सच्ची परख हो सकेगी।

बाउल सम्प्रदाय के विकास को निर्धारित करने के लिए बौद्ध तत्र साधना। शैव तत्र सहजिया भक्ति के विकास को निर्धारित करते हुए सूफी साधना का प्रभाव को भी निर्धारित करना आवश्यक है। क्योकि बाउल धर्म इन समस्त धर्म साधना का समन्वित परिणाम है। बाउल गान एव साधना का पूर्ण रूपेण अस्तित्व अठारहवीं उन्नीसवीं शताब्दी मे सामने आया। असित कुमार वन्द्योपाध्याय ने बगला साहित्येर सपूर्ण इतिवृत्त ग्रथ मे इसी प्रकार का

विचार प्रस्तुत किया है। अठारवीं उन्नीसवीं शताब्दी मे ओर एक ा र स्यआ ी साधक जो बाउल नाम से परिचित थे ओर सी नाम से एक उपसम्प्रदाय निर्मि ा आ उन्होने जो अनेक उत्कृष्ट अध्या म सगीत की रचना की थी वे अठार वीं श ाब्दी ह लिए अभिनव हो सकते है। (पृ ३३१) यद्यपि इन बाउल गानो के ा ा ा ा आधुनिक काल मे ही ज्यादा जोर पकडा। काव्या मकता एव प्रासगिकता । स ो इसकी चर्चा की जाएगी। यद्यपि इस बात को असित कुमार ने भी स्वीकार किया है। असि त कमार भी बाउल शब्द को चैत य के साथ जोडते हुए इसकी प्राचीनता म ाप्र ो। य तक ले गये हैं। बाउल शब्द की उत्पत्ति सम्बन्धी चर्चा के साथ असित कुमार ने बाउलो की प्राचीनता को माना है। चाहे जिस दिन से ही क्यो न ो ईश्वर प्रेमी स्वाधीन चित्त जाति सम्प्रदाय के चिनह् से रहित एक भक्त दल विशुद्ध ईश्वर प्रेम मे विश्वासी होकर बाउल नाम से परिचित हो गया था प्राय चार सौ वर्ष आगे से ी। सत्रहवीं या अठारहवीं ाब्दी मे वैष्णव सहजिया सम ा मे जो प्राधा य अर्जन किए थे। उ ोने बाउल स प्रदाय को तत्व द्वारा प्रभावित किया इनमे से कोई कोई बाउल नाम से ी परिचित थे। मा ू ा होता है कि बाउल सम्प्रदाय इनके द्वारा ी परिपुष्टि लाभ कर सका ाक बीव से ी उत्थित हुआ है। (पृ ३३२)। इस प्रकार असित कुमार ने सहजिया वैष्णवो क सा ा बाउल सम्प्रदाय का सम्बन्ध जोडा सूफी साधना का प्रभाव ी स्वीकार किया गया । प्राचीन काल से लेकर आधुनिक काल तक बाउल सम्प्रदाय चला आ र ा । सहजिया वैष्णव भक्ति बौद्ध तान्त्रिक हिन्दू तान्त्रिक एव सूफी साधना के प्र ाव को ग्र ण करते हुए प्राचीन बाउलो का (अठारहवीं उन्नीसवीं शती के बाउलो का) खूब परिचय प्राप्त नहीं है। ये गोपनीयता का अवलम्बन करते रहे । केवल पदो की भणिता ा ही आधार रहा है। जनश्रुति भी सहायक होती है। प्राय मध्यकालीन साधको क लिए ी यह बात स य है। असित कमार ने प्रमुख बाउलो मे जो प्राचीन काल के थे दो का ाम लिया है और उनकी चर्चा ी की है। प्रथम हैं लालन शा फकीर (ा म स ा् १७७५) दूसरे हैं पाजशाह (जिनके ज म आदि का विवरण नहीं दिया गया ।) बस इतना ी कहा गया है कि लालन के तिरोधान के बाद पा ाशा अत्य त प्रसिद्ध ए थे। इन बाउलो का सक्षिप्त परिचय द्वितीय खण्ड मे दिया गया है।

भूदेव चौधरी के बगला साहित्येर सक्षिप्त इतिहास मे बाउलो के का ा क्रमिक विवेचन से ज्यादा उनकी लोकगीता मकता हिन्दू एव मुसलमान सस्कृति का सम्मिश्र ा और बाउलो के गानो मे उसका सवहन उनके मुर्शीदी एव मारिफती गानो की चर्चा है। बाउलो की साधना और रवीन्द्रनाथ की दृष्टि का बाउल साहित्य की ओर आकृष्ट होना इनकी चर्चा का मुख्य बिन्दु है। बगाल का यह सस्कार किसी भी विषय के विश्लेषण मे प्राय बाधक होता है कि वे लोग रवीन्द्रनाथ को ही केन्द्र बिन्दु बनाकर किसी साहित्यिक धारा की चर्चा करते और विश्लेषण की पूरी धारा रवीन्द्रनाथ तक आकर रुक जाती

है। भूदेव चौधरी के काल क्रमिक विवेचन को यहा प्रस्तुत करना आवश्यक है। बाउलो की साधना गुरु परम्परा सिद्ध है। फलत गुरु प्रवर्त्तना के अनुसार ये विभि न गोष्ठी और सम्प्रदाय मे विभक्त हैं। पूर्वोक्त गगन हरकरा कष्टिया के लालन फकीर की शिष्य परम्परा के अ तर्गत थे। स्पष्ट देखते हैं कि बाउलों मे जाति भेद नहीं था मन के मानुष की साधना मे ये सभी मनुष्य की प्रीति और उपदेश हृदय बद्ध करते हैं। (पृ १२३)

वे आगे कहते हैं कि बाउल साहि य का प्रथम अकरोद्गम लगभग सोलहवीं शताब्दी के अत मे अथव स रहवीं ।त ब्दी के ु रू मे हुआ था। उसका विकास एव परिणति अठारहवीं शताब्दी एव उसके बाद घटा था। अनेक बाउल महाप्रभु (चैतन्य) की आदि गुरु रूप में व दना करते हैं। इससे ही ज न प त है कि ८के न्त शिथि भाव मे होने पर भी चैतन्य की प्रेमानु वित के इतिहास ने ब लों के मने र नुष की स धित्स को आमूल आलोडित किया था। (पृ १२३)

जगमोहिनी सम्प्रदाय की चर्चा करते हुए उ होने जगमोहन को आदि प्रवर्त्तक माना है किन्तु समय का सकेत नहीं है। उन्होने उद्घोषित किया है बाउलों के विभि न सम्प्रदायो के बीच जगमोहन प्राचीन धारा के एक प्रवर्त्तक थे उनके बाद के लोग जगमोहनी नाम से विख्यात हुए। एकतारा बजाकर बाउल गान करने का प्रचलन किया था गुरू आउल चाद ने। अ । हवीं तीब्दी के ु रू में पूर्व । ब्दी की ा्प्ति सी मे ये आभिर्भूत हुए थे। आउल चाद के समय से गुरु-प म्पर ब्ध ब ल स ध का इतिह क । स्पष्ट और प्राजल होता आया है। (पृ १२३)

मु नों में ल स ध क सू को वे निम्नवत् दे ते हैं मुसलमानो के लोक समाज में बाउलों के अनुरूप सहज साधना के पथ को ही मुर्शीदी या मारिफती धारा नाम से अभिहित किया जाता है। बाउल साधना आनुष्ठानिक शास्त्र धर्म निरपेक्ष है। मुर्शीदी मारिफती साधना मे भी शास्त्राचार वर्जित हुआ है। ानुभव प्रधान स्वाधीन सहज इस्लामी सूफी भजन पद्धति के द्वारा मुर्शीदी मारिफती प्रभावित थे। बाउलो की तरह इनकी भी सपूर्ण साधना का वाहक था गुरु या मुर्शीद। मारिफत शब्द का अर्थ पथ है। गुरु गम्य साधना पथ को ही मुर्शीदी मारिफती गान मे व्यजित किया गया है। (पृ १२३)

बागलार बाउल काव्य ओ दर्शन मे प्रोफेसर सोमे द्रनाथ व द्योपाध्याय ने बाउल साधना और बाउल गान का इतिहास विषय पर चर्चा की है। इस प्रसग में इतिहास क्या है की चर्चा करते हुए कहा है कि इतिहास वस्तु ही कर्म सापेक्ष है। कर्म के धारानुसरण मे इसकी सृष्टि होती है और इसका ज म कर्म आधारित है कि तु जहा कर्म की धारा अनुपस्थित है वहा इतिहास की सृष्टि कैसे सम्भव है ? इतिहास तो निराश्रय नहीं होता कर्माश्रित कर्म निर्भर और रूप सापेक्ष होता है। (पृ १२९) बाउलो के इतिहास को वे सोने के पारखी पत्थर की तरह मानते हैं। साथ ही वे मानते हैं कि बाउल कर्म

सापेक्ष नहीं हैं। उन्हे सहजिया मानते हैं। अत उनके कर्म सहज कर्म हैं। इसी प्रसग मे उन्होंने वैष्णव सम्प्रदाय क्त सम्प्रदाय ८ । सम्प्र ों मे इतिह स होने की स्वीकार की है। वे मानते हैं कि वैष्णव या तान्त्रिक साधको की तरह बाउल सहज साधकों की कोई सुनिर्दिष्ट कर्म प्रणाली या चर्चानीति नहीं है। उनका काम हल्के मन की खुशी के खयाल का प्रवाहित काम है। वह परिकल्पना विहीन है। इसीलिए म्प्र य की तरह इसकी कर्म साध के इतिवृत्त की और अवकाश नहीं है। यही नहीं उन्होंने बाउल सम्प्रदाय को अन्य सम्प्रदायों से सम्पूर्ण स्वतत्र माना है। इसीलिए वे बाउलों के इतिहास को असभव मानते हैं। फिर भी इस गायक दल के लिए बाउल नाम कब से आरोपित हुआ और कब से गौण रूप मे सम्प्रदाय की रचना हुई इसकी चर्चा करते हुए न्होने ो हवीं श ब्दी के चै न्य चरि मृ भृति ाहित्य के चर्चा प्रसग से खुद जोडा है। लिखित साहित्य न होने के कारण बाउलों के आविर्भाव काल के निर्धारण को प्रो सोमेन्द्र वन्द्योपाध्याय असभव मानते हैं। इतिहास न होने की सारी सम्भावनाओ को प्रोफेसर सोमेन्द्र नाथ वन्द्योपाध्याय ने प्रस्तुत किया। यही नहीं यह भी कह है कि बहुत से लो। बा ल स ध । सा क भ देखते हैं किन्तु ऐसा नहीं है। फिर भी उन्होंने बौद्ध तत्र की चर्चा के समानान्तर बाउल साधना की चर्चा की है। सूफी साधना की भी चर्चा की है किन्तु कोई ऐतिह सिक परि नहीं मिलता है। बाउल काव्य दर्शन साधना आदि के विश्लेषण के स दर्भ मे प्रोफेसर सोमे द्रनाथ व द्योपाध्याय का आग्रह हमेशा इस बात में हा है कि वे ो की को सूक्ष्म प्रदान कर सकें और उनके कर्म निरपेक्षवाद को आगे बढा सके। अत उन्होंने बाउलों को इतिहास मे न बधने दिया। सत्य ो यह है कि दि कोई है ो उसकी ाजिक मान्यता है औ सम ज की चीज क ह परम्प क नि ा। करती है। अत उसका इतिहास होता है। बाउल गान तो मन की मानुष की चिता या खोज कितना भी करे वे लोक समर्पित हैं। सामाजिक रूढियों ध र्मिक रूढियों के वि से म्बधि अनेक गानो मे यह लोकार्पण देखा जा सकता है। इसकी चर्चा आगे की जाएगी।

उपे द्रनाथ भटटाचार्य ने 'बगलार बाउल ओ बाउल गान ग्रथ मे अपने विशेष अध्ययन को प्रस्तुत किया है। वे बाउल धर्म एव साधना के विकास को विभि न भारतीय एव विदेशी सम्प्रदायों के विकास क्रम मे देखते हैं। वे बाउल धर्म को समन्वय मूलक धर्म मानते हैं। बाउल धर्म एक सम वय मूलक धर्म है। उसकी मूल साधना पद्धति तान्त्रिक बौद्ध धर्म के ऊपर प्रतिष्ठित है। उसके ऊपर शिव शक्तिवाद राधाकृष्ण वाद वैष्णव सहजिया त व सूफी दर्शन और त व गौडीय वैष्णव धर्म तत्व आदि का प्रभाव पडा है एव इसके साथ कितने ही निजस्व वैशिष्टय के सम वय में यह एक विशेष धर्म रूप मे गठित हुआ है (पृ १२६) अत बाउल धर्म क इतिह स इ तमाम सम्प्रदायों क विक स की परि ाति है।

इस सम्प्रदाय की विकास धारा को निर्देशित करने के लिए उपेन्द्रनाथ भट्टाचार्य के वक्तव्य को आधार बनाना ही समीचीन होगा। बौद्ध सहजिया धर्म ही अन्य प्रभावो के साथ बाउल धर्म की सृष्टि का उपादान है। वस्तुत पाल वश में ही बगाल मे बौद्ध धर्म विशेष रूप मे व्याप्त हो गया था। वि ो क के वीं से द वीं ।त ब्दी के बीच बौद्धधर्म एक विशिष्ट क्रिया मूलक तान्त्रिक धर्म के रूप में परिग्रह करके जन साधारण के बीच विस्तृत हुआ। हिन्दू शैव आगम एव प्राचीन तत्र का शिव शक्तिवाद एव हठयोग पद्धति के साथ बौद्ध धर्म का प्रज्ञा उपायवाद मिलकर वज्रयान एव अन्त मे सहजयान के रूप मे पूर्णत रचित हुआ। इस धर्म मे भोग मोक्ष के समन्वय रहने से साधारण लोगो ने विशेष रूप मे इसे ग्रहण किया। बगाल में अपेक्षाकृत निम्न स्तर के लोगों मे ही यह बौद्ध सहज धर्म अधिक मात्रा मे विस्तृत हुआ था।

उसके बाद द्वादश शताब्दी के प्रथम भाग से प्राय तेरहवीं शताब्दी के मध्य भाग तक सेन वश ने बगाल में राज्य किया। सेन वशी वैष्णव थे। राधा कृष्ण लीला की कथा इनके पूर्व बगाल से बाहर प्रचारित थी किन्तु सेन वश के शासन काल मे यह विशेष रूप से बगाल में प्रचारित हुई। इसकी उल्लेख योग्य अभिव्यक्ति जयदेव के गीतगोविन्द मे एव इसी युग की अनेक राधा कृष्ण विषयक कविताओं में हुई। हिन्दुओ का शिव शक्तिवाद पाल युग मे बौद्धों के प्रज्ञा पव द के ।थ एक प्रक। से मिल । । था। अब सेन युग में प्रज्ञा उपाय के स्थान पर प्रकृति पुरुष रूप में राधाकृष्ण प्रतिष्ठित हुए। पहले से ही प्रकृति मिलन एव योग साधना धर्म की क्रिया पद्धति की अगीभूत थी। वैष्णव शासन काल में वही मूल क्रिया रक्षित हुई थी। इस प्रकार बौद्ध एव वैष्णवों के बीच एक समन्वय साधित हुआ ए बुद्ध हिन्दुओं के अ तार में परि ।त हुए। इसी समय में ही वैष्णव सहजिया धर्म का उद्भव हुआ। नेक ।र लो स्वाभाविक रूप में ही बौद्ध सहजिया से वैष्णव सहजिया में रूपान्तरित हुए। कारण दोनो सम्प्रदायो के बीच मूल साधना क्रिया मे विशेष पार्थक्य नहीं था। श्रीकृष्ण कीर्तन की योग क्रिया वर्णनात्मक पद इस अनुमान का समर्थन करता है। यही वैष्णव सहज साधना चैतन्यदेव के आविर्भाव के बाद नूतन शक्ति और वैशिष्टय लेकर आविर्भूत हुआ था किंतु इसका बीज पूर्व ही अकरित एव अनेक वर्धित हुआ था।

इसके बाद त्रयोदश शताब्दी के मध्य भाग से बगाल मे मुसलमान राजत्व प्रतिष्ठित हुआ। नाना कारणों से राजधर्म ने चि क तक सम क ऊपर प्राधान्य विस्तार किया। पाल युग का राजधर्म बौद्धधर्म एव सेन युग का राजधर्म वैष्णव धर्म दोनों ने जन साधारण के ऊपर प्रभाव विस्तार किया था एव नाना रूप मे दोनो धर्म का एक समन्वय साधन किया गया किन्तु भारत के बाह क इस धर्म के साथ कोई सम य या आपोष तब असभव हुआ। म्पू । रक्ष शील ।क हिन्दुओ के दल ने समाज के एक वृहत् पिछडे

एव तथाकथित निम्न श्रेणी के लिए अ   र ीय ८व   माजिक सी   क   हर र । था। इस श्रेणी के अधिकाश ही सहजिया धर्मावलम्बी थे। वे नाना सामाजिक सुख सुविधा की विवेचना करके एव उच्चश्रेणी की घृणा एव निर्यातना के हाथ से रक्षा पाने के लिए मुसलमान धर्म मे दीक्षित होकर मुसलमान हो गये। इनमे से अधिकाश शरीयत निर्दिष्ट धर्म ग्रहण करके खाटी मुसलमान हो गये। दूसरा अश नाम से मुसलमान होकर आ मरक्षा करने पर भी धर्म साधना विषय में। पूर्व के सहज धर्म का पालन करने लगा। यही बगाल के फकीर सम्प्रदाय का आदि रूप है।

भारत मे मुसलमान शासन के आरम्भ होते ही सूफी नामक एक धर्म सम्प्रदाय भारत मे आना आरम्भ हुआ। सूफियो का मतवाद आनुष्ठानिक इस्लाम से पृथक था। ये मरमिया पथी थे इनका धर्म आ मोपलब्धि मूलक था अनेक रूप मे वेदात के अनुरूप था। मनुष्य के हृदय स्थित आ मा को प्रेम के पथ से उपलब्ध करके अपनी दिव्य सत्ता या परिपूर्ण सत्ता की अनुभूति ही इनकी धर्म साधना का लक्ष्य था। गुरुवाद इस्लाम के आदिष्ट आचार अनुष्ठान का त्याग अन्यान्य धर्म सम्प्रदाय के प्रति उदार दृष्टिभगी आदि इनका वैशिष्टय था।

तेरहवीं शती के अन्तिम भाग से ही इ होने बगाल मे आना आरम्भ किया एव सतरहवीं शताब्दी तक इनकी गति अव्याहत थी। ये मनुष्य मनुष्य मे जाति जाति मे धर्म धर्म में कोई प्रभेद नहीं मानते। सभी जगह उदार सार्वजनीन धर्म का प्रचार किया। इ होंने हि दू और मुसलमान दोनो श्रेणी मे ही श्रद्धा ज्ञापित की।

इनके आने पर सहजिया मत के मुसलमानो को एक बडा आश्रय मिला। सूफियों के धर्म त व के साथ इनके धर्म त व का अनेक विषयो मे मेल था। मनुष्य की देह में परम त व का वास धर्म के अनुष्ठान का त्याग साधना की अन्तर्मुखीनता आदि मे सादृश्य वर्तमान है। मुस   हजियो ने इसी सादृ य के अन्त   में आ मगोपन करके कितने मुसलमान स   के ह   हक किसी प्रक   अस्तित्व बनाये रखा। उनके ऊपर अनेक सूफी प्रभाव पडे एव उसी प्रभाव के कारण उनके स्थान पर अभिषिक्त परवर्ती मुसलमान बाउलो द्वारा रचित गान मे भी सूफी धर्म के अनेक पारिभाषिक शब्द व्यवहृत होते देखे जाते हैं।

चैतन्य देव के आवि ि क   हले के सहजिया वै व सम्प्रदा ने जो मुस म   नहीं हुए किसी प्रकार अपनी सत्ता को बनाए रखा। वे ये प्रक र से ८   यी क्ति से अ विर्भू हुए। वैष्णव गोस्वामियो का चैतन्य तत्व चैतन्य चरितामृत आदि ग्रथ के प्रचार मे एक आदर्श प्रेम की आबोहवा सृष्टि मे सहजिया वैष्णवो ने एक नूतन अनुप्रेरणा प्राप्त की। इसी समय नाना पद आगम कडचा (हस्तपोथी) प्रभृति विविध ग्र थो में उनका धर्म त व एव दार्शनिक तत्व प्रकाशित हुआ। पहले ज्ञान मूलक एव योग क्रिया मूलक धर्म में

अधिक मात्रा मे प्रेम अवतारणा की गयी। वैष्णव सहजिया धर्म एक निर्दिष्ट भित्ति के ऊपर प्रतिष्ठित हुआ।

चैतन्य परवर्ती युग मे मुसलमान सहजिया फकीर सम्प्रदाय जिसने सूफी धर्म का वाह्य वेश धारण किया था वे भी वैष्ण हजियो क मत द्वा । वि । रूप में प्रभावित हुए थे।

चैतन्यदेव की मृ यु के बाद गोस्वामियो के गौडीय वैष्णव धर्ममत के प्रचार एव कृष्णदास कविराज के चैतन्य चरितामृत के प्रकाश के बाद अनुमानत १६२५ ई तक हम बाउल नामक धर्म सम्प्रदाय की कल्पना कर सकते हैं जिनके धर्म का त व और दर्शन राधा कृष्ण का या प्रकृति पुरुष का युगल तत्व उपनिषद एव सूफी धर्म के परमा मावाद एव व्यक्तिगत भगवान का मिश्रण था अश प्रधानत बौद्ध सहजिया मत का या रूपान्तरित वैष्णव सहजिया मत का था।

जब एक नए धर्म मत का अविर्भाव होता है तब उसका कछ अपना वैशिष्टय होता है। बाउल धर्म भी इसी प्रकार का कछ निजस्व वैशिष्टय लेकर उद्भूत हुआ था एव गुरु परम्परा से वही चला आ रहा था। बगाल में इस धर्म समाज मे नितान्त साधारण लोग गृहीत हुए थे एव इन धर्मावलम्बियो का आचार व्यवहार या धर्म निर्देशित वेशभूषा साधारण लोगो की आख मे अस्वाभाविक लगने से वे सर्वदा आ मगोपन करके साधारण समाज से पृथक होकर अपनी सीमा में ही आबद्ध रहते थे।

बाउलो ने अ ने तत्व या द्धति का वि र । आदि का ो से लिपि द्ध हीं किया। सबकछ को उ होने अपने गानों मे ही प्रकाशित किया है। गान ही उनके भाव कल्पना साधना सकेत आदि के प्रकाश का माध्यम हैं।

बौद्ध सहजिया भी अपने धर्ममत एव साधना पद्धति को नाना सकेत एव इगित व्यजना की सहायता से गान के द्वारा ही प्रकट किए हैं। 'चर्यापद उसके ही निदर्शन हैं। ये गाने राग रागिनी के सहयोग से गाये जाने के लिए ही रचे गये थे इसका भी उल्लेख इन गानों में ही है। चर्यापद के सम्पादक महामहोपाध्याय हर प्रसाद शास्त्री ने कहा है से सब (गान समस्त) कीर्तन के ही पद हैं। उस समय भी सकीर्तन था एव सकीर्तन गानो को पद ही कहा जाता है। फिर भी इस समय कीर्तन पद को मात्र पद बोला जाता है तब चर्यापद कहा जाता था।

(उद्‌धृत वही पृ १३ )

सूफीमत के फकीर गण भी निभृत रूप में एकत्र मिलकर उनके धर्म त व और साधना के अभिज्ञता मूलक गान गाते और नृत्य करते। इसी को सामा कहते हैं। चैतन्यदेव के आविर्भाव के बाद नाम कीर्तन वैष्णव पदावली कीर्तन आदि मे बगला एक सगीत की आबोहवा मे निमज्जित हुआ था। इ हीं सब कारणो से धर्म के सम्ब ध मे कोई भाव व्यक्त

करने तक सगीत ही उनका उपयुक्त माध्यम है इस प्रकार की धारणा ने जन समाज के बीच विस्तार लाभ किया। बाउल सम्प्रदाय के लोगो ने भी गान को अपने आ म प्रकाश के एक मात्र माध्यम के रूप मे ग्रहण किया। मुसलमान फकीर एव हिंदू बाउल नाना कारणो से ग्राम्य क्षेत्र से दूर आवास बनाकर निर्दिष्ट अखाडे मे एकत्र होकर अपने धर्म ( नि ू स धना के केत मू क । कर अपने मनोभाव को व्यक्त करते थे। गान ही था उनके अन्तरग जीवन का अगस्वरूप गान ही उनका आ म प्रकाश था।

इसी समय को हम बाउल गान का उ पत्तिकाल मान सकते हैं। यह अनुमानत १६५ ई था। सतरहवीं शताब्दी के मध्यभाग से आरम्भ करके उ नीसवीं शताब्दी के अन्तिम भा। क इ की सृष्टि ( व्य प्ति क कर ह ह क कते हैं। लगता है बीसवीं शताब्दी के प्रथम पाद पर्यन्त भी इसकी धारा चली आ रही है। ऐसा होने पर अनुमानत १६५ ई से १९२५ ई तक अ ात् पौने तीन ो र्ष इ की त्पत्ति विस्तृति एव परिणति की अन्तिम अवस्था मान सकते हैं। ों मे प्र ची क कोई निर्दे हीं । हो सकता है पहले कछ कछ रहा हो किन्तु मुख से मुख मे चलते रहने के कारण वह समाप्त हुआ हो और भाषा ने युगोपयोगी वेश धारण किया हो। इनमें से जिन गानों को हम प्राचीनतम मानते हैं उनका रचनाकाल अष्टादश शताब्दी के पहले भी नहीं है।

बीसवीं शताब्दी के प्रथम पाद मे ही बाउल गान का अत ज्ञात होता है। इसके बाद यह धर्म सम्प्रदाय सकुि होक विलुप्ति के थ अग्रसर हुआ। क्या मुसलमान क्या हि दू श्रेणी मे कदाचित् ही कोई इस नूतन धर्म में दीक्षित होता। बीसवीं शताब्दी के प्रथम भाग से री दि ो के से फकीर म्प्र विलुप्ति के च । आ रहा है। फिर भी पहले जिसने इस पथ का अवलम्बन किया था उनके विश्वास की दृढता मे धर्म क्रिया की फलोपलब्धि में इसी बात को चरम म क कसकर पक । इसके बाद इस सम्प्रदाय की विस्तृति की क पना का अतीत हुआ विलुप्ति ही स्वाभाविक एव स्वत सिद्ध लगती है। हि दुओ मे भी बाउलो की सख्या एकदम कम हो गयी और नये बाउलों की सृष्टि नहीं हुई। सामाजिक धार्मिक नैतिक अर्थनैतिक आदि नाना कारणो से यह अवलुप्ति के पथ पर गया। अब कोई नया अखाड़ा नहीं निर्मित हो रहा है। कवित्व शक्ति सम्प न त वज्ञानी गुरु स्थानीय बाउल भी विरल हो गये हैं। अत नये नये बाउल गान की रचना एक प्रकार से ब द हो गयी है।

(उपे द्रनाथ भटटाचार्य पृ १२ १३२)

ऐतिहासिक चर्चा के क्रम मे बगाल मे धार्मिक विकास के स दर्भ मे बाउल धर्म की उ पत्ति एव स्थान की भी वृहत् चर्चा उपे द्रनाथ भटटाचार्य ने की है। सक्षेप में उसकी ओर दृष्टिपात करना भी समीचीन जान पडता है। भारत अपने अनेक वैदेशिक आक्रमणो के फलस्वरूप प्रभावित हुआ किन्तु अपनी धर्म सस्कृति को अक्षुण्ण भी रखा। क्योकि मनुष्य

भौगोलिक गुलामी को स्वीकार भी कर लेता है किन्तु सास्कृतिक गुलामी नहीं स्वीकार कर पाता। अनेक आक्रमणो के फलस्वरूप भी भारतीय सस्कृति का विनाश नहीं हुआ किन्तु उसने विदेशी प्रभाव को पचाया तथा परिवर्तन एव विकास की युग सापेक्ष स्थिति भी दिखाई दी। समन्वय की अपार क्षमता ने भारतीय धर्म को बदलने का मौका भी दिया। विभि में एकता ो प्रतिपादित करते हुए धर्म में नवीनता का भी प्रक्षेप हुआ। भारतीय सस्कृति ने सबको एक देह में समाहित किया।

आक्रमणकारी भी कमोवेश भारतीय हि दू भ्यता एव सस्कृति द्वारा प्रभ वित हुए हैं। भारत के अधिवासी भी इसके प्रभाव से मुक्त नहीं रहे हैं। जैन एव बौद्ध धर्म का आविर्भाव हि दू धर्म के विरोधी रूप में हुआ था किन्तु अन्त में हि दू धर्म के निकट उनकी स्वेच्छा एव स्वत त्रता काफी विसर्जित हुई। यह हि दू धर्म की अच्छाई के लिए ही नहीं हुई वरन् सामन्ती व्यवस्था की चपेट भी मानी जा सकती है। विदेशी राजागण भी भारतीय धर्म में दीक्षित हुए थे। विदेशियों एव भारतीयों में हर क्षेत्र मे प्रभावगत सक्रमण हुआ। अपने धर्म के प्रति अध अनुराग रखने वाले मुसलमानो ने भी अपने को प्रभाव से मुक्त नहीं रखा। इस प्रकार समन्वय की क्रिया में मध्ययुग के साधक गण रामान द कबीर दादू, रामदास नानक चैतन्य आदि ने विशेष रूप मे सहायता की। अपने अभिनव भक्तिवाद मे इन्होंने जाति पाति भेद भाव आदि का परिहार किया। बगाल के स्वाधीन सुलतानो के अमल मे हि दू मुसलमानों के मिलन का पथ काफी प्रशस्त हुआ। होसेन शाह ने ही बगाल में सर्वप्रथम हि दू मुसलमान धर्म क मि मक सत्य पी की पूजा प्रचलित की। इनके ही राज व काल में मालाधर वसु ने भागवत का अनुवाद एव विजय गुप्त ने मनसामगल की रचना की। इ होने चैतन्य देव को भी विशेष श्रद्धा अर्पित की थी।

हि दू मुसलमान सस्कृति के सम वय की प्रचेष्टा सूफियो के आगमन द्वारा दृढ हुई। सम्राट अकबर भी सूफी मतवाद द्वारा विशेष प्रभावित हुए थे। सभी धर्मों के प्रभाव में आने के बाद उन्होंने सभी धर्मों के एक ही गन्तव्य का निर्णय लिया। अकबर ने सारे धर्मों के सार रूप में दीन इलाही धर्म की स्थापना की।

सम्राट अकबर के बाद सम्राट शाहजहा के ज्येष्ठ पुत्र द्वारा शिकोह ने हि दू एव मुसलमान धर्म के समन्वय की प्रबल प्रचेष्टा की। सच पूछा जाए तो यही सर्वश्रेष्ठ एव अन्तिम चेष्टा थी। इसी चेष्टा मे दारा को अपने प्राण की आहुति देनी पड़ी। अपनी विचार शक्ति के प्रयोग द्वारा करान एव हदीस मे उ होंने नूतन सत्य का दर्शन किया एव निर्भीक भाव से स्वाधीन विचारों को प्रकट किया। सूफी शास्त्र के अध्ययन से वे इस सिद्धा त पर पहुचे थे कि सत्य किसी विशेष धर्म या सम्प्रदाय की अपनी चीज नहीं है सब समय सभी धर्म मे ही सत्य निहित है। काशी के पण्डितो की सहायता से दारा ने श्री अकबर नाम से उपनिषद का अनुवाद किया था। वे एकेश्वरवाद के सम्ब ध मे करान एव उपनिषद

मे कोई अतर नहीं देखते। इस प्रकार मुगल युग में अकबर एव दारा के द्वारा धर्म और सस्कृति के सम न्वय की प्रचेष्टा की गयी जो हिंदू एव मुसलमान बाउलो की एकनिष्ठता का नियामक बना।

इस प्रकार भारत मे धर्म एव सस्कृति विभि न परिवेश के परिवर्तन में विभि न प्रभाव के वशीभूत होकर एव जीवन के अनुकल होने की आवश्यकता वश विचित्र समन्वय के पथ र अ सर हु ८ ६ व स्थ से ना समय के प्रभ को स्वीक र करके यु ो यो ी रूप धारण किया।

भारत मे धर्म का यही वैशिष्टय बगला धर्म के इतिहास में भी हम देखते हैं। यह सम वय नीति बगाल मे विशेष रूप मे अनुसृत हुई है। जिस बाउल धर्म की उ पत्ति की आलोचना मे हम प्रवृत्त हुए हैं वह धर्म आर्येतर धर्म एव आर्य हिंदू धर्म बौद्ध तत्र एव योग साधना हि दू त त्र एव योग साधना मुसलमान सूफी धर्म वैष्णव धर्म आदि के सम वय से साधित हुआ है एव वह एक श्रेणी के साधकों के लिए एक नूतन निजस्व रूप एव वैशिष्टय लेकर परिस्पुट हुआ है।

इस प्रसग को आगे बढाते हुए उपे द्रनाथ भ च र्य ने धर्म के इतिहास की आ ो । वेद से आरम्भ की है। अपनी श्रुति परम्परा में वेद भगवान की वाणी और अनादि माने गये हैं। यद्यपि उपे द्रनाथ ने यह स्वीकार किया है कि वेद के समय आर्य लोग लिखना नहीं जानते थे। इसीलिए गुरु परम्परा मे मुखस्थ होते हैं। किन्तु यह बात ठीक नहीं है कि आर्य लिखना नहीं जानते थे। अपितु आज भी धार्मिक मन्त्रो को मुखस्थ करने की परम्परा विद्यमान है। भारत मे आस्तिक धर्म एव दर्शन नाम से जिसे समझा जाता है वैदिक साहित्य उसका उ पत्ति स्थल एव सकल आस्तिक धर्म एव दर्शन वैदिक साहित्य को प्रमाण रूप मे स्वीकार करते हैं। भारत वर्ष मे दर्शन आध्या म विद्या या मोक्ष शास्त्र माना गया है। भारतीय दर्शन को आस्तिक एव नास्तिक दो भागो मे विभाजित किया गया है। ो वेद की िक स्वीक क ते हैं वे आस्तिक एव जो नहीं करते वे नास्तिक नाम से अभिहित होते हैं। नास्तिक दर्शन एव धर्म प्रधानत दो हैं जैन एव बौद्ध। चार्वाक मतवाद को भी नास्तिक दर्शन कहा जाता है।

वेद के चार भाग हैं सहिता ब्राह्मण अरण्यक एव उपनिषद। ऋग्वेद एव अथर्ववेद दोनो मौलिक हैं। ये दोनो वेद कविता मे रचित हैं। कई कविताओ एव श्लोको को लेकर एक वृहत् कविता रची गयी। कविता या श्लोक एव उसके अश को म त्र कहा जाता है एव उसकी समष्टि को सूक्ति कहते हैं। ऋग्वेद एव अथर्ववेद कई सूक्तियो के समष्टि मात्र हैं। इसीलिए इन दो वेदो को सहिता (अर्थात समष्टि) कहा जाता है।

'ब्राह्मण नामक वैदिक साहित्य के साथ आर्यों की दृष्टि यज्ञ कर्म एव उसके वैशिष्टय

को ओर आकृष्ट हुई थी। विभि न सहिता के साथ विभि न ब्राह्मण सश्लिष्ट हैं। ऋग्वेद सहिता के साथ ऐतरेय एव कौशीतकी ब्राह्मण यजुर्वेद सहिता के साथ शतप ा ब्राह्मण एव तैत्तिरीय ब्राह्मण सामवेद के साथ ताण्डय म ाब्राह्मण या पचविंश ब्राह्मण एव तलवकार ब्राह्मण एव गोपथ ब्राह्मण अथर्ववेद के साथ जुडे हैं।

ब्राह्मण के अलावा वैदिक साहित्य का और एक विभाग है। उसे अरण्यक कहा जाता है। ऋषि जब वानप्रस्थ अवलम्बन करते तब बहुव्यय साध्य याग य ा करना उनके लिए सभव नहीं होने पर वे अनेक क पनाओ के द्वारा उ हीं क पनाओ का ध्यान करते। अश्वमेध यज्ञ न करके यदि पृथ्वी को अश्व मान लिया जाये ताराओ को अश्व की अस्थि माना जाये एव उसी प्रकार ध्यान किया जाये तो उससे अश्वमेध यज्ञ का फल पाया जाता है। विभि न ाह्म ों के स थ विभि अ यक सश्लि ष्ट हैं। आर्यगण यज्ञ के अनुष्ठानिक क्रिया कलाप का त्याग करके क्रमश सूक्ष्म ध्यान धारणा के पथ पर अग्रसर हुए थे।

वेद के चतुर्थ अश को उपनिषद कहा जाता है। उपनिषदो मे पारमार्थिक सत्य इस जगत् ए जीवन के ाथ स सत्य का सम्ब ध अर्थात् आ मा ब्रह्म जीवा मा परमा मा के स्वरूप सपर्क मे ऋषिगण अपने अपने मत व्यक्त किए हैं। उपनिषदो मे अन्यान्य दर्शन की तरह युक्ति बद्ध प्रणाली से कोई आलोचना नहीं है। कवियों की भाँति ऋषियों ने भी सत्य की आलोचना की है। अन्तर्दृष्टि सम्प न ये समस्त ऋषि या कवि किसी युक्ति तर्क में न क हृद की ब्धि द्वारा प्रत्यक्ष न्य से अभ्रान्त सत्य की उपलब्धि किए हैं। भि न मतावलम्बी भारतीय दार्शनिक भी पनि दो की ामाणिकता स्वीकार किए हैं एव अपने मतानुकल उपनिषदों की व्याख्या भी किए हैं। उपनिषदो मे ग्यारह प्राचीन एव प्रामाणिक माने जाते हैं। ईश केन कठ प्रश्न मुण्डक माण्डूक्य ऐतरेय तैत्तिरीय वृहदारण्यक छा दोग्य एव श्वेताश्व। अनेक प्रमाणो से पता चलता है कि २५ से २ ई पू में वेदो की रचना हुई। यहा से लेकर पूरा वैदिक साहित्य ई पू १५ एव ५ ई शती तक रचा गया।

ऋग्वेद तक बगाल अन्तर्भुक्त नहीं हुआ था। वैदिक धर्म भागलपुर तक ही याप्त था। उसके पूर्व आर्य भूमि के प्रान्तवर्ती अचल के आदिवासी वैदिक धर्म और सस्कृति के बाहर थे। बाद मे पुण्ड्रजाति के साथ बगाल तक आर्यों के विस्तार की बात मानी जाती है। यही पु ड्र ाति ही के इतिह स मे स से प्राची उल्लेखित है। ऐतरेय अरण्यक मे बग का उल्लेख मिलता है। वे लोग अनार्य भाषा भाषी थे। बोधायन धर्म सूत्र मे पुण्ड्र एव बग के अधि सियो का ले ा है जो वैदिक सस्कृति के बाहर एव अनाचारणीय माने गये हैं। जैनो के सबसे प्राचीन शास्त्र ग्रथ आयरग सूत्त (आचार सूत्र अनुमानत ई छठी शती) में बाढ वासियों का उल्लेख मिलता है। उस समय भी बाढवासी वैदिक सभ्यता से बाहर थे। ईशा पूर्व ५ वीं शती से तृतीय ई तक के समय । एव महाभारत मे ब । वासियो

को असभ्य अनार्य या आर्य समाज मे अपाक्तेय नहीं माना गया है। पाणिनि के यहा (५वीं शती ई पू) गौडपुर का उल्लेख है। कौटिल्य के अर्थशास्त्र मे भी गौड देश मे उ प न क्षौम वस्त्र का उल्लेख है।

इन विश्लेषणो के साथ उपे द्रनाथ भट टाचार्य मानते हैं कि ई पू पाचवीं शती से बगलादेश आर्य सस्कृति के साथ किसी न किसी रूप मे युक्त होकर सर्व ।रतीय परिचय के पथ पर अग्रसर हुआ। (पृ १५१) ई सन के बाद चौथी शताब्दी से गुप्त सम्राटो के शासन के अधीन आने पर पर बगाल ने एक नये रूप मे आ म प्रकाश किया। इस समय बगाल ने अ र्य सभ्यता ्व सस्कृति क स्प । पाय ्व इ समय से ही ।ल दे । क र। नैतिक शासन तान्त्रिक सामाजिक एव धर्म सम्ब धी प्राचीन इतिहास का सूत्रपात हुआ।

उस आर्य प्रभाव के बाद भी बगाल का धर्म अवैदिक एव आर्येतर था। उपे द्रनाथ मानते हैं कि बगला धर्म का वैशिष्ट्य यही है कि वह धर्म आर्य एव वैदिक धर्म द्वारा प्रभावित होने पर भी आर्येतर एव अवैदिक अश के प्रवेश के कारण विशिष्ट हुआ। वस्तुत बगाली जाति नाना जाति के समन्वय से उद्भूत एक सकर जाति है। निग्रोटों आदि आस्ट्रेलीय एव आलपाइन जाति के सम वय से मुख्यत गठित है। जिसमे अन्य जाति की रक्त धारा भी मिली हुई है।

ली ति के विक ् । की वि ष । में के अनार्यत्व की खोज की गयी। प्राचीन धर्म के साथ ही बगाल का धर्म भी विकसित हुआ। उपे द्र नाथ ने इस बात को स्वीकार किया कि पृथ्वी के प्राय सभी प्राचीन धर्मों से ही यौन प्रसग का निकट सम्ब ध था एव आदि मातृ देवी एव आदि पितृदेव क ्व के ति त्नीत्व की कल्पना पायी जाती है। आदि देव या भगवान की यही प नी सम्मिलित अवस्था की बात जन साधारण के मन मे प्रथम उदित हुई थी। सि धु सभ्यता की स्त्री पुरुष देवता की पूजा एव लिग पूजा ने खूब सम्भव है परवर्ती काल में वैदिक आर्य मानस की ध्यान धारणा के साथ युक्त होकर प्राय सकल भारतीय धर्म शाखा के ऊपर प्रभाव विस्तार किया हो। बाद के शिव शक्तिवाद या पुरुष प्रकृतिवाद की धर्म साधना मे स्त्री के प्रयोजन एव स्त्री पुरुष के मिलन के बीज निहित हैं। अ दे है कि कैसे आर्येतर जाति का यह धर्म विश्वास वैदिक आर्यों को प्रभावित कर सका। साथ साथ हने के क र आ ों र आर्योतर प्रभ पडा। मत्र मे विश्वास वशीकरण भूत प्रेत अपदेवता की दृष्टि निवारण अलौकिक क्रिया द्व स के ऊ ।व विस्त की चेष्ट अ दि मिक र्म वि व स का अग है। ऋग्वेद मे भी दस्युगण कृत गृहस्थो के निद्रा मत्र स्त्रियो के गर्भपात निवारण मत्र रोग निवारण मत्र सप नी विनाश एव पति वशीकरण मत्र आदि हैं। ऋग्वेद के दशम मण्डल मे इस प्रकार के अनेक मत्र हैं। इससे प्रतीत होता है कि प्रार्थना यज्ञ आदि के अलावा भी पुरोहित गण मत्र एव इ द्रजाल आदि के द्वारा देवताओ को वशीभूत करने की चेष्टा करते थे।

ो। ।ी।रा। ।।मे साग्र`णी `ामक एक इष्ट का विवरण है वह एक प्रकार से वशीकरण ।ि.।। । ।़ य ै। यह आ`मि आर्येतर जाति का प्रभाव जान पडता है। आगे यही प्रभाव ।ार्य ी।ग्न के अगीभूत हो गये। अथर्ववेद मे आर्येतर आदिम अधिवासियो का धर्म विश्वास तत्र ।त्र एव `ादू विद्या के प्रति आस्था आदि के साथ आर्य धर्म विश्वास का मिलन हुआ। आर्येतर जाति का आदि स्व ाि य़ु ल वि ।स या शि क्तिवाद आर्यधर्म एव सस्कृति के ऊपर विशेष प्रभावी हुआ। नाना प्रकार के धर्मों मे परिणत होकर यही चेतना भारतीय अध्या`म सस्कृति के क्षेत्र मे विराजमान हुई।

देवी के बिना देव का पूर्ण रूप प्रकट नहीं होता। देवी ही मूलत शक्ति का आधार है। नारी ही शक्ति है। यही नारी महाबल धारिणी नाना ऐश्वर्य प्रदर्शन कारिणी विश्व प्रसविनी है। देव इसी शक्ति से सम`वित होने पर प्रकृत देव पद वाच्य होते हैं। देवी के बिना देव मूल्य हीन है। शक्ति के बिना शिव शव है।

जिसे त्व या ई के हि से ८क कहा । । है उसमे ही दो सत्ता हैं दो खण्ड हैं एक देव सत्ता एव दूसरा देवी सत्ता जिससे एक पुरुष खण्ड एव दूसरा नारी खण्ड हुआ। इसी दो ों त्ता क मि न ही सका पू ि रू है। शक्ति के साथ युक्त होने प ही शिव यथ र्थ स्वरूप मे प्रतिष्ठित होता है। उसका यथार्थ स्वरूप प्रकटित होता है। इसी धारणा को शिव शक्तिवाद या पुरुष प्रकृतिवाद कहा जाता है। परवर्ती काल में शैव शाक्त वैष्णव वज्रयान बौद्धधर्म मे बगाल के बाउल धर्म आदि मे वह अनुसृत हुआ है एव नाना तत्र एव पुराणादि के ऊपर उसने गभीर प्रभाव विस्तार किया है। भारत में धर्म के इतिहास मे यही शिव शक्तिवाद या पुरुष प्रकृतिवाद या एक अद्वैत सत्य का अतर्ली द्वैतरू द्वै सत्त ने ८क विशिष्ट स्थ ्रह कि । है ८व अभिनय की दार्शनिक चिता एव अध्या`मिक उपलब्धि सहित युक्त होकर विशिष्ट धर्म की भित्ति का निर्माण किया है।

अब देखना उचित होगा कि पुरुष देवता एव शक्ति देवी के सम`वित होने की कल्पना का कैसे आधिपत्य किया गया। शिव की शक्ति या प`नी उमा पार्वती या दुर्गा विष्णु की लक्ष्मी राम की सीता कृष्ण की राधा य़ु ।ल रू के ये निद ि न तो भारत के कई सुप्रतिष्ठित धर्म मे पाया जाता है। हि`दुओ के सभी धर्म कर्म मे सर्वाग्र पूज्य गजानन महागणेश की शक्ति आलिगित मूर्ति का भी उल्लेख पाया जाता है। इसके अलावा पुराणों में नाना पुरुष देव । ो की ।क्ति प नी क`पित हुई है जैसे इ`द्र की शची च`द्र की रोहिणी वायु की स्वास्ति अग्नि की स्वाहा सूर्य की सज्ञा मदन की रति यम की क्षमा वृहस्पति की तारा इत्यादि। यह शिव शक्तिवाद भारतीय धर्म एव दार्शनिक चिता मे जन जीवन की मानसिकता को आबद्ध किए है। वेद मे पुरुष देवता का ही प्राधान्य अधिक है। देवगणों की माता अदिति देवी का वेद में एक सम्मानित स्थान है किन्तु इ`द्र वरुण अग्नि आदि

की तरह वे पूजित नहीं हैं। किन्तु आगे चल कर दशम मण्डल मे यह प्रतिष्ठा वाकदेवी के माध्यम से हुई है।

परवर्ती समय के अथर्ववेद मे आर्येतर प्रभाव अवश्य ही अधिक है तब आर्यगण ने आर्येतर जाति के धर्म विश्वास एव उनके अनेक देवताओ को ग्रहण किया है। अथर्ववेद के एक सूक्त को भी देवी सूक्त कहा जाता है सर्वभूताधिष्ठात्री देवी को इ द्र जननी ाम से अभिहित करके उनकी प्रार्थना की गयी है। लगता है यही मार्कण्डेय पुराण के अतर्गत देवी माहा म्य का प्राचीन रूप है।

उपनिषद युग में आर्यमन की दार्शनिक चिता अनेक सूक्ष्म ५व च स्ता ५ ५हु ाथी थी परमा मवाद या अ दृ भित्ति के ऊ र तिष्ठित हुआ है ऐसा अनुमान किया जा सकता है। अत उपनिषद मे जो चिता धारा देखी जाती है उसे आर्यमन की चि र । क स्वीकार किय जा सक है। इसके मूल मे अन्य प्रभाव होने पर भी यह नि स देह आर्यीकृति हुआ है इस प्रकार का अनुमान स्वाभाविक है। यह जो एक परम तत्व की द्विधा विभक्ति है ईश्वर की अन्तर्निहित युगल सत्ता है शक्तिमान एव शक्ति का अभेद व है जिसे हम परवर्ती युग में विभि न धर्म मे दृढ रूप मे प्रतिष्ठित देखते हैं उसका स्पष्ट उल्लेख एव निर्दिष्ट रूप हम वृहदारण्यक उपनिषद में पाते हैं।

आ मैवेदमग्र आसीत्

स वै नैव रेमे तस्मादेकाकी न रमते स द्वितीयमैच्छत।

स हैतावनारा यथा स्त्री पुमासौ सम्परिष्ट औ स

हेममेवा मान द्वेधापातयत् तत पतिश्च प नी चाभवता।

(पहले वह आत्मा एकाकी थी वह कभी भी रमण नहीं कर पायी कारण कोई भी अकेले रमण नहीं पर पाता उसने दूसरे किसी की भी (स्त्री) कामना की। उसका आ मभाव स्त्री पुरुष का परस्पर गभीर आलिगित एक मिथुनीभूत भाव है। इस प्रकार भावाप न होकर उसने स्वय को दो भागों में विभक्त किया उसका एक भाव पुरुष एव एक भाग स्त्री पति एव प नी हुई।)

( हामहोपाध्य दु ।  । य वेद त कृत ाकर भाष्य सम्मत अनुवाद उद्धृत उपे द्रनाथ भटटाचार्य पृ १७२ ७३)

मनुष्य की अन्तर्निहित आ मा ही ब्रह्म है यही उपनिषद की वाणी है। यही आ मा या परमा मा या ईश्वर की जो एक अद्वय सत्ता है। वह एक मिथुनीभूत सत्ता है स्त्री पुरुष की एक मिलना मक सत्ता है। यह मिलना क नित्यान द य सत्ता ही सक स्वरू

सामाजिक दृष्टि से भी वैष्णव धर्म ने अनेक उपकार किया। जो नाना कारणों से कोई उपाय न देखकर मुसलमान धर्म ग्रहण करते थे वे चैतन्य देव का धर्म ग्रहण करके हि दू समाज में अन्तर्भुक्त हो गये। चैतन्यदेव के आविर्भाव ने धर्म की दृष्टि से समाज की दृष्टि से जातीय जीवन का अत्यन्त उपकार किया। धर्म एव समाज को उन्होंने काफी उदारनीतिक एव गण प्रभावाश्रयी किया था।

चै न्यदेव के हाप्रया के द नके जी नीक रों ने स्थान एव काल में अवस्थित मनुष्य चैतन्यदे को एक रगी भ न ब दिया। वृन्दावन दास के चैतन्य भागवत मे कही कहीं नुष्य चैतन्यदेव का मान्य एकाध आभास मिलती है। किन्तु परवर्ती जीवनीकार कृष्णदास कविराज प्रभृति ने एकबार ा सपू ि रूप से नको देवता ब दिया। चैतन्यदेव वृन्दावन के श्रीकृष्ण हुए। राधा का प्रेम किस प्रकार का एवं अपना माधुर्य ही किस प्रकार का है एव उसका अनुभव करके राधा की जो सुखानुभूति होती है वह सुख कैसा होता है इस विषय को जानने के लोभ से श्रीकृष्ण राधिका के भाव एव कान्ति ग्रहण करके चैतन्यदेव रूप में नवद्वीप में शची के गर्भ से ज म ग्रहण किए। बाद मे गोस्वामी गण ने अनेक व्याख्या के साथ चैतन्य धर्म को गौडीय वैष्णव धर्म के रूप मे प्रतिष्ठित किया।

सोलहवीं सदी के अन्तिम पाद से सत्रहवीं शताब्दी के मध्य भाग पर्यन्त बगाल का धर्म एव समाज काफी रूपान्तरित हुआ। यह समय सम्राट अकबर से शाहजहा तक का राजत्व काल था। इस समय बगाल के मुसलमान धर्म ने भी एक नूतन प्रेरणा प्राप्त की। ता त्रिकता भी प्रशमित हुई।

भ्रमणशील साधु एव धर्मप्रचारक गण मुगल विजय के बहुत पहले से ही बगाल मे आना जाना करते थे। किन्तु मुगल युग में स्रोतधारा की तरह सूफी दार्शनिक एव धर्म प्रचारकगण दरवेश एव औलिया नामधारी साधु गण बगाल में आने लगे। चैतन्य धर्म ने जिस प्रकार बगाली हि दुओ को काफी सहनशील एव उदार किया था मुगल युग के ये सब दरवेश एव औलिया गण ने भी बगाली मुसलमानो को अपने धर्म की एक नूतन दृष्टिभगी दान की।

मुसलमान जाति में रूपान्तरित बौद्ध सहजिया साधना प्रणाली को अनुसरण करने वाले फकीरों ने सूफियो के साथ अधिक मिलना आरम्भ किया। ये सहजिया फकीर अपनी साधना के प्रसग को दबाकर सूफियो से ही मिलना आरम्भ किए और वे सूफियों से काफी प्रभावित हुए।

सूफी धर्म करान को अस्वीकार नहीं करता केवल करान की वाणी का भि न प्रकार से अर्थ करता है उसके निगूढ ता पर्य को ग्रहण करता है। अ लाह ही एकमात्र स य है वह केवल सत्य ही नहीं सौ दर्य एव प्रेम का भी आकर है। प्रेम ही उसका प्रकृत स्वरूप

है। सूर्य जैसे नाना दर्पण मे प्रतिफलित होता है और अनेक दिखाई देता है वह भी इस सृष्टि में बहुरूप में प्रतिभासित होता है। बाहर की यह दृश्यमान सृष्टि लोक अन्तर्निहित सत्य का बहि प्रकाश है। सृष्टि के पूर्व अल्लाह के अलावा कोई नहीं था अब भी उसके अलावा कोई नहीं है। वह अनन्त प्रेममय है प्रेम के द्वारा ही उसने अपने बहि प्रकाश की इच्छा की थी। उसने स्वय ही प्रतिच्छवि सृष्ट की वही प्रतिच्छवि आदम या आदि मानव था। आदम अर्थात् मनुष्य ही भगवान की प्रतिच्छबि है। मनुष्य मे ही उसका स्वरूप रूपायित है। मनुष्य एक क्षुद्र जगत् है जिसमे भगवान का समस्त गुण एव अवस्था निहित है। मनुष्य से होकर ही भगवान अपने अस्तित्व का सम्यक परिचय पाता है खुद की उपलब्धि करता है। इन्सान उल कामेल या पूर्ण मानव में भगवान का समस्त स्वरूप विकसित है। मनुष्य जब अपने साधारण लौकिक अश (नासूत) को ध्वस करके अपने ईश्वरीय अश (लाहूत) मे अवस्थित हो पाता है तब वह भगवान के साथ एक हो सकता है। सृष्टि क व्यक्त रू से ही र्ध्व न करक अव्यक्त रू मे मिल जा निर्भर क ता है व की ।भी अ द लब्धि के ऊ र। इसी उपलब्धि के द्वारा पूर्ण मानवत्व प्राप्त होता है एव मनुष्य भगवत् सत्ता मे रूपान्तरित होता है। सूफी धर्म एव फकीरी धर्म में देह मे परमतत्व का वास आत्मोपलब्धि मूलक साधना धर्म के आनुष्ठानिक क्रियाकलापादि के त्याग प्रभृति विषयो मे काफी सादृश्य है। लगता है विशेष रूप मे सूफी प्रभावित ये मुसलमान नेडा या बे शरा फकीर ही बगाल मे बाउल धर्म साधना के आदि प्रवर्त्तक हैं। इनका प्रभाव परवर्ती युग मे बाउल धर्म के वैशिष्ट्य मे रूपायित हुआ है।

वज्रयानी बौद्धो ने वज्रसत्व को देहस्थित तत्व या बोधि चित्त रूप मे मानने पर भी उसे हिन्दुओ के भगवान रूप मे ही कल्पित किया है किन्तु सह ।नी कोई देवता नहीं मा ते के ल देहस्थित त ९ यो। प्रक्रिया को ही ।ह । करते हैं। सहजयानियो का एक अश राधाकृष्ण को प्रकृति पुरुष मानकर सहजिया वैष्णव रूप मे था और एक छोटा अश मुसलमान होकर भी सहजिया साधना को बनाए रखा था। इन्हे ही नेडा या बे शरा नाम से अभिहित किया जाता है। किन्तु ये देह स्थित तत्व को व्यक्तिगत भगवान रूप मे कल्पना करके उसके प्रति दैन्य आर्ति आदि को व्यक्त करते हैं एव उसकी करुणा की प्रार्थना करते हैं। यह वैशिष्ट्य मुसलमान एव हिन्दू रचित समस्त बाउलगान में ही वर्तमान है। बाउलधर्म मे योगमूलक क्रिया के साथ हृदयवेग मूलक अश वर्तमान है। इसका कारण सूफी प्रभाव है। सोहवादी सूफी मनसूर भी व्यक्तिगत भगवान के निकट दोया अर्थात करुणा प्रार्थना एव मोनाजात अर्थात् प्रेमपूर्ण आत्मनिवेदन किए हैं। फकीरो के ऊपर क यह सूफी प्रभाव हिन्दू बा लो के ऊप स मित हुआ है। परमतत्व या परमात्मा एक बारगी करुणामय भगवान हुए हैं।

सोलहवीं सदी के अत से सत्रहवीं सदी के प्रथम भाग तक अन्तत तीस वर्ष तक (अनुमानत १५८ १६१ ई ) इस फकीर सम्प्रदाय ने इस सहजिया भावधारा एव साधना प्रणाली को प्रचलित रखा।

इसके बाद ही वैष्णव सहजिया सम्प्रदाय नूतन शक्ति एव प्रेरणा लेकर बगाल के धर्मक्षेत्र में अवतीर्ण हुआ। पहले के सहजिया वैष्णवो की एक क्षीण धारा चल रही थी। प्रज्ञा उपाय के स्थान पर राधा कृष्ण को वे प्रकृति पुरुष रूप मे ही ग्रहण किये थे। हि दू तात्रिको के शिव शक्ति के साथ मूर्ति निरपेक्ष रूप मे उनका मेल भी था। वैष्णव रूप में हि दू समाज के एक कोने में कछ स्थान भी था ऐसा अनुमान किया जाता है। किन्तु यह क्षीण धारा दीर्घकाय नदी में परिणत हुई जिसका कारण चैतन्यदेव का अविर्भाव एव गौडीय वैष्णवों का उद्भव है।

चैतन्य प्रवर्तित धर्म का मूलरूप श्रीमद्भागवत एव रामानुज माधव निम्बार्क वल्लभाचार्य प्रभृति सम्प्रदाय के धर्ममत के सम वय से निर्मित है फिर भी एक विषय मे चैतन्य धर्म का एक विशेष स्वात त्र्य सबको आकर्षित करता है। वह है कृष्ण की शक्ति रूप मे धा की प्रतिष्ठा ( र क मह। ।ो म स्था क अधिकार। कृष्ण ही मूल परमत व हैं राधा उनकी अतरग शक्ति शक्ति एव शक्तिमान रूप मे अग्नि एव दाहन गुण रूप में वे अच्छेद्य हैं। गौडीय वैष्णव धर्म की राधा का यह परम प्राधान्य दो प्रभाव से उद्भूत हुआ। एक पूर्ववर्ती सहजिया वैष्णवो का प्रभाव दूसरा हि दू शक्तिवाद का प्रभाव। सहजिया वैष्णवों के परकीयावाद का प्रभाव चैतन्य धर्म पर पडा। इस क्रम मे चैतन्य धर्म मे राधा का परकीया व ग्रहण किया गया।

रू ।ोस्व मी ने अ ने ज्ज्व नीलमणि ।थ मे कृष्ण ल्लभा अध्याय मे कृष्ण व लभाओ को स्वकी ( कीया रू मे विभाजित कि । है। ब्रज की गोपियो को उ होने परकीया वल्लभा कहा है।

चैतन्य देव के आविर्भाव एव चैतन्य चरितामृत ग्रथ के प्रकाशन के बाद पहले के सहजिया वैष्णव गण एक प्रबल अनुप्रेरणा प्राप्त किए। अनुप्रेरणा का कारण हुआ उनके आचरित धर्म के साथ गौडीय वैष्णव धर्म का अनेक सादृश्य। गोस्वामी गण के काम क्रीडा साम्य कहने पर भी साधारण लोग राधा कृष्ण की लीला मे प्राकृत प्रेम का वैचित्र्य एव माधुर्य ही देखते हैं। चैतन्य धर्म का राधाकृष्णवाद उनके प्रकृति पुरुषवाद की तरह परकीयावाद का ग्रहण कृष्ण प्रेम का विषय राधिका आश्रय कृष्ण साक्षात श्रृगार निरतर कामक्रीडा रत उनका चरित आदि का वर्णन उनके मत के विशेष अनुकल था। सहजिया वैष्णवो ने इस प्रेम को अपनी धर्म साधना के साथ युक्त किया। सह ा साधना में प्रेम की एक प्रधान भूमिका निर्दिष्ट हुई।

सहजिया वैष्णवो का परम मत एक अद्वय महानद स्वरूप था। इसी अद्वय त व की दो धारा थी एक कृष्ण और दूसरी राधा एक पुरुष एव दूसरी प्रकृति। इस दोनो धारा का प्रेम मिलन या युगल मिलन ही परमत व है। यही युगल मिलन ही महाभाव रूप सहज की बस्ती है। जगत मे नर नारी में यही कृष्णत व एव राधात व रूपायित है। स्वरूप मे वे कृष्ण और राधा हैं। इसी उभय मिलन मे जो असीम आनदानुभूति है वही साधना का चरम लक्ष्य है। बौद्ध सहजिया गण जिसे प्रज्ञा उपाय मिलन जनित महासुख कहता है हि दू तत्र मे शिव शक्ति के सामरस्य जनित जो केवलानद उपलब्धि है वैष्णवों का राधा कृष्ण मिलन जनित उसी महाभाव की अनुभूति है।

पहले के मुसलमान फकीर जो सूफी धर्म के द्वारा वाह्यत प्रभावित हुए थे वे सहजिया वैष्णव धर्म के द्वारा प्रकृत रूप मे प्रभावित हुए। सूफी धर्म के साथ उनकी साधना का मेल नहीं था सहजिया वैष्णवो की स ५ की ध ५क थी। इसके बाद सहजिया वैष्णवो का प्रेम धर्म ५व चैतन्य रितामृत क प्र नके ऊ र नू ज्य था।

क्रमश एक ही मतवाद के एव एक ही साधनापद्धति के हिंदू एव मुसलमान जाति के क नी स धन मे कि ने वैशि७ट को ग्रह । कि५। उनके वैशिष्टय समन्वित दोनों जाति की मिलित साधना ही बाउल साधना है। इस वैशिष्टय मे दो प्रधान हैं। एक साधना सगिनी प्रकृति की शारीरिक एव मानसिक एक विशेष अवस्था मे योग साधना एव उसका महायोग नाम से ग्रहण। दूसरा चारिचन्द्र भेद। यह चारिचद्र भेद नि संदेह काया साधना या सहज सिद्धि की साधना से बाउल धर्म में गृहीत हुआ है। मुसलमान फकीर बौद्ध सहज साधना की धारा को बहुत दिन से गुप्त रखते आ रहे थे। यह बाउल धर्म को मुसलमान फकीरों से प्राप्त हुआ था।

अनुमानत १६२५ ई से आरम्भ करके १६७५ ई तक मे बाउलधर्म एक पूर्ण रूप लेकर आविर्भूत हुआ। इस धर्म के तत्व एव दर्शन को जानने के लिए कोई स्वत त्र ग्र थ नहीं है। साधारण रूप में वैष्णव सहजियों के नाना ग्र थ के तत्व एव दर्शन ही बाउल धर्म के त व एव दर्शन हैं। चण्डीदास के पदो एव अकिचनदास के विवर्त विलास से अधिकाश जानकारी मिलती है। बाउल लोचन दास के वृहत् निगम को अपने धर्म का प्रमाणिक ग्र थ मानते हैं। बाउल गानो मे ही विशेष रूप मे इस धर्म के तत्व दर्शन एव साधना पद्धति का विषय जाना जाता है। गानो मे साधना पद्धति की कथा ही अधिक पायी जाती है। फिर भी इसके आनुषगिक त व के सम्ब ध में भी एक सुस्पष्ट धारणा पायी जाती है। वस्तुत बाउल साधना चैतन्योत्तर सहजिया का व्यावहारिक पक्ष या क्रिया रूप है।

उपे द्र नाथ भटटाचार्य ने बगाल मे धर्म के क्रम विकास मे बाउल धर्म के स्थान का निम्नवत् निर्देश किया है




(अनुमानत १६२५ १७७५ ई के बीच उद्भव)

●



শিল্পী   শ্রীসত্যে  নাথ বন্দ্যোপাধ্যায়

शिल्पी   श्री सत्येन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय



শিল্পী শ্রীনন্দলাল বসু

शिल्पी श्री नन्दलाल वसु

बाउल धर्म की सम्प्रदाय रचना के सन्दर्भ मे सोमेन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय का विचार दृष्टव्य है। साहित्यिक भाषा मे उन्होंने इसका निदर्शन किया है। जगत् की समालोचना और निन्दा को अग्राह्य करके और उपहास की उपेक्षा करके जीवन मुक्ति का दल यायावर गायक दल में परिणत हुआ था। भ्रमणशील बाउल मात्र आनन्द मे गान गाते घूमते हैं यही गान ही उनकी पूजा है। वे कहे हैं

आमार पूजा गाने गाने चलछे ताई।
(हमारी पूजा गाने गाने में चल रही है)

यह गान सुदूर प्यासे प्रवासी पथिक का गान है। इसीलिए एकतारा इनका सहचर है। उस गान की नौका को खेते हुए बाउल कालातीत रूपातीत अरूप के मन्दिर मे अपने बहुवाछित तीर्थ क्षेत्र मे अप्राप्य के अन्वेषण मे चलता है। इस तीर्थयात्री का दल ही बाउल सम्प्रदाय है।

बाउल सम्प्रदाय का प्रकृत अर्थ सुस्पष्ट भाव से समझ लेना आवश्यक है। इसका अर्थ इतना ही नहीं है कि जीवन मुक्त जन ने दलबद्ध होकर एक सम्प्रदाय की सृष्टि की वस्तुत गोष्ठी सृष्टि मे वे एकान्त व से निष्क्रिय है। प्रजोजन बस उन्होने सम्प्रदाय की सृष्टि नहीं की। परतु ससारी व्यक्ति के द्वारा बाउल नाम आरोपित हो गया। गौण रूप में सम्प्रदाय का भाव उत्पन्न हो गया। अर्थात् बाउल सम्प्रदाय नाम गोष्ठी मुक्तो द्वारा प्रत्यक्ष सृष्टि नहीं है गोष्ठी से बाहर के लोगो द्वारा परोक्ष आरोपण है। (बागलार बाउल काव्य ओ दार्शन प्रो सोमेन्द्र नाथ वन्द्योपाध्याय पृ ११)

बाउल धर्म और तत्र के सम्बन्ध को अस्वीकार करते हुए प्रो सोमेन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय ने जो चर्चा की है उससे स्पष्ट होता है कि बाउल धर्म कर्म के प्रति अनासक्ति का धर्म है। एक म्बे ध्दर में के वि र को यहा प्रस्तुत कर । भीची जान पडता है। कोई कोई बाउल सम्प्रदाय के साथ तान्त्रिक सम्प्रदाय के मेल की कल्पना करते हैं। बाउल तत्र साधक भी उसी मत का पोषण करते हैं। हमे लगता है कि यह धारणा भ्रान्ति मूलक है इस अनुमान के पीछे कोई युक्ति नहीं है। कारण कि तत्र और बाउल दोनो का धर्म पृथक और स्वरूप स्वतत्र है। दोनो को समगोत्री नहीं समझा जा सकता। तत्र की अलोच ।क के दे ते हैं कि क्रिया विशे के विशि अनुष्ठान द्वारा विशेष फल लाभ करना ही उनका उद्देश्य है। यही इस साधना की मूल कथा है। कर्म द्वारा फल प्राप्ति ही तान्त्रिक प्रवृत्ति है। इस प्रवृत्ति के पीछे अहकार है। वस्तुत ससार के फललाभ में वासना की उपस्थिति अहकार की उपस्थिति को ही रक्षित करती है। अहकार के रहते ही प्रयोजन बोध रहता है अभाव अनुभूत होता है। उस अभाव की पूर्ति के लिए फलाकाक्षा मय कर्म लिप्तता आती है। किन्तु ।त्रिको की मुक्ति साधना कर्मभित्तिक आचार निष्ठ है। उनका विश्वास है कि आचार आचरण क्रियाकाण्ड और तत्र मत्र ही

ˉमलाभ मे सहायक है।

ारी तरफ बाउल कर्मकाण्ड के गुरु व को इस प्रकार स्वीकृति नहीं देते हैं। वे जानते कि जीव की मुक्ति अहकार भित्तिक प्रयास सापेक्ष नहीं है। इसलिए कर्म के प्रति ासक्ति ही बाउल धर्म का सार है। यह गीता उपनिषद के साथ अभि न मत है। कर्म ेष के अनुष्ठान द्वारा आ म लाभ होता है बाउल इस बात पर विश्वास नहीं करते। नका पथ सहज साधना का पथ है। उनका फलासक्तिहीन सहज कर्म है वह कर्मपथ ल है। बाउलो के साथ तत्रशास्त्र और तत्र साधना का कोई सयोग है यह रणा निराधार है।

ं शास्त्र के सा अ म्य ही ब ल नामक के मू में प्रधान । ॰ मे वि । तत्र मे क्रियाकाण्ड का प्राधान्य है वह साधना प्रक्रिया कर्मज है। अथच बाउल धर्म उसकी अस्वीकृति घोषि होने के कार स्वभावत तान्त्रिक सम्प्रदाय उसे अच्छी दृष्टि नहीं देखता। बाउल अपवाद इसका ही फल है। ससार मे साधारण ससारी व्यक्ति के न में प्रीति एव कर्म में उसके मन का विश्वास है। इसीलिए तत्र में कर्म द्वारा फल प्ति का निर्देश ससार में व्यक्तिमन मे सहज में रेखापात करता है यह निर्देश ससारी न के लिए विशेष मनोनुकल है। इसीलिए व्यक्तिम मे तत्र क प्र व से अनेक धेक है। इस प्रभाव में अविश्वासी बाउल सम्प्रदाय बालुल है।

(प्रो सोमे द्रनाथ वन्द्योपाध्याय पृ ११ १३)

ाम अध्याय की आलोचना से ज्ञात हुआ था कि बाउल धर्म एक ऐतिहासिक विकास की ी है। बगाल के धर्म म्प्रदायों के विक की ही एक परि ति है ल धर्म। प्रोफेसर मे द्रनाथ जितना भी कहें कि यह धर्म अनासक्त धर्म है। किन्तु बौद्ध तत्र हिन्दू तत्र त्र शाक्त सहजिया वैष्णव भक्ति वैष्णव भक्ति एव सूफी धर्म एव त व के समन्वय प्रभाव की प्रक्रिया में ही बाउल धर्म का उद्भव हुआ। तान्त्रिक योग क्रिया मक धर्म रूप मे बाउल धर्म प्रेम को भी सूक्ष्म एव स्थूल देह की सत्ता से जोडता है। वह एक णव की तरह पूर्णत अनुभूतिक अनुमानाश्रित प्रेम भी नहीं है है प्रत्यक्ष क्रिया मक ापरक साधना।

ई भी धर्म अपनी उपासना पद्धति से ही जाना जाता है। किसी धर्म को जानने के ए उसके स्वरूप को जानना आवश्यक है। ब धर्म के ानों क वि ले । करके उसकी वस्तु स्थिति को समझा जा सकता है।

ो द्रनाथ भटटाचार्य ने अपनी पुस्तक बगलार बाउल ओ बाउल गान के तृतीय ध्याय में बाउल धर्म में उपादानो की चर्चा की है। उ होने निम्नलिखित पाच उपादानों चर्चा की है।

१ वेद वहिर्भूत धर्म
२ गुरुवाद
३ स्थूल मानवदेह का गौरव भाण्ड ब्रह्माण्डवाद
४ मन का मानुष
५ रूप स्वरूप त व (पृ २९१)

## १ वेद वहिर्भूत धर्म

बाउल धर्म वेद वहिर्भूत धर्म है एव इस धर्म साधना में वेद विधि का त्याग करना होगा इस प्रकार का भाव अनेक गानों में व्यक्त हुआ है। वेद विधि अर्थ में बाउल अनेक स्थल पर चिराचरित आनुष्ठानिक धर्म समझते हैं। उनका आचार राग (प्रेम) का आचार है वेद का आचार नहीं है। आनुष्ठानिक धर्म प्रकृत सत्य का सधान नहीं दे पाता मानव जीवन के मूल त व का निर्णय नहीं कर पाता। लालन के एक गाने में है

कार वा आमि के बा आमार
आसल वस्तु ठिक नाहि तार
वैदिक मेघे घोर अधकार
उदय होय ना दिनमणि। (उ न भ वही पृ २९१)

वेदान्तुमोदित नाना आनुष्ठानिक धर्म के अर्थहीन अनुष्ठान मे प्रकृत सत्य नहीं पाया जा सकता। इसी मूल्यहीन गतानुगतिक धर्म के अनुष्ठान सर्वसत्ता में चारो ओर जो अधकार में आच्छ न हो गया है प्रकृत ज्ञान का सूर्य उदित नहीं होता एव प्रकृत धर्म का सधान भी कोई नहीं करता। मुसलमान फकीरों ने वेदविधि के नाम पर अपने आनुष्ठानिक शरीयत धर्म को समझाया है।

एक गूढ साधना त व विषयक गाने मे लालन ने कहा है

पचवाणेर छिले केटे
प्रेम यज स्वरूपेर हाटे
सिराजसाई वले रे लालन
वैदिक वाणे करित ने रण
वाण हाराये पडवि तखन
रण खोलाते हुवडि।। (वही पृ २९१)

मदन के पचवाण मदन मादन शोषण स्तम्भन एव सम्मोहन हैं। इसी पचवाण की शक्ति से ससार में काम घटित व्यापार सघटित हुआ है। ससार के साधारण भोग मूलक काम के क्षेत्र मे ही मदन का पूर्ण प्रभाव प्रकटित है। कि तु लन के ु० सिराजस ई क निर्दे। यह है कि मदन के वाण निक्षेपकारी धनुष की प्र यचा को काट देना होगा। केवल भोग

क काम के कारबार को न करके देह के उर्ध्वगत स्वरूप त व का अवलम्बन करके की साधना करनी होगी। कामरिपु को जय करके इस स्वरूप त व मे इस सूक्ष्म कृत देहोत्तीर्ण प्रेम के क्षेत्र में उठना होगा। बाउलो की साधना ही काम मे से ही का निष्कासन करना है काम के विष को नाश करके प्रेम के अमृत को प्राप्त करना इसीलिए देह भोग के क्षेत्र मे काम के साथ एक गुरुत्तर अवश्यभावी युद्ध की सम्भावना है। इस साधन समर मे साधक का वाण या युद्धास्त्र अति शक्तिशाली एव अव्यर्थ ा आवश्यक है न होने पर इतने बडे भीषण शत्रु के साथ युद्ध मे पराजय अनिवार्य किन्तु वैदिक वाण लेकर युद्ध करने पर युद्धक्षेत्र मे पराजित होकर भूमि शय्या ग्रहण ना होगा।

वैदिक वाण का मतलब क्या है ? देह मिलन मे काम ही काम का चरम परिणाम यही चिराचरित साधारण मत एव व्यवस्था है। रिपु की उत्तेजना से नर नारी के मिलन एव उसके द्वारा ही उसकी आकाक्षित तृप्ति एव सन्तान की सृष्टि। केवल काम प्रवर्तित देह मिलन एव उसके द्वारा सन्तान प्राप्ति की रीति ही वैदिक वाण है। ाज साई कहते हैं यह नीति अवलम्ब करके युद्ध क ने प क म रिपु के हाथो निश्चित जित होना होगा। ब जो ।। लेकर युद्ध करे ि सी वा। प्रयोग का कौशल तो रति का विसर्जित नहीं अ ल प्रतिष्ठ में निम्न मी कर नहीं अर्ध्वगामी करना अत वह साधारण रीति नहीं है। प्रवृत्ति से होकर निवृत्ति ही बाउलों का लक्ष्य मे से प्रेम आ र ही इ क दे थ। इस प्रकार वे देहोत्तीर्ण होकर स्वरूप त व उपनीत होंगे।

स ोक्ष के लिए कृति परिहार क हो। प्रकृति सृष्टि हुई है केवल ा उपभोग के लिए एव सन्तान जनन के लिए यह जो प्रचलित धारणा है इसे ही लालन सम्मत मत कहते हैं। बाउलो का मत है कि प्रकृति सग काम मदन के लिए परम ानुभूति के लिए पुरुष एव प्रकृति के यथार्थ स्वरूप उपलब्धि के लिए है। लालन के और गाने मे अनुरूपभाव है

पचवाणेर छिले
प्रेमेर अस्त्रे काटिले
फकीर लालन वले काम जाय मारा।। (पृ २९३)

ान ने और एक गाने मे कहा है

वेदे कि तार मर्म जाने।
जेरूप साईर लीला खेला।
आछे एइ देह भुवने।।
पचत व वेदेर विचार

पण्डितेरा करेन प्रचार
मानुष त व भजनेर सार
वेद छाडा वै रागेर माने। (पृ २९३)

इस देह रूप भुवन मे साई की (परमा मा या भगवान के) अवस्थिति एव तथता मे उसकी विचित्र लीला के रहस्य से वेद अवगत नहीं है। वेद या इस चिराचरित आनुष्ठानिक धर्म के पण्डित गण नाना तत्वो का वर्णन किए हैं। वे नहीं जानते कि मानुष भजन या देह का ही आश्रय करके साधना ही सर्वश्रेष्ठ है। इस राग के भजन के साथ वेद मूलक धर्म का कोई सम्ब ध नहीं है।

लालन ने एक और गाने मे कहा है कि वैदिक धर्म मे पाप पुण्य की कथा है। पुण्य के फल से लोग स्वर्ग मे जाते हैं किन्तु पु क फल प्राप्त हो ।ने पर पु उ हे मर्त्यलोक में लौट आना पडता है। (क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोक च विशन्ति)। अत ज म मृत्यु के हाथ से दूर होने की बात इसमें नहीं है।

एवार कि साधने शमन ज्वाला जाय।
धर्माधर्म वेदेर मर्म शमनेर विकार ताय।।
दान व्रत तप यज्ञ क रे
पुण्येर फल से पेते पारे
से फल फराले तारे
घूरिते फिरिते हाय।।
निर्वाण मुक्ति सेधे से तो
लय हवे पशुर मतो
साधन करे एमन प्राप्त
कि सुखे साधक चाय।। (वही पृ ३९ )

लालन ने एक और गाने मे वैदिक मूर्खता में न भूलकर प्रेम के घर मे रहकर मन के मानुष की खोज को जानने के लिए कहा है

जान गे मानुषेर करण किसे हय।
भुलो ना मन वैदिक भोले
रागेर घरे ओ। (वही पृ २९४)

इसी प्रकार अनेक गाने मे बाउल धर्म वेद पुराण के धर्म या श्रुति स्मृति मूलक धर्म या प्रचलित अनुष्ठानिक धर्म से सम्पूर्ण पृथक है एव इसकी साधना प्रणाली भी स्वतत्र है। ऐसे अनेक पद अनुवाद के साथ द्वितीय खड मे मिलेगे।

निश्चय ही तत्र धर्म के रूप मे बाउल धर्म भी वैदिक धर्म का विरोधी रहा है। यही उसकी

न्तिकारी एव सार्वजनीन विचारधारा का भी पोषक रहा है। वे वैसी साधना को स्वीकार ीं करते। बाउल काव्य की प्रासगिकता के स दर्भ मे इसकी चर्चा होगी। तत्र धर्म ही देक ब्राह्मण धर्म के विरोधी रहे हैं। यह वेद निदा बौद्ध तान्त्रिकों हि दू तान्त्रिको सूफियो ा सहजिया वैष्णवो आदि के काव्य में मिलती है। इन वेद विरोधी धर्मों के समन्वय ही बाउल धर्म का उद्भव हुआ है। सभी तत्र धर्म ही आर्येतर रहे हैं और उनको सामन्ती ह्मण वैदिक धर्म का विरोध करना पडा है। सहजिया वैष्णवो ने भी वेद विधि का रोध किया। बाउल धर्म ने भी अपने उपजीव्य साम्प्रदायो से विरासत में यह वेद रोध पाया और उसे अपने ढग से अभिव्यक्ति दी। आनुष्ठानिक धर्म के प्रति विद्वेष प्रकट रना भी उसकी रचना का मूल प्रतिपाद्य है।

### गुरुवाद

रत में कोई भी धर्म केवल शुद्ध ज्ञान रूप मे व्यक्त नहीं होता या मात्र दार्शनिक मत सूक्ष्म भाव स्वरूप मे परिवेशित नहीं होता। प्र येक आध्या मिक त व की जीवन में लब्धि की गयी है उसी उपलब्ध सत्य ने ही धर्म त व रूप में आ मप्रकाश किया है। वन में अनुष्ठित कर्मद्वारा परीक्षित एव अभिज्ञता द्वारा समर्थित न होने पर कोई त व मत चरम आध्या मिक सत्य रूप मे परिगणित नहीं हो पाया। अत भारत मे प्रत्येक र्म मे ही ज्ञान दर्शन मनन अश के अलावा एक व्यावहारिक या क्रियामूलक साधनाश इस क्रिया या साधना द्वारा उस धर्म के सत्य की उपलब्धि की जाती है। जो क्रिया साधना करके अपनी अभिज्ञता के द्वारा आध्या मिक सत्य को प्राप्त करते हैं वे ही ा धर्म के त वज्ञ मर्मज्ञ एव क्रिया विशारद हैं। यही गुरु ही अन्यान्य को उसके धर्म मत एव पथ मे ले जा पाते हैं। भारतीय धर्म साधना मे इसी से गुरु की इतनी आवश्यकता माहा म्य है। गुरु के बिना धर्म के मूल रहस्य मे प्रवेश नहीं किया जाता । वैदिक से भारत का धर्म गुरु शिष्य परम्परा में चला आ रहा है।

द्रनाथ भटटाचार्य मानते हैं कि तान्त्रिक क्रिया प्रधान धर्मो में गुरु का स्थान सर्वो च बाउल धर्म को उन्होने क्रिया साधना मक माना है। प्रोफेसर सोमे द्रनाथ ने बाउल को कर्म अनासक्त कहा है। इसकी चर्चा की जा चुकी है। उपेन्द्रनाथ भटटाचार्य व्याख्या बाउल धर्म को तत्र साधना से जोडने की व्याख्या है जबकि सोमे द्र द्योपाध्याय उसकी निष्कर्मता के स दर्भ मे क्रिया निरपेक्ष बताने की चेष्टा करते हैं। त्रक प्रक्रि मे लेते हु पे थ ने धर्म के ु की व्य य की है। बगाल बाउल गुरु को सर्वो च स्थान देते हैं। वे गुरु को दो रूपों में देखते हैं मानव गुरु रूप और परमत व या भगवान रूप मे। बाउलो के गानो मे दो रूपो का ही निर्देश पाया ना है। मानव गुरू के प्रति भक्ति निष्ठा न रहने पर सर्वो च गुरू भगवान का अनुग्रह ीं मिलता है। मानव गुरु उसी परमगुरु का ही प्रतिनिधि है। इस सम्प्रदाय की

तरह गुरुवादी सम्प्रदाय और अ य कोई है कि नहीं स दे है अ तत य ठीक है कि बगाल मे नही हैं। ुरु इ हें केवल पार थिक विष मे ही परि ालि। ीं करते लौकिक या व्यावहारिक विषय में भी परामर्श देते हैं। शिष्यो मे कोई मतभेद होने पर गुरु को ही उसकी मीमासा करते देखा जाता है। सबसे आश्चर्य का विषय यह है कि कोई कोई विशिष्ट गुरु प्रकृति पुरुष घटित योग साधना के समय स्वय उपस्थित होकर कब किस प्रकार निश्वास प्रश्वास की क्रिया करनी होगी कब कौन मुद्रा या ब ध अवलम्बन करना होगा विभि न अनुभूति मे क्या क्या करणीय है आदि अति गुह्य विषयो मे उपदेश देते हैं। उनकी उपस्थिति से साधक साधिका बि दुमात्र भी सकोच बोध नहीं करते। उनका अन्तर्जीवन एव बहिर्जीवन गुरु के निकट सदा उ मुक्त होता है।

(वही उपे द्रनाथ भट टाचार्य पृ ३ )

गुरु या मुर्शीद इस जगत मे परम सम्पदा है एव भगवान गुरु के रूप मे शिष्य को साधना पथ पर परिचालित करता है। यही बाउलो को विश्वास है। लालन अपने एक गाने में कहते हैं

मुरशिदेर चरण सुधा
पान करिले हरे क्षुधा
करो ना देले द्विधा
जेहि मुरशिद सेहि खोदा।
बोझ अलियम मरशेदा
आयेत लेखा कोरानेते।।
आपनि खोदा आनि नवी
आपनि सेई आदम छवि
अनत रूप करे धारण
के बोझे तार निराकरण
निराकार हाकिम निरजन
मुरशिद रूपे भजन पथे।। (पृ ३ ५)

क न मे है कि भ। ।न ही ह ।र धु एव पथ प्रदर्शक है। वही निरजन निराकार हाकिम खुदा मुर्शीद रूप मे साधना पथ पर हमे परिचालित करता है। भगवान नाना रूप मे विराजा करता है। इसका समस्त ज्ञान प्रेम एव शक्ति का प्रकाश मु म्मद मे है। समस्त शक्ति ही आदम रूप मे रूपायित है। मानव की अन्तर्निहित सत्ता या आ मा (रूह) रूप मे सभी मानव मे उसकी अवस्थिति है। अत अ ला नबी आदम अर्थात सकल मानव के मूल मे एक है केवल रूप ही भि न है। सभी मनुष्य मे ही भगवान का अस्तित्व निहित रहने पर भी जो ध्यान धारणा और भगवत् प्रेम साधना कर पाते हैं वे ही अल इनसान उल

कामेल या पूर्णमानव या साधु गुरु होते हैं। इस प्रकार पूर्णमानव ही वस्तुत सद्गुरु है उसके उपदेश की सहायता से भगवत् ज्ञान एव भगवत् प्रेम प्राप्त होता है। वस्तुत भगवान ही गुरु में मनुष्य को ।ध । थ पर रि ।लि करता है। यही अनेक सूफी धर्म में गुरु का स्थान है।

एक गाने मे लालन कहते हैं कि गुरू रूप मे दीन दयामय ही हैं। जो गुरु को मनुष्य समझता है वह अध पतित होता है

आगमे निगमे कय
गुरू रूपे दीन दयामय
असमये सकाशे हय
तारे भजिबे।।
गुरू को मनुष्य ज्ञान यार
अध पाते गति हय तार। (वही पृ ३ ५)

पुन लालन भगवान को ही श्रेष्ठ गुरु मानकर उसके निकट कातर निवेदन करते हैं

गुरू तुमि त त्रेर तत्री
गुरू तुमि म त्रेर मत्री
गुरू तुमि यन्त्रेर य त्री
ना बाजाओ बाजबे केने।।
आमार ज म अध मन नयन
गुरू तुम नित्य सचेतन
चरण देखव आशाय कोय लालन
ज्ञान अजन देओ नयने।।
गुरू दोहाई तोमार मनके आमार
लओ गो सुपथे
तोमार दया विने तोमाय साधव कि मते।।

य त्रेते य त्री येमन
येमन वाजाय वाजे तेमन
तेमनि य त्र आमार मन
वोल तोमार हाथे।
गुरू रूपेर झलक दिच्छे यार अन्तरे
ओ तार किसेर आवार भजन साधन लोक जानितो क रे।। (वही पृ ३ ६)

गुरु वस्तु गुरु धन महाजन का माल पूजी आदि बाते गानो मे अनेक स्थल पर

पायी जाती हैं एव बाउलो के मुख से भी सुना जाता है। आज भी बाउल मिलने पर जयगुरु कहकर ही अभिवादन करते हैं। देह की सारवस्तु को वे गुरुधन गुरु वस्तु महाजन का माल पूजी आदि कहते हैं। देह का वस्तु बि दु यही मनुष्य की परम स पदा है। यही श्रीगुरु या भगवान का स्वरूप है। इसी बि दु या गुरु धन को सय न रक्षा करके चलना होगा। महाजन ने यही माल या पूजी देकर ससार के व्यवसाय क्षेत्र मे भे ा है इसी पूजी की रक्षा न क पाने पर व्य ाय का मूल ही ध्वस हो ाएगा। नाना रिपुओ की उत्ते न मे यही ुरू वस्तु नष्ट होती है या खो जाती है उसी से ही साधना व्यवसाय क्षतिग्रस्त होता है ध्वंस प्राप्त होता है। मानव गुरु भी इसी बि दु की रक्षा के लिए उपदेश देते हैं। यही उनकी साधना का निर्देश है। लौकिक दृष्टि से भी बाउलो को यही गुरु वस्तु या गुरु धन है। इसी बि दु की रक्षा ही बाउल साधना की मूल भित्ति है।

गोवि द ने कहा है कि यह श्री गुरु एव मत्रदाता गुरु एक ही है वही भक्त का कर्णधार है क पतरु है

जे हरि सेई गुरू भक्तेर क पतरू
कर्णधार गुरू
करिले बीजरोपण।।

फरी पु के ल ुरु च डी ोसाई कहते हैं कि ु के क लवत् मुख से निसृत व क्य के साथ जिसका हार्दिक तादाम्य हुआ है उसके लिए विचार वितर्क का कोई अर्थ नहीं है क्योंकि गुरु वाक्य ही सार है

गुरूर मुखपद्म वाक्य
यार हयेछे हृदे ऐक्य
तार काछे ताई विचार वितर्क
गुरू वाक्य सार।
(ओ) तार ध्याने गुरू ज्ञाने गुरू
अतरे वाहिरे गुरू
रूप नेहारे गुरू
गुरूर रूपे रूप मिशाय।। (वही पृ ३ )

अन्य एक गाने में है

गुरू-गीता तत्र गुरु यज्ञ मत्र गुरू ये परमगति
गुरू बिने भाई-ब धु केहो भाई गुरूब धु, पिता पति
ज्योतिर्मय देह मानुष विग्रह चि त हृदानद कानने
नहे गुरू तुल्य रतन अमूल्य राखिओ हृदये यतने।। (पृ ३ )

इस स दर्भ में अनेक उदाहरण दिए जा सकते हैं। बाउल मानव गुरु को परमत व का

या श्रेष्ठ परमगुरु भगवान् का एक रूप मानते हैं किन्तु असल गुरु या मुरशीद कहने मे परमतत्व को ही समझाते हैं। वह गुरु ही मूल गुरु है उसकी कृपा की सकल साधना का मूल है।

नवद्वीप के चण्डीदास गोसाई कहते हैं

दीक्षा गुरू शिक्षा गुरू इहार परे आछे गुरू
सेई गुरू कल्पतरू रागेरि आश्रय।
आर यतो आछे गुरू पथेर परिचय।
तिमिर अंध विनाशिले निज गुरू जाय ता चिना। (वही पृ ३१ )

बाउलो की साधना की वस्तु गुरुतत्व है। इस स्वरूप का तीन अंश है एक भोक्ता शक्तिमान या पुरुष रूप में और एक शक्ति भोग्या या प्रकृति रूप में दूसरा दोनो का मिलित ८क ह नद सिहरित अनिर्वचनीय सम्मिलित अवस्थ रूप में है। दो सत्ता के मिलन द्वारा यह अनिर्वचनीय तृतीय अवस्था ही प्राप्ति की उनकी मूल साधना है।

एक बाउल गुरु अपने शिष्य को साधना के मूल तत्व को समझा रहे हैं

आत्मरूपे कृष्ण तिनि परतत्वे राधाराणी
गुरूतत्वे प्रेम बाखानि
हय महाभावेर उदय।।
कृष्ण अधरे वले मनोहर ने यत्न करे
दिलाम तोरे तत्व वले
साधनेर एइ निर्णय। (वही पृ ३१२)

गुरूतत्व आत्मतत्व एव परतत्व का मिलित रूप है। कृष्ण पुरुषतत्व राधा प्रकृति तत्व है और दोनो का गभीर प्रेम मिलन ही गुरुतत्व है। इसी गभीर एव सर्वांगीण प्रेम मिलन के द्वारा जो अनिर्वचनीय आनन्दानुभूति होती है वह महाभाव है। यही प्रेम की चरम एव परम अवस्था है। यही अपूर्व आन य स । ही मान । । या प्रकृत ु क स्वरू है। बाउलो की साधना भी । । के इसी स्वरूप पलब्धि की साधना है। इसीलिए ही उनके धर्म मे कृष्ण स्वरूप एव राधा स्वरूपिणी पुरुष प्रकृति के मिलन की व्यवस्था है एव उनके द्वारा ही एक अद्वय नित्यानद स्वरूप की उपलब्धि ही उनकी साधना का लक्ष्य है।

आत्मतत्व स्वरवर्ण से तो नय रे सामान्य
परतत्व व्यजनवर्ण फलाते गण्य
से ये स्वर भिन्न नय
स्वर हते हय दुयेते माखामाखि।।

यारे गुरूत व कय से ये युक्ताक्षर हय।
स्वरवर्ण ज्ञान विने युक्त केहो ना वुझाय। (वही पृ ३१२)

इस गुरुत व का बाउल अनेक समय चैतन्य त व कहते हैं। चैत य देव का वैष्णव गोस्वामीगण ने कृष्ण एव राधा के सम्मिलित मूर्ति रूप में प्रचार किया है। यह बाउलो के निकट गभीर ता पर्य बोधक है। भारत में समस्त धर्म में ही गुरु की विशेष प्रयोजनीयता रही है क्योकि समस्त श्रुति विद्या ही गुरुमुखी विद्या रही है। उपनिषदों से लेकर सहजिया वैष्णव साहित्य मे भी गुरुवाद का निर्देश पाया जाता है। सिद्धमार्ग या नाथ धर्म मे गुरु ही समस्त साधना का मूल है। गुरु ही आदर्श गुरु ही उपदेष्ठा गुरु ही पथ प्रदर्शक है। नाथ मत में सद्गुरु ही प्रकृत गुरु है। यह सद्गुरु अवधूत है उसका वर्ण आश्रय पाप पुण्य त्याग भोग कछ नहीं है। वे सबसे अतीत हैं। एकमात्र वे ही शिष्य को परमत व अधिगत कराने मे सक्षम हैं। परमपद के ठीक नीचे ही इस गुरु का स्थान है। समस्त भारतीय धर्म मे ही विशेषत तत्रधर्म एव योगधर्म में गुरु की आवश्यकता एव माहा म्य सद्गुरु के लक्षण आदि वर्णित हुए हैं। किन्तु प्रकृत गुरु कहने से भारत के सकल धर्म ही परमत व ब्रह्म आ मा ईश्वर या ईश्वर स्वरूप शिव या कृष्ण को बताते हैं। बाउल धर्म भी गुरु कहने पर विशेष रूप में परमत व या आ मा को बताता है। इस आ मोपलब्धि के पथ पर जो पथप्रदर्शक आ मा के प्रतिनिधि स्वरूप मात्र हैं उसी मानव गुरु को भक्ति प्रदशित की गयी हैं। किन्तु मूल आर्ति या शरणागति आ मा या भगवान के प्रति व्यक्त की गयी है। लालन ने उसी अची हे जन को पीर का पीर कहा है।

### ३ स्थूल मानवदेह का गौरव भाण्ड ब्रह्माण्डवाद

इस मानव जीवन एव मानवदेह को बाउल परम सम्पदा मानते हैं। उनकी साधना का मूल आश्रय देह है। देव देवी का अस्तित्व अनुमान मात्र मानते हैं मनुष्य देवता की पूजा ध्यान जाति आदि के द्वारा अर्जित पुण्य से स्वर्गवास करेगा या पर ज म मे उत्तम गति प्राप्त करेगा यह उनके लिए अविश्वसनीय है। इसी मानवदेह मे ही मूल त व आ मा या भगवान का वास है। इस मानव देह को आश्रय करके साधना भजन करके उसकी ब्धि कर ही का च आध्या मिक लक्ष्य है। मानव देहाश्रित साधना ही उनका वर्तमान है।

उनके पास मानव जीवन अति उ च मूल्य वहन करता है। कारण कि इसी मानव जीवन में जो देह मिली है वहीं उनकी आध्या मिक साधना का के द्र है। इसी देह मे वे ब्रह्माण्ड की क पना करते हैं इसमे आकाश समुद्र पर्वत अरण्य नदी आदि सब वर्तमान हैं। इस देह मे ही परमपुरुष या उनके मन का मानुष वास करता है। यह देह ही आ मोपलब्धि का सोपान है। नर नारी के गभीर प्रेम मिलन के बीच से ही वे चरम आध्या मिक उपलब्धि मे पहुचते हैं। अपने आदि गुरु चण्डीदास की वाणी सबसे ऊपर

मानुष सत्य है उसके ऊपर कोई नहीं है वे ध्रुवतारा की तरह अनुसरण किए हैं एव इसको सार्थक रूप मे रूपायित किए हैं। मानव जीवन के इसी गभीर ता पर्य के सम्ब ध मे लालन कहते हैं

देव देवतागण
करे आराधन ज म निते मानवे।।
कतो भाग्येर फले ना जानि
मनेर पेयेछो एइ मानव तरणी।
वेये जाओ वराय सुधाराय
येन भरा ना डोवे।।
एइ मानुषे हवे माधुर्य भजन
ताइत मानुष रूप गठेले निरजन। (वही पृ ३२३)

मानव ज म भी बहुत सौभाग्य सापेक्ष है। माधुर्य भजन या प्रेम मूलक उपासना का मूल आश्रय यही नरदेह है। बाउलों के यहा भगवान ने मनुष्य के हृदय बिहारी आ मा या कृष्ण रूप में मानव देह में रूप ग्रहण किया है। अकेले अकेले माधुर्य रस का आस्वादन नहीं होता इसीलिए खुद को र री रूप में य पुरु प्रकृति रू में विभक्त किया है

परमा मा पुरुष प्रकृति रूपे जोडा।
दुई तनु एक आ मा कभु नहे छोड़ा।। (वही पृ ३२४)

माधुर्यमय युगल भजन के मूल में यही नरदेह है अत बाउलों ने इसे परम श्रद्धा एव परम विस्मय की आख से देखा है एव नर ज म को सार्थक माना है।

लालन ने एक और गाने में कहा है कि देह का अस्थि चर्म स्वर्ण मय है इसमे से होकर ही महारस या आन दामृत धारा प्रवाहित होती है उसके एक बि दु मे सिधु छिपा हुआ है। इसी स की साध । के द्व रा ही द्विद मे रूप की लक देखी ज ती है। किन्तु इस रस साधना में पूजा उपासना आदि भजन पद्धति नहीं है। केवल देह की साधना का एकमात्र पथ है। तीर्थ धर्म वार व्रत पूजा तप आदि किसी की ही आवश्यकता नहीं है। समस्त इसी देह मे मिलते हैं– इस देह की साधना ही सभी साधना से श्रेष्ठ साधना है।

उपासना नाइगो तार
देहेर साधन सर्व सार
तीर्थ व्रत यार जन्य
ए देहे तार सव मिले। (वही पृ ३२५)

नाना देश का अतिक्रमण करके लोग तीर्थ या हज करने मक्का जाते हैं किन्तु उनका परिश्रम व्यर्थ होता है कारण मक्का तो मानवदेह में ही है। इस देह मक्का मे काबा घर का आदि इमाम तो वही महामहिमा वित मिआ साहब अर्थात स्वय खुदा है

आछे आदि मक्का एइ मानवदेहे
देख ना रे मन भेये।
देश देशान्तर दौडे एवार
मरिस केन हापाय।।
दश दुयारी 'मानुष 'मक्का
गुरूपदे डबे देश गा
धाक्का सामलाये।।
फकिर लालन वले से ये गुप्त मक्का
आदि इमाम सेई मिए।। (वही पृ ३२५)

राधाश्याम ने कहा है कि देह त व न जानकर भजन साधन सार्थक नहीं हो सकता। इसी देह में सप्तलोक सप्त पाताल सप्त सागर सप्तद्वीप आदि हैं। उसके अवस्थान के सम्ब ध में ज्ञान रहना आवश्यक है। विशेष रूप मे देह में कहा परम गुरु या परमा मा विराज करते हैं उसे भी जानना आवश्यक है। बाउल धर्म की मूल साधना योग क्रिया मूलक है अत देह त व का ज्ञान अति आवश्यक

आगे देहेर जान गे रे मन
तत्व ना जेने कि हय साधन।
देहे सप्त सर्ग सप्त पाताल
बौद्ध भुवन कर भ्रमण।।
देख ना खुँजे कोथाय विराजे
तोर परमगुरू आ माराम।। (वही पृ ३२५)

जमीन के साथ इस मानव देह की तुलन ब ल ।।न की बहुत प्र लित प्र है। बाउल कालाचाछ पागल कहते हैं कि यह देख जमीन क पभूमि स्वरूप है। इससे उपयुक्त समय मे खेती कर पाने पर आकाक्षित वस्तु प्राप्त की जाती है। गुरु बीज रोपण करने पर यथा समय वृक्ष उ प न होता है और अन्त में फल प्राप्त होता हे।

मानवदेह क प भूमि
य न करले र न फले।
भवे आसार आशा पूर्ण हवे
शुभ योगे चाष करिले।।

एइ जति तोर चाष पोया
भगवानेर कृपाय गेलो पाउया
म त्र वीजे ने सृजे
गाछ होले वीज ज मे भूले। (वही पृ ३२ )

इसी देह मे ही परम तत्व या परम गुरु या भगवान का वास है यही बाउल धर्म का मूल त व है। अत उसे पाने के लिए देह का ही सहारा लेना होगा देह में ही उसे खोजना होगा। देह के बाहर म दिर मे या मस्जिद मे या धर्मशास्त्र आदि में या अन्य किसी मूर्ति मे उसे पाया नहीं जाएगा।

यह मानवमूर्ति ही भगवान की प्रकृत मूर्ति है। सूफियों की वाणी है भगवान ने मनुष्य को अपनी आकृति के अनु । सृष्ट कि । है ८व ौडीय वैष्ण ों क वपु सका स्वरूप है आदि लालन के ऊपर युगपत प्रभाव प्रदान किए हैं।

क्ष्यापा तुइ ना जेने तोर आपन खबर
यावि कोथाय।
आपन घर ना वुझे
वाइरे खुजे
पडवि धाधाय।।
आमि सत्यना हइले
गुरू सत्य हय कोन काले।
आमि ये रूप
देख ना से रूप
दीन दयामय।। (वही पृ ३२ )

यादुबि दु, दुद्दु आदि के अनेक पदो में इस प्रकार के उदाहरण मिलते हैं। जिन सभी धर्मों मे अल्प या ज्यादा योग की क्रिया है उसकी साधना देह केन्द्रिक है। हि दू तत्र और बौद्धत त्र मे देह को आधार बनाकर साधना की व्यवस्था है सिद्ध मार्ग या नाथ पथ में एकान्त रूप मे देह को साधना का के द्र माना गया है। इस पृथ्वी पर जो कछ भी है वह उस देह में ही है जो ब्रह्माण्ड में है वही इस देह भाण्ड में है यही भाण्ड ब्रह्म वा या पि ह्म व द देह त व ही यो। म ीस क सम्प्र के मू न का विषय है।

एक साधारण बात यह है कि जिन सब र्मित मे देह मे मा म क की कल्प की गयी है उनकी साधना ही आ मोपलब्धि की साधना है। इसमे देह का अवलम्बन करना ही स्थूल मे अग्रसर होकर अन्त मे आ मा के स्वरूपत्व लाभ की प्रचेष्टा की गयी है।

यही स्थूल से सूक्ष्म मे अग्रसर होने का अर्थ होता है सृष्टिधारा के विपरीत गति में या प्रतिलोम गति मे अग्रसर होना। इसी टी सा द्व रा मा व के स्वभाव या अन्तर्निहि सहज एव स्वाभाविक अवस्था को प्राप्त किया जाता है। इसी अवस्था मे ही मनुष्य ब्रह्म स्वरूप व का लाभ करता है। इसीलिए तत्र का चक्रभेद पातजल का अष्टाग योगाभ्यास

वेदान्त का पचकोष विवेक तान्त्रिक बौद्धो का काय वाद स जिया वैष्णव एव बाउलो का रूप स्वरूप त व बाउलो का 'उजान मे वाया या उ टा कल प्रयोग करना आदि मूलत एक ही पथ का प्रकार भेद मात्र है।

## ४ मन का मानुष

मानव देह स्थित परमत व या आ मा को बाउल मन का मानुष नाम से अभिहित करते हैं। अ को ानु। कहने क ता पर्य यही ल ाता है कि आ मा मानव देह का ावलम्बन करके वास करती है और मानव देह की स धना क द्वारा ही वह लभ्य ह मानव कृति उसका ही रूप समझकर बाउल उसको मानुष नाम से अभिहित करते हैं। यह मानुष अलक्ष्य मे हृदय मे या मन मे अवस्थान करता है। यही कल्पना करके उ होने उसे मनेर मानुष (मन का मानुष) कहा है। इसी आ मा को वे मानुष मनेरमानुष सहज मानुष अधर मानुष रसेर मानुष भावेर मानुष आलेख मानुष साई प्रभृति नाम से अभिहित किए हैं।

यही मन का मानुष या आ मा कैसे भि न भि न रूप मे एव अवस्था मे मानव देह मे विद्यमान है उसका विचित्र ज्ञान एव उपलब्धि बाउल अपने गानो मे प्रकाशित किए हैं। बाउल गुरु लालन कहते हैं

एइ मानुषे सेइ मानुष आछे।
कलो मुनि ऋषि चार युग धरे वेड़ाच्छे खुजे।।
जले येमन चाद देखा जाय
धरते गेले हाते के पाय
तेमनि से थाके सदाय
आलोके बसे।।
एइ मानुषे आछे रे मन
यारे दले मानुष रतन
लालन वले पेये से धन
पारलाम ना रे चिनिते।। (वही पृ ३ १)

कहते हैं कि ुद को हचानने पर ही स अची हे को ची हा जाता है अत अपनी खबर आगे लेनी होगी। साई अपने मे ही है उसके लिए ढाका दि ली खोजने से नहीं चलेगा। मन मे निष्ठा होने पर उसका ठिकाना पाया जाएगा। ये स्वय प्रमाण हैं इनके प्रमाण के लिए वेद वेदान्त पढने पर केवल कष्ट क पित अर्थ का ही आग्रह ग्रहण करना होगा

आमार आपन खबर आपनार हय ना।
एकबार आपनारे चिनले परे याय अचेनारे चेना।।

येमन केशेर आडे पाहाड लुकाय देख ना।

(केश की आड मे पहाड का छिपना)

आमि ढाका दिल्ली हातडे फिरि

आमार कोलेर घोर तो याय ना।।

आ मरूपे कर्ता हरि

मने निष्ठा हले मिलवे तारि ठिकाना।

वेद वेदान्त पडवे यतो वाडवे ततो लक्षणा। (वही पृ ३४१)

लालन साई की अपूर्व लीला प्रत्यक्ष करते हैं। उन्होंने इच्छानुसार नाना देह घर का निर्माण किया है और पुन उन्हीं सब देह घर मे वास किया है। वे पिता माता भाई बहन स्वामी स्त्री रूप में विचित्र रस आस्वादन करते हैं। वे भगवान रूप मे या शासक रूप मे सबके ऊपर आधिपत्य क विस्त र क ते हैं ८ को द देते हैं पुन वे मनुष्य मे अपने को अभिव्यक्त करते हैं उसके दिए हुए दण्ड को ग्रहण करते हैं। दण्डदाता एव दण्डभोक्ता दोनो ही वे हैं

से लीला वुझवि क्षेपा केमन करे।

लीलार यार नाइ रे सीमा

कोन् खाने कोन् रूप धरे।।

आपनि घर से आपनि घरी

आपनि करे रसेर चुरि

घरे घरे

ओ से आमनि करे म्याजिस्टारी

आबार आपनि वेडाव वेडि परे।। (वही पृ ३४२)

पाचशाह भी साई की इस प्रकार की लीला देखकर विस्मित हुए हैं

आजब कारखाना वोझा साध्यकार

साई करे लीला भवेर पारे।।

एइ मानुषे रग रसे विराज करे साई आमार।।

एकटि छिलेने दुइटि हलेन नीरे क्षीरे युगल तार।

साइ पुरूष प्रकृति धरे हरेक रगे देन बाहार।।

पानीर घटे रग देखे हाकिम घटे देन विचार।

दरिद्रेर घरे वसे फिरते छेन द्वार वेद्वार।।

पाच वले मानव लीला करछेन साई चमत्कार।

मानुष भजे मानुष धर मन यावि तुइ भव पार।। (वही पृ ३४२)

राधाश्याम कहते हैं कि मन का मानुष यही मानुष ही है। जिसका ज्ञान नयन उन्मीलित हुआ है वही उसको देख पाता है। किन्तु वे पल में आते हैं और पल मे जाते हैं। सचैतन्य मानुष हवा पकड़कर एव रूप मे नयन देकर उसे पकड पाता है।

मानुषे मानुषे रयेछे मिशे।
तोर नाइ ज्ञान नयन
ओर अवोध मन
से मानुष रतन
तुई चिनवि किसे।।
आलोकेर मानुष थाके आलोकेते
मोह अंध जने ना पारे चिनिते
कवे स्थान स्थिति एइ मानुषेते
पलकेते याय पलकेते आसे।। (वही पृ ३४३)

५ ।।ह कहते हैं कि ही नु इसी ८ में अर्थात् देह में घर बनाकर काजल कोठा या सर्वोच्च निभृत घर मे वास करता है। वह मानुष नीर क्षीर मे विराज करता है उसकी स्थूल सत्ता ब्रह्माण्ड के ऊपर है एव मूल पाताल में गया है।

एइ मानुष सेइ मानुष आछे
से घरेर मध्य घर बाँधिये काजल कोठाय रयेछे
एवार गुरू दया करवे यारे
आ से पावे से रूप दरशन।।
मानुष नीरे क्षीरे विराज करतेछे
तार स्थूल गेछे ब्रह्माण्ड परे मूल पाताले गेछे
सेइ मूलेर साधन गुरू जाने
ता जेने मन कर साधना। (वही पृ ३४४)

चण्डीदास फकीर एरफान आदि ने मन के मानुष के स्वरूप के सम्बन्ध मे कहा है। अनेक गाने द्वितीय खण्ड में अनुवाद के साथ सगृहीत हैं। परलोचन कहते हैं कि सहज मानुष द्विदल में विराजमान होता है दशम दल (मणिपुर चक्र) एव षोडष दल (विशुद्ध चक्र) उसकी गति का स्थान है। इसके ब वे नर्मद के किनारे यो वरी क्ति के साथ युग ५ु। में झूले की ह अ दोलित होते हैं ८ ुभ योग के समय चतुर्दल पद्म में आविर्भूत होता है।

मनेर मानुष हय रे ये जना
(ओ से) द्विदले विराज करे एइ मानुषे
तुमि सहज मानुष चिनले ना।।

षोडश दल आर दशम दले
तार पिछे मानुष दोले नर्मदार कले
वामे कलकुण्डलिनी योगेश्वरी योग रूपिणी
नित्य लीलाकारिणी व्रजलीला यार घटना।।
शुभाशुभ योग काले सुगठन गति मिले
स्थित हय सेई कमले चतुर्दले वारामखाना।। (पृष्ठ ३४५)

गोपाल कहते हैं कि मानुष टेढी नली में अर्थात वक्राकार अनुमित सुषुम्ना नाडी मे गमनागमन करके नाना लीला का प्रदर्शन करता है। केवल योग क्रिया द्वारा ही उसकी लीला उपलब्ध की जाती है। (इ ।८व पिं ५ स्प वे ी वत् जड़ित होक सुषुम्न नाडी को वेष्ठित करके धनुषाकार टेढी होकर क ति मे ऊ र की ओर ठी है बाउल इसी प्रकार की कल्पना किए हैं।) बाकानल नाथ पथ का बकनाल या दशमी द्वार नहीं है। वे आगे कहते हैं कि द्विदल पद्म मे गोलोक के पति वास करते हैं। यही रूपनगर और वृ दावन धाम है। पद्मलोचन कहते हैं कि इस मनुष्य को पकडा जा सकता है। बाकानल मे यह मनुष्य क्रीडा करता है।

उसी देह मे परमा मा या मन का मानुष का वास है बाउलो की इस धारणा पर प्रधान रूप से तीन प्रभाव पडा है। पहला उपनिषद का प्रभाव दूसरा हि दू तंत्र का और विशेष रूप में बौद्धतंत्र का प्रभाव तीसरा सूफी दर्शन का प्रभाव है।

**५ रूप स्वरूप तत्व**

रूप कहने पर बाहर का एक आकार समझा जाता है और इसी रूप को आश्रय करके इस रूप के अभ्यन्तर में इसका जो निजस्व वैशिष्टय वर्तमान होता है उसको स्वरूप कहा जाता है। बाउलों की साधना मूलत रूप से स्वरूप में होने की होती है प्राकृत देह को अप्राकृत मे परिणत करके देह मे ही परम त व की उपलब्धि करना। देह को के द्र करके जो साधना है सका रहस्य ही इ रू से स्वरूप मे तरने में निहि है। सभी तान्त्रिक साधना का आधार यही है। उपनिषदो की स्त्री पुरुष आलिगित अवस्था शिव शक्तिवाद एव भाण्ड ब्रह्माण्ड की चर्चा की गयी है। इन्हीं सिद्धान्तों के आधार पर ही रूप स्वरूप की अवस्थिति निर्भर करती है।

उपे द्र नाथ भटटाचार्य ने अपनी विशद व्याख्या मे रूप स्वरूप को व्याख्यायित किया है। वे मानते हैं जगत के पुरुष और नारी का जो रूप है वह उनके बाहर का रूप है। इसी रूप या विशिष्ठ आकृति को आधार मानकर उसके अभ्य तर मे उनका जो एक वैशिष्टय पूर्ण अस्ति व है वही स्वरूप है। इसी दृश्य मान स्थूल प्राकृत रूप के अन्तराल में इसका स्वरूप अवस्थित है। जगत का प येक पुरुष रूप मे पुरुष कि त स्वरूप

मे कृष्ण ने पुन प्रयेक नारी रूप मे नारी किन्तु स्वरूप मे राधा । नर नारी जब रूप के बीच से होकर उसके स्वरूप की उपलब्धि करेगे जब स्वरूप मे प्रतिष्ठित नर नारी का मिलन होगा राधा कृष्ण के नित्य प्रेम की लीला मर्त्य का प्राकृत प्रेम मिलन होगा नित्य वृन्दावन में राधाकृष्ण की अप्राकृत सहज लीला। यही सक्षेप मे रूप स्वरूप तत्व है। (पृ ३६ )

सहजिया साधना की आरोप प्रक्रिया अपने मे राधाकृष्ण मानकर की गयी साधना है। इस प्रकार साधक रूप मे से होकर स्वरूप में प्रतिष्ठित होता है। उस समय रूप और स्वरूप का अन्तर समाप्त हो जाता है। उस समय प्राकृत नायक नायिकाए कृष्ण और राधा रूप मे नित्य लीला रस का आस्वादन करेगे। अब साधक इस आरोप साधना के द्वारा स्थूल देह को प्राकृत स्वरूप में उत्कर्षित करता है। अब उसमें अप्राकृत सत्ता का उदय हो जाता है। रूप और स्वरूप का रूपान्तरण होता है। श्रीरूप स्वरूप होता है और स्वरूप श्रीरूप । ऐसी स्थिति में इस देश एव उस देश का मिलन हो जाता है। यही अप्राकृत स्वरूप सत्ता ही सिद्ध देह है। यही बाउलो की स्वभाव छोडकर भाव में प्रवेश करने की भावना है।

इसी स्वरूप साधना को प्राप्त करने के सन्दर्भ मे लालन ने खुद से प्रश्न किया है

कि साधने आमि पाइ गो तारे।
ओ रे ब्रह्मा विष्णु ध्याने पाय ना यारे।।

देह रूप पर्वत के स्वर्ण मण्डित चूड़ा के निर्जन गह्वर मे उसका वास है। वह उज्जवल 'चन्द्र ज्योति स्वरूप है। वह ज्योतिर्मय रूप तो इन्द्रिय ग्राह्य नहीं है। किस प्रकार उस रूप मे दर्शन सम्भव होता है ? लालन ने गुरु उपदेश के अनुसार उत्तर दिया है

तिन रसेर साधन करो
रूप स्वरूपेर तत्व धरो
लालन कय तवे यदि पारो
प्राण जुड़ाते से रूप हेरे।। (वही पृ ३६२ )

एक अन्य गाने में लालन ने इस तत्व की बात विस्तृत रूप मे कही है

रूपरे घरे अटल रुप विहारे
चेये देख ना तोरा।

ये जन अनुरागी हय
रागेर देशे याय
रागेर ताला खुले से रूप देखते पाय।

आछे रूपेर दरजाय
श्रीरूप महाशय
　　　　रूपेर ताला छोडान तार हाते सदाय
ये जन श्री रूपगत हवे
तालार छोडान पारे
अधीन लालन वले अधर धरवे तारा।। (वही पृ ३६३)

इसी मानव देह गृह मे अटल रूप विहार कर रह। है। इसी अटल रूप को पास पहुचने के लिए जिस द्वार का अतिक्रम करना होता है वह श्रीरूप के अर्थात् प्राकृत देह के अधीन है। वही उस द्वार का कर्त्ता है। उस द्वार मे राग अर्थात् प्रेम का ताला लगा हुआ है कि तु इस ताले की चाभी इसी श्रीरूप अर्थात् प्राकृत देह के हाथ मे रहती है। श्रीरूप गत होने पर वह द्वार खोला नहीं जा सकता उस गृह में प्रवेश नहीं किया जा सकता।

सामान्यत नाभि के निम्न देश मे मूलाधार एव स्वाधिष्ठान को बाउल स्थूल देहरति या काम के स्थल रूप मे मानते हैं। यहा प्रकृति देह में फूल प्रस्फुटित होता है उसी फूल की साधना प्रकृत बाउल साधना है। इसी स्थ पर ही प्रकृति पुरु तत्व क मि न होता है। उसी सम्मिलित महाराग शक्ति को योग क्रिया द्वारा उर्ध्वगामी करके द्विदल मे अर्थात् आज्ञाचक्र मे उपस्थित कराने पर ज्योतिमण्डल मध्यवर्ती साक्षात श्रृगार रसमूर्ति 'काम ब्रह्म कृष्ण के दर्शन का लाभ होगा। यही इस बाउल गान के रचयिता कहते हैं। वह रसवती युवती ही धन्य है की कृ से ही कृष्ण की प ब्धि की ती है। किन्तु रूप को अर्थात् प्रकृति देह को पहले अवलम्बन करना होगा। इसी प्रकृति पुरुष के रूप मिलन द्वारा स्वरूप रूप अर्थात् कोटि सूर्य ज्योतिर्मय राधा कृष्ण सम्मिलित रूप दर्शन का लाभ होगा।

चौबीस परगना के अन्यतम आदि बाउल गुरु रेजा क्षापा के एक गाने में है

ब्रज पुरे रूप नगरे यावि यदि मन
　　　　तवे कर गे या स्वरूप साधन।।
स्वरूपेर रूप रूपेर स्वरूप
　　　　स्वरूप देहे हय मिलन।।
रुपेर देहे स्वरूपेर स्थिति
स्वरूपेते रसेर मानुष करेन वसति
रसेन मानुष धरवि यदि
　　　　रागेर पथे कर गमन। (पृष्ठ ३६६)

यदि देह स्थित ब्रजधाम मे ब्रजेश्वर की उपलब्धि करनी हो तब स्वरूप साधना करनी होगी। स्वरूप देह मे ही उसको प्राप्त किया जाता है। जो वाह्यरूप है वह अभ्यन्तरीन

स्वरूप का ही वहिर्प्रकाश हे। रूप के अभ्यन्तर मे स्वरूप ओर पुन स्व॰ ा पकाश रूप मे से ही होता है। अत रूप और स्वरूप अगागि रूप मे ाडित ै। ाहर क रूप मे मध्य ही स्वरूप की अवस्थिति है स्वरूप मे ही रस का मानुष या रसमय परमत व या कृष्ण का वास है। राग के पथ पर या प्रेम मिलन के पथ पर ही उसके अनुसधान हेतु जाना होगा।

पाचशाह कहते हैं कि वही अधरा गोपी मन चोरा चैतन्य रूपी कृष्ण या श्रीकृष्ण चैतन्य लीला साग करके मनुष्य के स्वरूप मे मिला हुआ है। उस स्वरूप के भाव और साधना को न जानने पर उस अधर काला अल्ला को पाया नहीं जा सकता। अन्य प्रकार की साधना जप तप पूजा आदि व्यर्थ है

खुजे कि आर पावि रे से अधरा से नयन तारा
एइ मानुष मिशे आछे गोपी मन चोरा।।
लीला साग करे गोरा
स्वरूपेते मिशे आछे माया पासरा।
स्वरूप रूप रसे मिशे रसे हये भोरा।

शुधु कि आल्ला वले डाकले तोरे
पावि ओरे मन पागेला।
ये भावे आल्लाताला विषम लीला
त्रिजगते करछे खेला।।
कत जन जपे माला तुलसी तला।
हाते झोले मालार झोला
आर कतजन हरि वलि मारे तालि
नेचे गेये हय मातेला।।
कत जन हय उदासी तीर्थवासी
मक्काते दियाछे मेला।
केउ मसजिदे वेसे तार उद्देश्ये
सदाय करे आल्ला आल्ला।।
स्वरूपे मानुष मिशे स्वरूप देशे
वोवाय कालाय नि य लीला।
स्वरूपेर भाव ना जेने चामर किने
हच्छे कतो गाजीर चेला।। (वही पृ ३६ )

यह स्वरूप सत्ता इ द्रिय ग्राम की चेतना द्वारा अधिगम्य नहीं है वह केवल अनुभव या उपलब्धि की चीज है। यह गूँगे के साथ बहरे की बातचीत की तरह है

स्वरूपेर वाजारे थाकि।
शोन रे क्ष्यापा वेडास एका
चिनते नारले धरवि कि।।
कालार सगे वोवा कथा कय
काला गिये शरण मागे के पावे निर्णय
आवार अ ध गिया रूप नेहारे
तार मर्म कथा वलवि कि। (पृष्ठ ३८८)

उपे द्रनाथ भटटाचार्य ने उद्घोषित किया है कि यही रूप स्वरूप का तत्व ही बाउल साधना की मूल कथा है। बाउल ससार के नर नारी क बीच म त्व के द्विधा विभक्त रूप में आ मप्रकाश की कल्पना किए हैं। हि दू जाति के प्राय सभी बाउल एव मुसलमान ति के भी नेक ाउलों ने इसी प म या रमा मा मन के मानुष का श्रीकृष्ण एव प्रकृति पुरुष को कृष्ण राधा या रस ति रू मे व ानि कि है ८ हजिया वैष्णवों के नाना भाव क पना को भी उ होने ग्रहण किया है। मूलत सहजिया वैष्णव धर्म की साधना क्रिया समन्वित एक विशिष्ट नव रूप ही बाउल धर्म है।

अभी तक बाउल धर्म के ाधना त्वों का विव । दिय । । सक्षिप्त परिचय भी कहा जा सकता है। इ त्वों के सा की के क्रिय मक फ क को स समीची होगा। साधना का क्रिया मक स्वरूप क्या है और उसमें प्रयुक्त रहस्यवादी शब्दो का विश्लेषण भी आवश्यक है। यद्यपि वे अपनी साधना क्रिया को प्रय न पूर्वक छिपाते हैं। इस सूक्ष्म साधना के लिए जिन स्थूल क्रियाओ का वे प्रयोग करते हैं उन्हें वे घृणा आदि प्राप्त करने के भय से छिपाते हैं। इस सम्प्रदाय से अलग सामान्य जन को स्थूल साधना क्रिया को बताना मना है। उपे द्रनाथ भटटाचार्य ने बाउलों से सपर्क करके गोष्ठियो आदि के द्वारा जो प्राप्त किये उसे ही अपने ग्रथ मे विश्लेषित किया है। बाउलों की मू स । सारे ब ाल में ८क क र की है फिर भी गुरु परम्परा मे कछ सामान्य भेद होता है। देह को के द्र करके ही बाउलो की साधना है

नर देह नैले कोन तत्व नाहि जाने।
साधनेर मूल एइ नरदेह गणे।।

देह के ाह इनक कोई त व स्तु या सा हीं है। जो भाण्ड मे नहीं है वह ब्रह्माण्ड में नहीं है। देह के बाहर बैकण्ठादि क पना को वे अनुमान कहे हैं वर्तमान है अपना देहभाण्ड। वे अनुमान नहीं मानते वर्त को छो कर की साधन हीं है।

प्रकृति पुरुष रूप मे जो द्विधा विभक्ति है उससे कोई अश भी अन्य अश से सम्पूर्ण पृथक नहीं होता दोनो में ही दोनो का अश वर्तमान रहता है। पुरुष की देह का मूल रूप पुरुष

पिनेर परे उठे दाडा
वेद विधि हवि छाडा
सामने कर नजर कडा
अगागोडा
ठिक राखिस ह्याण्डेल।।
सीटेर परे वसे (मन)
व्यालास धरवि क से
कम्भक न्यासे
चास ना आशे पाशे
छय आर दशे मूल मन्त्रे कर प्याडेल।।
कर सुपथे सुलक्ष्य
छाडि कुशाग्र कतर्क
दिवि रान हये अध्यक्ष
भितर वाहिर करे ऐक्य हये सुदक्ष
वाजावि तुइ विवेक बेल।।

बाउलो ने अपने गानों में ब्राह्मण धर्म की देन सामाजिक विषमता भेद भाव छआछूत जातिपाँति का स्पष्ट रूप में विरोध किया है। सामाजिक भेद भाव कर्मकाण्ड मूर्तिपूजा आदि का उन्होने बडे सशक्त ढग से विरोध किया है। जाति भावना का विरोध करते हुए लालन कहते हैं

सब लोके कय लालन कि जात ससारे।
लालन कय जेतेर कि रूप देखलाम ना ए नजरे।।
छ नत दिले हय मुसलमान
नारी लोकेर कि हय विधान ?
वामन चिनि पैतार प्रमाण
वामनी चिनि कि धरे।।
जाओया किवा आसार वेलाय
जेतेर चि ह रय कार रे।।
गर्ते गेले कप जल कय
गगाय गेले गगा जल हय
मूले एक जल से जे भि न नय
भि न जानाय पात्र अनुसारे।

यही बाउल सम्प्रदाय की जाति भेद सम्ब धी धारणा है। इसमें लालन का व्यक्तिगत व्यापार अवश्य ही जडित है। लालन पहले हि दू थे बाद मे आचार व्यवहार की दृष्टि से और

सामाजिक भाव मे मुसलमान हो गये। हो सकता है इसी विषय मे लोग उनके जाति का प्रश्न उठाते या हो सकता है कि व्यग विद्रूप करते । सम्भवत उसके उत्तर में यह गान रचित हुआ था।

भगवान के पास जाति भेद नहीं है। परमात्मा भक्ति द्वारा ही बधा है। भक्ति के क्षेत्र मे जाति पाति का कोई विचार नहीं होता है। । के ही ऽक ने को लिथी सक । है

भक्ति द्वारे वाधा आछेन साइ।
हिन्दू कि यवन वले
तार काछे जातेर विचार नाई।।
भक्त कबीर जेते जोला
प्रेम भक्तिते मातोयाला
धरेछे सेइ व्रजेर काला
दिये सर्वस्वधन ताय।।
रायदास मुचि एइ भवेर परे
पेल रतन भक्तिर जोर
तार स्वर्गे सदाइ घण्टा पडे
साधुर मुखे शुनते पाइ।।
एक चाँदे हय जगत् आल
एक बीजे सब जन्म होल
फकिर लालन कय मिछे कल
केन करिस सदाइ।।

इसी प्रकार एक गाने में है

धर्म प्रभु जगन्नाथ
चाय ना रे से जात अजात
भक्तेर अधीन से।
यत जात विचारी
दुराचारी
याय तारा सव दूर हये।।
जात न गेले पाइने हरि
कि छार जातेर गौरव करि
छसने वलिये।
लालन कय जात हाते पेले

पडालाम आगुन दिये।।

सप्त रथी जिस प्रकार अभिमन्यु को घेर लिए थे इस ससार रूपी युद्ध क्षेत्र मे काम क्रोध दि सप्त थी भी सी कार एक क को घेरे हुए हैं। अभिमन्यु निगम नहीं जानता यहा एकमात्र अनुराग स्वरूप उसका पिता पार्थ उसकी रक्षा कर सकता है। किन्तु पार्थ का आगमन सम्भव नहीं है। एक बाउल कवि ने एक गाने मे मन के इसी भाव को इस रूपक मे प्रकट किया है

ए माया ससारे घिरेछे आमाय सप्तरथीते।
आमि पडेछि एइ माया चक्रे चक्रव्यूहते।।
आमार मन कुमति दुर्योधन तार सगे रथी छयजन।
आमार वधिते आइल प्राण अन्याय युद्धेते।।
काम कर्ण महावीर तार शरे प्राण जरजर
म लाम क्रोध दु शासनेर दुष्ट शासनेते।।
घिरेछे लोभ शकनि मोह कृप मद अश्वत्थामाते
मात्सर्य से द्रोणाचार्य दुर्जय जगते।।
शुनियाछि आगम म त्र नाहि जानि निगम त त्र
ए समयते कोथाय पार्थ अनुराग पिते।।

रक्त मास का देहधारी यह मानुष बाउलो के लिए परम सम्पदा है। इस मनुष्य मे ही उनका मन का मानुष है इसी मनुष्य की देह मे ही ब्रह्माण्ड है वे अनुमान नहीं मानते यही मनुष्य ही उनका 'वर्तमान सत्य है इसी देह की साधना के द्वारा ही वे परमार्थ लाभ करते हैं। यही परम रहस्यमय मानव देह और परम ऐश्वर्यमय मानव जीवन चिरदिन उनकी श्रद्धा और विस्मय का उद्रेक करता है। माधुर्य भजन का मूल उपादान तो यही देह है। नारी पु अपनी रू और स्वरू की सत्ता मे क ही दो विग्रह हैं। लालन ने कहा है

अनन्तरूप सृष्टि करलेन साइ
शुनि मानवेर उत्तम किछइ नाइ
देव देवता गण
करे आराधन
ज म निते मानवे।।
कतो भाग्येर फले ना जानि
मन रे पेयेछ एइ मानव तरणी।।
वेये याओ ‍ वाराय सुधाराय
येन भरा ना डोवे।।
एइ मानुषे हवे माधुर्य भजन

ताइतो मानुष रूप गटले निरजन।
एवार ठकले आर
ना देखि किनारे
अधीन लालन ताइ भावे।।

वर्तमान राढ के अ यतम विख्यात बाउल निताइ क्षेपा मनुष्य के बहुतर एव बहुमुखी लीला देखकर विस्मित हुए थे

आछे मानुष मानुषेते
ये पावे मानुष देखिते चिनिते।
मान हुस होये मानुष लये।
फिरछेन सदाइ तिनि हूसेते।।
मानुषेते मानुष आछे
मानुष नाचाय मानुषइ नाचे
मानुष याय मानुषेर काछे
मानुष हइते।।
नारायण मानुष रूप धरे
नर नारायण होन द्वापरे
युगे युगे अवतार तिनि
हए मानुष रूपेते।।
मानुष डोवे मानुष भासे
मानुष काँदे मानुष हासे
मानुष याय मानुष आसे
केवल कर्म प्रकाशिते।।

नुष्य की र्वव्य पक ८ र्व सि वे पह अभिव्यजित है। इससे बडी सप्रभुता एक देही की क्या हो सकती है कि नारायण को भी कछ करने के लिए मनुष्य होना पडता है। । वी क्रि ो मे ध्ह होक ह वी रि को ही पुष्ट करता है। इसी स दर्भ मे बाउल गोपी नाथ ने दु ख व्यक्त किया है कि मनुष्य मे जो परम मानुष है मूर्ख मनुष्य उसे समझ नहीं पाता।

मानुषे मानुष आछे
देखले खुजे
मानुष होले यावे जाना।
आचल थाकले सोना गोपन हय ना
वाहरे किरण प्रकाशे।।
वासे हय वासलोचन

गाभीते हय गोरोचना
हाये तुइ सोनार वेने
हच्छिस काना
राग कि सोना देख ना कोषे।।
मृगते मृगमद ज म अध
पाय ना देखते अद्यावधि।
एमनि अवोध फणी माथाय मणि
थाकते भेक भोजने आसे।।

लम ते हैं कि री नुष्य त्य ज्ञान के अभाव मे धन जन प्रभाव को ही मह वपूर्ण मानता है वह स्वप्न में राजा होने की तरह है। वास्तविक ज्ञान होने पर ही यह प्रतीत होता है कि यह सब झूठा है भ्रान्ति है। ऐसा ही भाव एक बाउल गान मे व्यजित है।

किछ हय नाइ आर हवे नाइ।
या आछे ताइ या आछे ताइ।।
स्वप्ने हयेछिलाम राजा जगत् जुडे आमार प्रजा
घुम भागिते आर किछ देखते नाहि पाइ।।
वसे छिलाम राज सिहासने सिहमय राज आसने
छिलाम आन द मने मनेर सुखे काल काटाइ
सिह वले मानतो सवे पाश मोडा दिए देखलाम भेवे
सिह ना सिंहेर मामा भोस्वल दासेर भासतुतो भाई।।

बाउल मानते हैं कि मनुष्य की अन्तनिर्हित प्रकृत सत्ता के सम्ब घ मे हमारा कोई ज्ञान नहीं है। नुष्य की अन्तरतम सत्ता एक औ अभि है। वहा भेदाभेद नहीं है। द्वेष हिंसा का स्थान नहीं है। मनुष्य एक प्रकार से अभिनेता मात्र है। नाना साज में अभिनय करता है। इसलिए भेदाभेद ज्ञान एव द्वेष हिंसा व्यर्थ है। यही भाव बाकडा के बाउल गोवि द दास ने एक गाने में सु दर रूप में प्रकाशित किया है

आमार भितर आमि के तार
खवर राखलि ना।
शुधु आमि आमि करे वेडाओ
सेइ आमि वल कोन जना।।
तोदेर मत स्वभाव नय आमार
देख कारेओ तोरा वासिस भालो
कारेओ वा करिस वेजार
आमि सवारे आपनार देखि
कारेओ आमार नाइ घृणा।।

वाजिकर एक जुडेछे वाजि
सेइ कारखानाय नाम लेखाये
नाना साजे साजि
साज खुल ठिकानाय गेले
कार वोल एइ ठिकाना।

इन तमाम त वो के साथ बाउल साहि य अपनी विशिष्टता रखता है। वस्तुत बाउल धर्म ्क न्व मू क धर्म है जिसकी न पद्धति ता त्रिक बौद्ध धर्म के ऊपर प्रतिष्ठित है। उसके ऊपर शिव शक्तिवाद राधाकृष्णवाद वैष्णव सहजिया त व सूफी दर्शन और त व गोडीय वैष्णव धर्म त व आदि का प्रभाव पडा है। इसके बाद कितने ही अपने वैशिष्टय के सम वय मे यह एक विशेष धर्म रूप मे गठित हुआ है। इस वैशिष्टय का प्रभाव उनकी साहित्यिक अभिव्यजना पर भी पडा है। देह के भोग से परम तत्व की प्राप्ति यदि ता त्रिक साधना की देन है तो प्रकृति पुरुष मिलना मक प्रक्रिया शिव शक्तिवाद की देन है। प्रेम क की त्व हजि । वैष्ण ों की दे है तो वि ह क त त ् प्रे की म होशी सूफियो की देन है। ग्रामीण सहजता उनकी लोक गीता मकता के मूल में है। ग्रामीण चिरपरिचित रूपको एव प्रतीको का प्रयोग काव्य को और सहज बना देता है। अपनी एकतानता एकसुरता एकनिष्ठता ही बाउल गानो का आकर्षण है जो एकदम ससारी जन के मन मे कछ क्ष । क लि् भ ि ति पे करता है। ससारी मन भी कछ क्षण के लिए विरक्ति और त मयता की धारा में प्रवाहित हो जाता है। वह बेसुध होकर खो जाता है एकतारे की स्वर उ चता एव बाउल के आरोह में। बाउल गान के प्रति आकर्षण लिखित पदों के पढने से नहीं हुआ है हुआ है गाते हुए तल्लीन स्वरो को सुनने से। उसका अपना राग है। अपना सगीतिक आरोह अवरोह है। प्रोफेसर सोमे द्र वन्द्योपाध्याय ने इस ओर अपनी पुस्तक मे ध्यान दिया है। उसको यहा प्रस्तुत करना समीचीन होगा। अपनी बाउल व्याख्या के अनुकल उन्होने सगीत की विशेषताओ का उल्लेख किया है। उसका विवेचन किए बिना विषय का प्रतिपादन अस्पष्ट होगा। अत उनकी ही भाषा में इस

को भ वि अ नी टिप्प ी के थ प्रस्तु क हू । शिक्षा का अव्यवहित फल आन द होता है। नीति कथा मे भी शिक्षादान का प्रयास होता है किन्तु उस शिक्षा में आन द नहीं होता। शुष्क नीति मात्र बताती है अनुभव नहीं कराती। इसलिए उससे हृदय मे योग स्थापित नहीं होता। कि तु बाउलगान मे जिस शिक्षा की बात कही गयी है वह वही नीति शिक्षा नहीं है। यहा सुरवाहन से सत्य की यात्रा होती है। इसलिए अन्तरलोक मे उसकी गति बाधाहीन होती है। यह योग व्यक्तिगत नहीं सत्यगत होता है। इसके मूल मे स्वर है। उन्होने बाउलगान के प्राण पक्षी को सुर का डिब्बा कहा है। वे कहते हैं कि बाउलगान श्रोता के हृदय में आन द का उद्बोधन करता है उसका प्रधान कारण इसका सुर है। बाउल कवि ने कहा है

आगरा पाखीर जात
आमरा हेटे चलार भाओ जानि ने
आमादेर उडे चलाइ धात।

(हम पक्षी जात हैं। हम पैदल चलना नहीं जानते। हमारा उडना ही स्वभाव है।)

पक्षी जिस प्रकार पख फैलाकर उडता है बाउल भी उसी प्रकार सुर का पख फैलाकर उडता है। गाने मे सुर का पक्ष विस्तार होता है सुरमय वाणी ही गान या सगीत है। इसीलिए बाउल कहते हैं गान ही उनकी भाषा है। बाउल गुणमय मुक्त पुरुष हैं। गाने मे जीवन मुक्ति की भावना का प्रकाश होता है। प्रकाश का यही तो माध्यम है। गाने की भाषा छोड़कर गति कहाँ है ? गान की तान सुर का डैना फैलाकर हृदय के आकाश में उड़ती चलती है। यह सुर बाहर से आरोपित गेयसुर नहीं है परन्तु वाणी के भीतर से उत्सारित सूक्ष्मतर गभीरतर सुर है। गाने की शुष्क वाणी रूप का निजस्व सुर है।

गेयसुर के स दर्भ मे विवेचन को आगे बढाते हुए प्रोफेसर सोमे द्र नाथ व द्योपध्याय कहते हैं। गेयसुर आन्तरिक सुर का अनुयायी होता है। फिर भी इसका मूल्य बहुत ज्यादा नहीं है। क्योंकि इसका परिपूर्ण सर्वजनीन नहीं है। व्यक्ति विशेष के निकट यह रूप विशेष प्राप्त होता है। इसलिए व्यक्ति के लिए इसका मूल्य होने पर भी वस्तुत इसका मूल्य बहुत ज्यादा नहीं है क्योंकि प्र भेद मे ोयसुर की विभि ता होती है। तब यह बात भी सत्य है कि लोक सगीत का सुर नाना कठ मे नाना रूप मे रूपान्तरित होने पर भी उसकी एकता या विशिष्टता एकबारगी क्षुण्ण नहीं होती। बाउल के गेयसुर मे एक सहज विशिष्टता है। उसके बीच गान का वैचित्र्य नहीं अतिशयता भी नहीं है। भीड नहीं है मात्र छोटे छोटे सुर का अलकार है। स्वर की एकतान कटी कटी नहीं या कदती नहीं चलती। कोई अनावश्यक बाहु य इसका रस भग्न नहीं करता। मात्र आन्तर स्वर की लय के अनुसार एकतार के साहचर्य में सहज आ दोलन में गायक के कण्ठ मे स्वर आ दोलित होता है। वह सुर के दर्द को प्राण का स्पर्श कराता है। उदार आकाश के नीचे उन्युक्त क्षेत्र मे उदात्त क ठ की उदासी बाउलसुर श्रोता मात्र के कान के भीतर से हृदय में प्रवेश करके मन को उदास करती है। इस गान में वेदना है किन्तु उस वेदना के भीतर आन द है। बाउल के सुर मे एक विशिष्ट भगी और विशिष्ट स्थान भी है। इसके सरल अनाडम्बर सहजसुर ने रवी द्रनाथ को भी आकृष्ट किया है एव वे प्रत्यक्ष और परोक्ष रूप में सचेतन एव असचेतन रूप में इस गाने का सुर अपनी रचना के क्षेत्र में ग्रहण किये हैं।

गाने के सुर के साथ आन्तर सुर की चर्चा आती है। गान के शुद्धवाणी रूप का जो निजी सुर है उसी सुरमयता का दूसरा नाम छद है। छद विश्ववाणी के रस के स्पर्शामृत मे वाच्य को अभिसिचित करता है। इसकी हिल्लोल से प्राण हिल्लोलित होता है। बाउल पदावली के का य स्तर मे उत्तरण के मूल मे प्रधानतम उपादान के रूप में अभिव्यक्ति

का यही छन्दित रूप है। गेय सुर से विरहित बाउल पदावली के आस्वादन के समय वाणी में स्थित छन्द ही पाठक को नन्दित करता है। नटराज का यही नृत्य छद सुर नाम से अभिहित होता है।

सुर के बिना काव्य प्राणहीन होता है। सुर को अलग करके वाणी का विचार प्राण को अलग करके देह को लेकर खींचा तानी करने की तरह है। इसीलिए रवीन्द्रनाथ ने कहा है सु ही ।। शिख ही प्रदी की ह है सगीत को अलग करके सगीत के वाहनों को रखने पर कैसा होता है जे । ति को अ करके के चूहे को कडे रहना।। यह बात आरोपित गेय सुर के सम्बन्ध मे नहीं कही गयी है।

मनुष्य के मन के अज्ञात होने पर भी यह सुर उसके प्राण का अतिपरिचित है। इसीलिए व्यक्ति विशेष में ति में इ क सह सचर।हो है। सर्वजन के हृदय मे सचरणशील सुरमय काव्य ही यदि रोमान्टिकता का अन्यतम लक्षण है तो यह बात बोलने में भी बाधा नहीं कि बाउल गान और बाउल काव्य रोमाटिक है। कर्मभाव या भोग की कथा को जागतिक कर्म की धारा और धारण को उपजीव्य न बनाने पर भी आत्मयुक्त होकर ससार के भाव का निरसन उपाश्रय होने पर भी बाउल काव्य रोमाटिक है।

सुरमयता ही बाउल गान का काव्यत्व है। इसीलिए अतात्विक मन में भी बाउल का आदर कम नहीं है। बाउल गान मे तत्व का निर्देश होने पर भी सहज सुर मे कथित होने के लिए त वरूप से क व्यत्व ही र्व को ग्रह ी होता है। बाउलगान में सर्वांगीण समादर दिखाई देता है। यही उसकी सार्वजनीनता होती है। तात्विक उत्कर्ष के बीच सार्वजनीनता नहीं है। तत्व के प्रकाश में इस काव्य में सर्वजन के समादर लाभ की चेष्टा भी नहीं है। सहजभाव से सुर की प्रधानता में आज्ञा। वि य के नि र मे लकर विषय का प्रकाश करना बाउल काव्य का वैशिष्टय है और सुर के द्वारा सर्वजन गृहीत होता है। इसीसे वह काव्य है। काव्याभिव्यक्ति में उपमा अलकार दिखाई देता है। बाउल गान में भी स्थान स्था अ दि अलकार का प्रयो। है। किन्तु बाउलो का उपमा आदि प्रयोग स्वाभाविक एव छन्दित रूप मे है।

उपमा आदि अ क रू की परि टी में ही सु दर के ह शान्त स्वरूप का प्रकाश नहीं होता। शुद्ध रूप परिपाटी में आवेश तीव्र चाचल्य की सृष्टि नहीं होती शान्त सहज आनन्द का प्रकाश नहीं होता। इसलिए रूप की परिपाटी में ही काव्यत्व नहीं होता। आवेशहीन सहजानन्द का प्रकाश रूप परिपाटी के मध्य से ही भव हीं होता। काव्य में उपमा आदि अलकार की साजसज्जा स्थान पाती है स्थान जोडती नहीं है। प्रकाश के क्षेत्र मे वह आभरण पृथक यत्न से चेष्टित भाव से नहीं आता काव्य की सहज धारा और सहज भाव मे वह आता है। इसलिए ो क नैपु य विचार काव्य विचार का अग नहीं है यह बात कहना ही पर्याप्त है। मात्र सज्जा की परिपाटी मे आवेग चचल

ला को सष्टि होती है। रूप जगत मे रूपासक्त व्यक्ति के अन्तर में उस आवेग चचलता का सचार होता है चचलता ही उसकी परिणति है। बाउल काव्य उस श्रेणी में नहीं है। सुन्दर उपमा आदि का प्रयोग होने पर भी यह काव्य उस सचेतन प्रयास से प्रसूत नहीं है। इसलिए उपमा अलकार के चमत्कारत्व का विश्लेषण करके बाउल कवि के कृतित्व और बाउल काव्य के उत्कर्ष की प्रतिष्ठा का प्रयास अर्थहीन है।

पाठक या श्रोता की प्रतिक्रिया की दृष्टि से बाउल काव्य के आलोचना प्रसग मे प्रोफेसर वन्द्योपाध्याय चर्चा करते हैं। काव्य की जो सुरम्यता होती है श्रोता के चित्त मे उसकी प्रतिक्रिया ही विचित्र है। यह सुर मु के चित्त को ज । है निद्रा तोडता है प्राण के आनन्द से पूर्ण करता है। विवश मन मे बुद्धि अतीत विषय के उत्स का आभास देकर आनन्द लाता है। सुर के अग्नि चकित स्पर्श से मुग्ध अन्तर मे अग्नि प्रज्वलित करता है। वह काला कोयला क्षणभर के लिए अ। के प्रज्वलि रू को धार। करता है। अपने घर के काज खोने वाले गाने का सुर ससार के ऊपर के परिचित आवरण को पल भ मे छि न क के अ चि का सकेत दे है। वह अजाना एक मुहुर्त के लिए आभासित होता है। वस्तु जगत के हिसाब निबद्ध मन में बेहिसाबी भाव चमक जाता है। निम्न लिखित बाउल गान मे जब सुनते हैं

आमि कोथाय पावो तारे
आमार मनेर मानुष जेबे
हाराये सेई मानुषे तार उद्येशे
देश विदेश वेड़ाइ घुरे
(मैं कहा पाऊगा उसे
मेरे मन का मानुष है जो
खो दिया है उस मानुष को उसी के लिए
देश विदेश घूमता फिरता हू)

किवा सहज प्रेम घटल ना हाय
सेइ मानुषेते
(सहज प्रेम हुआ नहीं हाय।
उस मानुष मे )

तब ससार विमुग्ध मे ॥ त वैरा य का दय होता है। प्रतिदिन के परिचित निर्भीक एक पल के लिए हटकर असल मनुष्य को पुकारता है।

सुर की तुलनात्मक समीक्षा के क्रम मे प्रोफेसर वन्द्योपाध्याय कहते हैं कि असल मे यह सुर गायक मे भी नहीं है ठीक वाणी मे भी नहीं है अन्तर्निहित परपुरुष के आकाश मे उस सुर का प्रकाश होता है। यह सुर के सम्बन्ध मे शिखर लोक की बात हुई। गाने

की तान मे प्राण के आन द की पूर्णता मि ी है। श्रोता का हृदय शान्त ोक मे उतर जाता है। गान सम पर आकर पहुचता है और प्राण प्रशान्ति से पूर्ण होता है शान्त लय मे आ दोलित हो उठता है।

उडे याय विमानेर याने
शीतल वातास लागे गया। बाउल
(उडा जाता है विमान के यान पर
शीतल बतास लगे देह मे।)

बाउल गान सुनने मे आ म विस्मृत कहता है हू, बोलता है बचा । इस गान आलोक की शिखा स्वर्ग का देवदूत है। इ सु के क ही की अनित्य वि क री की अप्रिय कथा ही प्रिय रूप मे प्रतीयमान होती है अन्तर मे आन द का सचार करता है। रवी द्रनाथ की भाषा मे कहे

ससार मे कछ स्थायी नहीं होता सकल अस्थायी है यह बात ससारी के लिए नयी नहीं प्रिय भी नहीं यह एक अटल कठिन सत्य है। किन्तु तब भी वशी के मुख से सुनने पर इतना अच्छा क्यो लगता है ? का शी के स पि सुक ो सत्य को स पिक्ष सुमधुर करके बोलती है। मन मे मृत्यु रागिनी की तरह सकरुण और सगिनी की तरह सु दर होती है। जगत ।र के व ो ुस्त तद पत्थर से हु है इस ने क सुर से ्क से धुकर दे ।है। एक जन के हृदय कहर से उच्छवसित हो जाने पर जो वेदना चीत्कार कर उठती है क्र दन करके फट पडती है वशी उसे ही स्त त्क मु होक ध्वनि क ती है। इस प्रकार अगाध करुणापूर्ण और अनन्त सान्त्वना मय रागिनी की सृष्टि करती है। पचभूत बलाका की एक विस्मयकर पक्ति से यह सत्य भावघन रसनिविड आश्चर्यमूर्ति परिग्रह करती है।

पर्वत चाहिल हते वैशाखेर निरूद्देश मेघ

एकान्त जड व का जो विराट स्तूप चिरस्थ वीरत्व की अचल मूर्ति लेकर हम लोगो के सामने अटल हो गया है सुरस्पर्श होने पर चेतना के परिवर्तन में क्या उसका आश्चर्य रूपान्तर होता है ? क्षण मे मालूम होता है कि गहरायी मे धसी उसी स्थविर मूर्ति की अचलता के भान के अलावा और कछ नहीं है। असल मे यह आपात जगतता एक मस्त फाकी है। असल मे विश्व की छ दित गति उसमे भी है। हम अपनी अस्वस्थ दृष्टि से उसे देख नहीं पाते। इसलिए चेतना का जागरण मृत्यु से ही देखा जाता है। यह पर्वत वैशाखी आकाश में मेघ की तरह हलका होकर भावहीन लघुगति से चलता है।

जहा प्राण नहीं वहा जड व है। जहा सुर नहीं वहा चिन्ता के स्तूप भावना का भार है। सुर ही प्राण है। सुर मे जब प्राण को जगाते है तब गान भी अन्तर मे जगता है और साथ दु ख का भय का मुखौटा खिसक जाता है। उसके विकृत विभीषिकामय निपुण अभिनय

पदा पडता है।

न्र । रागिनी मे बाउल के साथ बाउल के श्रोता को जीवन मुक्त के साथ ससारी को आत्मा की आत्मीयता के सूत्र मे बाधा देता है। वह गान एक गायक का नहीं है दो जन को गाना होगा बाउल जब हाथ मैं एकतारा लेकर उदात्त कठ मे गान पकडता है तब ज्ञान के चकित जागरण जनित आनन्द मे श्रोता भी उसके साथ मन का कठ मिलाता है। यही बाउल गान की काव्यात्मक सार्थकता है। इस प्रकार युगल मिलन न होने पर बाउल को कवि अथवा बाउल गान को काव्य नाम से अभिहित करना सभव नहीं है।

(प्रो सोमेन्द्र वन्द्योपाध्याय पृ ५ ६४)

इन विश्लेषणो के आधार पर बाउल काव्य की लौकिकता अलौकिकता का चित्रण किया गया। काव्य से आलोचना करते हुए उपेन्द्रनाथ भटटाचार्य की विचारधारा को ग्रहण किया । ो प्रोफेस सोमे द्र य वन्धो ध्या के अति सूक्ष्मीकृत विश्लेषण को भी ग्रहण किया गया। काव्यतत्वो के परिचय के साथ साथ उसकी गेयता आदि का भी जो उसका अपना वैशिष्टय है विवेचन प्रस्तुत किया गया है। उसमें सामाजिक विषमता जाति पाँति भेदभाव आश्रित वैदिक परम्परा का भी विरोध किया गया है। तान्त्रिक साधना को आधार मानने के कारण साधना मूलत देह केन्द्रित ही रही है। इस देह की सत्ता के साथ मानवीय मूल्यो को प्रतिपादित करने का तत्कालीन प्रयास और क्या हो सकता है ? कभी कभी जातीय समस्याओं पर भी दृष्टि डाली गयी है। जातीय भाषा एव विदेशी भाषा के प्रति देशी लोगो की आसक्ति जैसे विषयो पर भी बाउलो मे काव्य दृष्टान्त पाये जाते हैं दुधु शाह जब घोषणा करते हैं कि ये खोजे मानुषे खोदा सेइ तो बाउल। वस्तुते ईश्वर खुजे पाय तार उल। (देखिए भाग २ पद १५७)। मानव जीवन की मूल्यात्मक अभिव्यजना इस पद में हुई है। स्तु दी सत्ता का इससे दाहर । क्या हो क । है ? यद्यपि खोज ईश्वर की है किन्तु ह ८क र ी ई की नोज नहीं है बल्कि मानव के ईश्वरीय अद्वैत की पहचान है। ईश्वर को देश काल की सीमा से हटाकर दुधु शाह उनकी मानवीय सत्ता को स्वीकार करते हैं। वह मन का मानुष है। उसकी अभिव्यक्ति और बोध मन की भाषा मे होता है। यहा इसी प्रसग मे कवि कह बैठता है कि भले ही भाषा का सम्बन्ध किसी ईश्वरीय सत्ता के साथ हो किन्तु उसकी अभिव्यक्ति भाव रस मे है। न कि धर्म ग्रन्थ की भाषा में। इसी चर्चा क्रम मे कवि ने अपनी भाषा के प्रयोग की ओर भी दृष्टि आकर्षित की है। द्वितीय भाग मे सग्रहीत पद १५६ को उदाहरण रूप मे लिया जा सकता है

महम्मदेर जन्म यदि हत ए देशे।
बेहेश्तेर कोन भाषा हतो वलतो एसे।।
मातृभाषा त्यजे सवाइ
अरवी भाषा शिखले रे भाई

तातें भाई फ्यदा तो नाई
अवशेषे।।

हिबुते इजिल ताओरात
आवेस्ता भाषार खोदार मत
सस्कृत वेदान्तेर वयेत्
लेखा आछे सविशेषे।।
केन कपमण्डुक हओ रे भाइ
हिसेव करे वोझ सवाइ
खोदार स वार कोथाओ खोज नाइ
अधीन दुघु भावे रसे।।

कितनी सफाई से बाउल दुघु ने परायी भाषा में उलझने को कप मण्डूकता माना है। अपनी भाषा छोडकर परायी भाषा सीखना लाभदायक नहीं है। ग्रामीण सहजता का कवि विदेशी मन और विदेशी भाषा की बात नहीं कह सकता। वह तो जनमन का प्रतिनिधि है। जनमन को पढेगा जनमन की भाषा मे बोलेगा। इन विशेषताओं के क्रम में ही बाउल साहित्य का अपना वैशिष्टय है। अगले अध्याय में इसके कछ मूल्यात्मक पहलू पर ध्यान दिया जाएगा।



पड़ा पडता है।

ऱ॥ रागिनी मे बाउल के साथ बाउल के श्रोता को जीवन मुक्त के साथ ससारी को आत्मा की आत्मीयता के सूत्र मे बॉधा देता है। वह गान एक गायक का नहीं है दो जन को गाना होगा-बाउल जब हाथ मैं एकतारा लेकर उदात्त कठ मे गान पकडता है तब ज्ञान के चकित जागरण जनित आनन्द मे श्रोता भी उसके साथ मन का कठ मिलाता है। यही बाउल गान की काव्यात्मक सार्थकता है। इस प्रकार युगल-मिलन न होने पर बाउल को कवि अथवा बाउल गान को काव्य नाम से अभिहित करना सभव नहीं है।

(प्रो सोमेन्द्र वन्द्योपाध्याय पृ० ५७-६४)

इन विश्लेषणो के आधार पर बाउल काव्य की लौकिकता-अलौकिकता का चित्रण किया गया। काव्य से आलोचना करते हुए उपेन्द्रनाथ भट्‌टाचार्य की विचारधारा को ग्रहण किया गया तो प्रोफेसर सोमेन्द्रनाथ वन्द्योपाध्याय के अति सूक्ष्मीकृत विश्लेषण को भी ग्रहण किया गया। काव्यतत्वो के परिचय के साथ-साथ उसकी गेयता आदि का भी-जो उसका अपना वैशिष्ट्‌य है-विवेचन प्रस्तुत किया गया है। उसमे सामाजिक विषमता जाति-पॉति भेदभाव आश्रित वैदिक परम्परा का भी विरोध किया गया है। तान्त्रिक साधना को आधार मानने के कारण साधना मूलत देह केन्द्रित ही रही है। इस देह की सत्ता के साथ मानवीय मूल्यो को प्रतिपादित करने का तत्कालीन प्रयास और क्या हो सकता है ? कभी-कभी जातीय समस्याओ पर भी दृष्टि डाली गयी है। जातीय भाषा एव विदेशी भाषा के प्रति देशी लोगो की आसक्ति जैसे विषयो पर भी बाउलो मे काव्य-दृष्टान्त पाये जाते हैं दुघु शाह जब घोषणा करते हैं कि "ये खोजे मानुषे खोदा सेइ तो बाउल। वस्तुते ईश्वर खुंजे पाय तार उल।" (देखिए भाग २ पद १५७)। मानव जीवन की मूल्यात्मक अभिव्यजना इस पद मे हुई है। वस्तुवादी सत्ता का इससे बडा उदाहरण क्या हो सकता है ? यद्यपि खोज ईश्वर की है किन्तु यह एकबारगी ईश्वर की खोज नहीं है बल्कि मानव के ईश्वरीय अद्वैत की पहचान है। ईश्वर को देश-काल की सीमा से हटाकर दुघु शाह उनकी मानवीय सत्ता को स्वीकार करते हैं। वह मन का मानुष हे। उसकी अभिव्यक्ति और बोध मन की भाषा मे होता है। यहॉ इसी प्रसग मे कवि कह बेठता है कि भले ही भाषा का सम्बन्ध किसी ईश्वरीय सत्ता के साथ हो किन्तु उसकी अभिव्यक्ति भाव रस मे है। न कि धर्म ग्रन्थ की भाषा मे। इसी चर्चा-क्रम मे कवि ने अपनी भाषा के प्रयोग की ओर भी दृष्टि आकर्षित की है। द्वितीय भाग मे सग्रहीत पद-१५६ को उदाहरण रूप मे लिया जा सकता है

"महम्मदेर जन्म यदि हत ए देशे।
बेहेश्तेर कोन भाषा हतो वलतो एसे।।
मातृभाषा त्यजे सवाइ
अरवी भाषा शिखले रे भाई

ताते भाई फयदा तो नाइ
अवशेषे।।

हिबुते इजिल ताओरात
आवेस्ता भाषार "खोदार" मत
सस्कृत वेदान्तेर वयेत्
लेखा आछे सविशेषे।।
केन कूपमण्डुक हओ रे भाइ
हिसेव करे वोझ सवाइ
खोदार सत्वार कोथाओ खोज नाइ
अधीन दुघु भावे रसे।।

कितनी सफाई से बाउल दुघु ने परायी भाषा मे उलझने को कूप मण्डूकता माना है। अपनी भाषा छोडकर परायी भाषा सीखना लाभदायक नहीं है। ग्रामीण सहजता का कवि विदेशी मन और विदेशी भाषा की बात नहीं कह सकता। वह तो जनमन का प्रतिनिधि है। जनमन को पढेगा-जनमन की भाषा मे बोलेगा। इन विशेषताओ के क्रम मे ही बाउल साहित्य का अपना वैशिष्ट्य है। अगले अध्याय मे इसके कुछ मूल्यात्मक पहलू पर ध्यान दिया जाएगा।



||४||

# बाउल साहित्य की प्रासगिकता

●

युग परिवर्तन के साथ युगीन सन्दर्भ और अपेक्षाओ मे परिवर्तन होता है। युगीन मूल्यो मे बदलाव की आवश्यकता होती है और सबसे बडी बात है उस बदलाव की भूमिका की आवश्यकता को समझना। इसी समझ के साथ युगीन जीवन की अभिव्यक्ति मे भी परिवर्तन आता है। अतीत से जुडते हुए वर्तमान के उत्कर्ष ओर भविष्य की सम्भावनाओ को प्रक्षेपित करने वाली साहित्यिक रचना मे अतर आता है। युग सन्दर्भ युगीन चेतना एव युगीन जीवन दर्शन के क्रम मे साहित्य मे परिवर्तन नवीनता के क्रम मे आता है। तभी कोई साहित्य अपनी अस्मिता बना पाता है। अतीत की श्रृखता मे उसका होना इसी बात पर निर्भर करता है किसी साहित्य की नयी परम्परा सृष्टि उसकी गुणवत्ता है तो मात्र परम्परा का निर्वाह उसका दोष है याकि उसके अस्तित्व पर प्रश्न चिन्ह है। किसी भी युग का रचनाकार अपने युग के लिए नहीं लिखता। एक सच्ची और ईमानदार सवेदना वाला कवि ऐसी रचना प्रस्तुत करता है जो भविष्य मे भी जीवन सत्य बनकर आती है। यहीं उसकी भविष्य द्रष्टा दृष्टि प्रमाणित होती है। हर रचनाकार की सभी बाते तो नहीं किन्तु कुछ बाते अवश्य ही युग सत्य के साथ जुडी होती है और हर युग मे रचनात्मक आयाम खोलती है। रचनाकार की यही भावी सम्भावना जिस रूप मे युग सापेक्ष रह जाती हे उसी क्रम मे वह सार्थक भूमिका अपनाती हे और युग-युग तक युगीन जीवन तथा साहित्यिक रचना के लिए दृष्टि प्रदान करती है। यह तभी होता है जब रचनाकार अपने युगीन जीवन के प्रति ईमानदार सवेदनाओ से जुडता है और सच्चे अर्थो मे मानव जीवन का कवि होता है तभी वह युग-युग तक मानवजाति के लिए अनजाने मे सन्देश देता रहता है। केवल उदात्त एव अलौकिक बात कहने वाला कवि ही महान नही हो जाता। इसके विपरीत जनजीवन का कवि ही सच्चा कवि होता है और हर युग मे अपनी प्रासगिकता को लेकर चलता रहता है। वह जहाँ तक युग सन्दर्भ मे अर्थवान बनता है वहीं तक युग-जीवन के साथ प्रासगिक भी होता है। बाउल काव्य की परम्परा अपने अतीत की धारा से बहुत कुछ ग्रहण करती है प्रभावित होती है किन्तु वर्तमान के सन्दर्भ-परिवर्तन

की प्रक्रिया से गुजरते हुए उसकी समकालीन अवस्था एक प्रकार की मौलिकता का परिचायक है। सारे काव्य की सहजता सार्वजनीनता एव सास्कृतिक मूल्यात्मक अभिव्यजना ही बाउल काव्य को प्रसगिक बनाती है। किसी भी साहित्य के प्रासगिक होने का पक्ष यही है कि वह अपने सामाजिक एव जातीय जीवन-अभिव्यक्ति के सन्दर्भ मे साहित्यिक श्रृखला मे कहाँ तक साहित्यिक सम्पदा को आगे बढाता है ? मूल्यात्मक बनाता है ? भावी युगीन जीवन की वस्तुस्थितियो के सन्दर्भ मे मानव जीवन को कितना गतिशील करता है ? जीवन को बन्धनो से निकालकर प्रगामी बनाने की जितनी शक्ति किसी साहित्य मे होगी उतना ही वह साहित्य अर्थवान भी होगा। इसी सन्दर्भ मे बाउल-काव्य की चर्चा की जानी चाहिए। अभी तक उसका विवरणतमक परिचय दिया गया।

बाउल साहित्य बगाल का साहित्य है अत बगाली साहित्य के सन्दर्भ मे बाउल काव्य की आलोचना आवश्यक है।

पिछले विवेचन से ज्ञात हुआ कि बाउल-धर्म एक समन्वय मूलक धर्म है। इसकी मूल साधना-पद्धति तान्त्रिक बौद्ध धर्म के ऊपर प्रतिष्ठित है। उसके ऊपर शिवशक्तिवाद राधाकृष्णवाद वैष्णव-सहजियायत्व, सूफी दर्शन और तत्व गोडीय वैष्णव धर्म-तत्व आदि का प्रभाव पडा है एव इसके साथ कितने ही निजस्व वैशिष्ट्य के समन्वय मे यह एक विशेष धर्म-रूप मे गठित हुआ है। इसका प्रभाव उसके साहित्य पर भी पडा। प्रथम अध्याय मे इस धर्म और काव्य के ऐतिहासिक प्रभाव को निर्दिष्ट किया जा चुका है। समय के सापेक्ष बगाल के धर्म मे परिवर्तन आया और साहित्य भी परिवर्तित हुआ। इसी प्रकरण मे देखा गया है कि शिव-शक्तिवाद प्रज्ञा उपाय एव राधा-कृष्ण वाद का अन्तर्सक्रमण हुआ और साहित्य की दिशा तात्रिकता की ओर मुडी। मानव देह की अस्मिता की स्वीकृति के द्वारा मानवीय मूल्यो का दार्शनिक एव साहित्यिक प्रयास आरम्भ हुआ। प्रेम की सूक्ष्मता के सन्दर्भ मे दैहिक आकर्षण एव दैहिक मिलन की सत्ता स्वीकार की गयी। यह अलग बात है कि पाल युग में प्रभावी प्रज्ञा-उपायवाद ने सेन युग मे प्रकृति-पुरुष वाद की भूमिका मे राधा-कृष्ण वाद का स्वरूप ग्रहण किया। पूर्व से प्रकृति मिलन एव योग-साधना धर्म तथा दर्शन का आधार बन रही थी। वैष्णव काल मे भी उसकी रक्षा हुई। बौद्ध एव हिन्दू धर्म मे समन्वय स्थापना के साथ साहित्य मे भी समायोचित परिवर्तन हुए। श्रीकृष्ण कीर्तन के योग-क्रिया के वर्णनात्मक पद इसको प्रमाणित करते हैं। यही वैष्णव-सहज-साधना चैतन्यदेव के आविर्भाव के बाद नूतन शक्ति एव वैशिष्ट्य लेकर अविर्भूत हुई थी किन्तु इसका बीज पूर्व ही अकुरित एव अनेकश वर्धित हुआ था। प्रभाव परिवर्तन और समन्वय की प्रक्रिया धर्म और साहित्य दोनो क्षेत्रो मे चल रही थी।

भारत मे मुसलमान-शासन के स्थापित होते ही सूफी-धर्म और साहित्य का प्रवेश भारत मे हुआ। यह मतवाद भी आनुष्ठानिक इस्लाम से भिन्न था। इसका धर्म

आत्मोपलब्धि मूलक था। मनुष्य के हृदय स्थित आत्मा को प्रेम पथ से उपलब्ध करके अपनी दिव्य-सत्ता या परिपूर्ण सत्ता की अनुभूति ही इस धर्म साधना का लक्ष्य था। इस धर्म-साधना के अनुयायी उदारवादी थे। वाह्याडम्बरो से परे मानवीय अनुभूतिक सत्ता मे ये उदारवादी सूफी परम्परा मे परिवर्तनकामी थे। इनमे भी मनुष्य मनुष्य मे, जाति-जाति मे धर्म-धर्म मे कोई प्रभेद मानने का सस्कार नहीं था। इन्होने उदार एव सार्वजनीन धर्म का प्रचार किया। इनके आने पर सहजिया मत के मुसलमानो को एक बडा आश्रय मिला। दोनो मे काफी सादृश्य था। मनुष्य की देह मे परम तत्व का वास धर्म के अनुष्ठान का त्याग साधना की अन्तर्मुखीनता आदि मे सादृश्य था। इन मुसलमान सहजियो ने सूफी धर्म साधना को आत्मसात् किया। यही प्रभाव समय सापेक्ष विकसित मुसलमान बाउलो के काव्य मे भी प्रकट हुआ है।

चैतन्य देव के आविर्भाव के समय वैष्णव सहजिया-धर्म को एक निर्दिष्ट आधार-प्रदान किया गया। बाद मे सूफी धर्म के वाह्यवेश धारी मुसलमान-सहजिया फकीर सम्प्रदाय भी वैष्णव सहजियो के द्वारा विशेष रूप मे प्रभावित हुए।

१६२५ ई तक बाउल नामक धर्म-सम्प्रदाय की कल्पना की जा सकती है जिनके धर्म का तत्व एव दर्शन राधा-कृष्ण का या प्रकृति पुरुष का युगल तत्व, उपनिषद, एव सूफी धर्म के परमात्मवाद एव व्यक्ति गत भगवान का मिश्रण था-साधना अश प्रधानत बौद्ध सहजिया-मत या रूपान्तरित वैष्णव सहजिया मत का था। अपने कुछ वैशिष्ट्य धर्म के साथ बादउ-धर्म और काव्य ने एक नवीनता ग्रहण की। उस नवीनता मे ही मानव जीवन के युगीन सन्दर्भ मे मूल्यात्मक प्रासगिकता का निदर्शन होता है।

अब उस नवीन मूल्यात्मक परिवर्तन को विश्लेषित करने से पूर्व बाउलो से पूर्व बगाल के साहित्य पर दृष्टिपात करना समीचीन होगा। वैष्णव सहजिया साहित्य का महत्व और परवर्ती बगला साहित्य पर प्रभाव निर्विवाद है। चण्डीदास एक प्रसिद्ध कवि के रूप मे माने जाते हैं। चण्डीदास को १४०० से १६०० के बीच का माना जाता है। कुछ लोग चैतन्य परवर्ती भी मानते हैं। डॉ सुकुमार सेन मानते है कि प्रचलित चण्डीदास की पदावली मे राधाकृष्ण की जो प्रेमलीला देखते हैं, वह प्राकृत प्रेमलीला से ऊपर उठकर एक अपार्थिव आलोक मे उज्जवल होकर शोभा पाती है। राधा की जो मूर्ति चण्डीदास ने अकित की है, वह एक आध्यात्मिक दीप्ति से गौरवान्वित है। राधा-भाव की यह अनवद्य परिणति चैतन्य परवर्ती युग मे सम्भव है। चैतन्य देव का समग्र जीवन ही इसी राधा-प्रेम की वास्तविक अभिव्यक्ति-राधा भाव का जीवन्त भाष्य है। कृष्ण प्रेम मे राधा की जो विह्वलता जो तन्मयता जो उन्मादना इन्द्रियो से ऊपर आकर जो अलौकिक चेतना हम लोग पदावली मे देखते हैं चैतन्य देव के दैनिक जीवन मे उसका ही दृष्टान्त, उनके ही जीवनी ग्रन्थ मे पाया जाता है। चण्डीदास की पदावली मे हमलोग साहित्य-रस के आस्वादन के साथ-साथ

एक प्रकार के आध्यात्म रस का आस्वादन करते हैं। राधा-कृष्ण प्रेमलीला के इस आध्यात्यिक स्तर की उन्नति चैतन्य परवर्ती समय मे ही सभव है।"

(उ० पा० भ० वही पृ० १५)

"भागवत पुराण' मे श्रीकृष्ण की ब्रज लीला का विस्तृत वर्णन है। वात्सल्य सख्य आदि के साथ गोपियो के साथ श्रीकृष्ण की माधुर्य लीला का भी वर्णन है। माधुर्य लीला का चरम प्रकाश रासलीला मे है। अभी तक राधा सकेत रूप मे ही आयी हैं। हित हरिवश, विष्णु पुराण आदि मे भी राधा का उल्लेख नहीं है, वहॉ एक पुण्यवती गोपी का उल्लेख है। पद्मपुराण मे राधा का नामोल्लेख है। मत्स्य पुराण मे भी केवल नामोल्लेख मात्र है। बराह पुराण "वायुपुराण आदि मे राधा का उल्लेख पाया जाता है। पुराण एव तन्त्रादि के धार्मिक ग्रन्थो मे राधा-कृष्ण की एकान्त माधुर्यमय युगल लीला का निदर्शन नहीं है। राधा-कृष्ण की यह मधुर युगल-लीला का बहुत निदर्शन प्राचीन भारतीय काव्य-साहित्य एव अलकार शास्त्र के ग्रन्थो मे पाया जाता है।

हाल की 'गाहा सत्तसर्ग" मे राधा के साथ कृष्ण की सुस्पष्ट प्रेम लीला की एक कविता सकलित है। भट्ट नारायण के "वेणी सहार" नाटक के नान्दी श्लोक मे रास के समय राधा-कृष्ण का प्रेम मूलक एक वर्णन है। ध्वन्यालोक (नवम शताब्दी) एव कवीन्द्र वचन समुच्चय नामक ग्रन्थो मे राधाकृष्ण-लीला विषयक कई सुन्दर कविताऍ उद्धृत हैं।

द्वादश शताब्दी मे कृष्ण और राधिका को नायक-नायिका रूप मे अवलम्बन करके कवि जयदेव ने गीतगोविन्द नामक एक ग्रन्थ लिखा। राधा कृष्ण के प्रेम साहित्य मे यह प्राक्-चैतन्य युग का सर्वश्रेष्ठ काव्य-ग्रन्थ माना जाता है।

राधा-कृष्ण-प्रेम लीला कवियो के लिए विषयवस्तु थी। काव्यानुभूति ही उन रचनाओ का मुख्य उत्स था धर्मानुभूति छठीं से बारहवीं शती तक गौण ही थी। पूरी कविता साधारण कविता की धारा का ही अनुसरण करती है। जो भी हो राधा-कृष्ण लीला को जन-प्रियता प्राप्त हो चुकी थी। धीरे-धीरे चैतन्यदेव के समय राधा का आध्यात्मिक उत्कर्ष हुआ। राधा-कृष्ण की प्रेम लीला मे गौडीय वैष्णवो द्वारा आध्यात्मिकता की सृष्टि की गयी।

चण्डीदास या द्विज चण्डीदास या बडुचण्डी दास के सहज भजन के पद या "रागात्मिका पदो का महत्त्व निर्विवाद रहा है। इन रागात्मिका पदो की रचना का मूल आधार बासली देवी और उनकी आज्ञा से सहज-भजन की रचना तथा "रजक-पुत्री" रामी को साधना सगिनी के रूप मे ग्रहण किया जाना है। चण्डीदास ने घोषित किया है कि बासली देवी के वर से उन्होने काव्य-रचना की। यह बासली विशालाक्षी या वज्रेश्वरी का अपभ्रश है। चण्डीदास की चण्डी के प्रति भक्ति थी। शक्ति के उपासक चण्डीदास ने राधा-कृष्ण की प्रेम-लीला विषयक ग्रन्थ की रचना की यह विवाद का विषय है। यह माना जाता है कि

[illegible] [illegible]-[illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]। [illegible] [illegible] [illegible] नी हो [illegible]-रचना म काव्य का उपयोगी [illegible]षय है। कवि की दृष्टि सबसे पहले [illegible] करता है। विद्यापति के सन्दर्भ मे भी यही बात सत्य हे वे वैष्णव होने के कारण राधा-कृष्ण की प्रेम कविता नहीं लिखे थे। एक और कारण माना जाता है कि शक्ति की पूजा छठीं शताब्दी से तेरहवीं शताब्दी तक किसी न किसी रूप मे धर्म का अग होकर चली आ रही थी। शक्तिवाद, तान्त्रिक आचार-व्यवहार और योग-क्रिया धर्म के एक विशेष अश के रूप मे परिगणित हुआ था। इस समय हिन्दू तत्र और बौद्ध तत्र दोनो का दोनो के ऊपर प्रभाव विस्तार हुआ था एव हिन्दू और बौद्ध देव देवियो का मिश्रण हुआ था। बगाल मे शक्तितत्व जो एक अद्वय परम पुरुष का पुरुष और प्रकृति मे द्विधा विभक्ति है शिव दुर्गा विष्णु-लक्ष्मी उपाय-प्रज्ञा वज्रसत्व-वज्रेश्वरी कृष्ण-राधा रूप मे व्यक्त हुआ है। सभी देवताओ की शक्ति कल्पना की गयी एव इनकी मिलनात्मक साधना ही काम्य मानी गयी। चण्डीदास की साधना सगिनी रजकिनी रामी है। हिन्दू तत्र के अनुसार साधना सगिनी का प्रयोजन होता है। बौद्ध तान्त्रिक मत एव सहजिया साधना मे भी सगिनी का प्रयोग होता है। इसका प्रभाव इस काल की काव्य-रचना के ऊपर पडा। प्रेम मे नारी एव मानव देह की सत्ता का भी मूल्यात्मक प्रभाव हुआ।

बौद्ध सहजिया मत ही बारहवीं शदी मे वैष्णव-सहजिया मत मे रूपान्तरित हुआ। साधना पद्धति मूलत दोनो मे ही समान है। केवल प्रज्ञा-उपाय की जगह "युगल मिलन" ने धर्म का आदर्श स्थान प्राप्त किया।

छठी शताब्दी के दशकुमार चरित मे कापालिको का चित्र अकित है। आठवीं शती मे भवभूति का "मालती माधव", नवम शती के राजशेखर विरचित "कर्पूर मजरी" एव ग्यारहवीं शती के कृष्ण मिश्र विरचित "प्रबोध चन्द्रोदय" नामक नाटक मे इसी सम्प्रदाय का उल्लेख है। कापालिक कपाल-पात्र से मद्यपान करते हैं। हरिहर प्रभृति देवताओ को वे वश मे लाकर एव पार्वती की तरह सुन्दरी कामिनी का वे भोग करके परमानद लाभ करते हैं। ये तान्त्रिक गण वैदिक आचार और उपासना पद्धति का अवलम्बन नहीं करते।

चाहे जो भी सम्प्रदाय हो उस समय नारी की मिलनात्मक प्रवृत्ति योग साधना आदि का प्रभाव सब पर रहा है। प्रकृति-पुरुष-मिलन घटित साधना के समर्थको ने गौडीय वैष्णव गोस्वामियो की प्रकृति की बात का उल्लेख किया है। इसी क्रम मे अनेक प्रभावो के साथ एक नये सम्प्रदाय का सूत्रपात हुआ जिसमे अनेक धर्मों की साधना-चेतना का प्रभाव था। फिर भी उसकी अपनी निजता थी। काव्य मे प्रकृति-पुरुष मिलनात्मक प्रेम के साथ ग्राह्य सहजता सुर की एकतानता एव समाज की विषमताओ के निदर्शन की शक्तिशाली अभिव्यक्ति की क्षमता थी, इनके धर्म साधना तत्व आदि विषय की चर्चा की जा चुकी है। बगाल के साहित्य की परम्परा मे बाउल साहित्य का क्रमिक विकास हुआ है।

प्रकृति-पुरुष के मिलन मे अपने आनन्द-स्वरूप की उपलब्धि की साधना का प्रभाव उनके काव्य म भी अभिव्यजित होता हे।

मूलत सभी तान्त्रिक धर्म ही देहाश्रित रहे है। देव-देवियो की कल्पना वे नहीं करते। अपने भीतर ही ब्रह्माण्ड का दर्शन करते हैं। बाउल भी देवी देवताओ की बात को नहीं मानते हैं। देव-देवी की कल्पना उन्हे अनुमान लगती है। वे प्रकृति-पुरुष मिलनात्मक साधना के द्वारा वर्तमान की उपासना करते हैं। उनके काव्य मे उनकी यह चेतना अभिव्यक्त हुई है। बाउलो की साधना एव उसका चरम लक्ष्य इस मानव देह मे स्थित रति रस-आनन्द से युक्त मन के मानुष्य की खोज है। इसकी ओर पिछले अध्यायो मे निर्देश दिया जा चुका है। वे शुद्ध प्रेम के द्वारा ही चरम लक्ष्य तक पहुँचना चाहते हैं। वैदिक परम्परा और कर्मकाण्ड तथा मूर्ति पूजा का बाउल बडे स्पष्ट ढग से विरोध करते हैं। यह उनके युग की मूल्यात्मक आवश्यकता थी। सेन वश के राजत्व काल मे जिस वैदिक ब्राह्मण धर्म का प्रचार-प्रसार हुआ था उसने व्यक्ति-व्यक्ति मे, जाति-जाति मे विभेद सृष्ट किया है। जातिवाद ऊँच नीच छुआ-छूत आदि कुसस्कारो का उदय हुआ। अत समाज मे अन्त्यज वर्ग को नागरिकता ही नहीं मिली थी। इस प्रकार एक सास्कृतिक खतरा तैयार था। इसी समय बाउलो ने बिना किसी परवाह के इस सामाजिक गतिहीन विचार धारा का विरोध किया और परमपुरुष या परमात्मा को "मन के मानुष" रूप मे मनुष्य की वैदिक स्वरूप सत्ता मे लाकर रख दिया। अत बाउलो की पहली अनिवार्यता थी कि वे वैदिक परम्परा का विरोध करे। अपने मे बेसुध रहने वाले बाउल सामाजिक मूल्यात्मक अपेक्षाओ के सन्दर्भ मे पागल नहीं दीखते। वे बाउल अपने को हीन नहीं मानते। बल्कि ये हीन समझने वालो को ही इन्कार कर देते हैं। अनेक उदाहरणो के साथ बाउलो के वैदिक विरोध को दिखाया जा चुका है। उसे युगीन प्रासगिकता मे दिखाने की चेष्टा की जाएगी।

इन बाउलो ने तत्कालीन धार्मिक साधना के विभिन्न सम्प्रदायो की कुण्ठा गतिहीनता को अच्छी प्रकार परखा था। निश्चय ही वैदिक परम्परा ने अपनी सामाजिक मूल्यवत्ता खो दी थी। अत इन साधको ने जीवन को गतिशील बनाने एव धर्म साधना को मूल्यात्मक सन्दर्भ देने का प्रयास किया। अत इन्होने मानव मन के साथ परमात्म तत्व का एकात्म प्रस्तुत किया। मनुष्य का मन ही ईश्वर का मन्दिर हुआ-वह भी रति-रस-आनन्द की क्रियात्मकता से एकनिष्ठ मन। इसीलिए वे वैदिक परम्परा की सारहीनता का हमेशा वर्णन करते हैं। लालन के गीतो मे इसे हम देख सकते हे

"पावे सामान्ये कि तार देखा-
यार वेदे नाइ रूपरेखा।"

या वेदे कि तार मर्म जाने।

येरूप सॉइर लीला-खेला
आछे एइ देह-भूवने।।
पच तत्व वेदेर विचार
पण्डितेरा करने प्रसार
मानुष-तत्व भजनेर सार
वेद छाडा वैरागेर माने।।" (देखिए भाग-२ पद ३६)

एक अन्य बाउल ने भी वेदविधि की निस्सारता की ओर सकेत किया है

"तुई तारे धरवि केमन करे।
वेदाविधिर उपर वसे आछे से
सप्ततालार पर।।"

जहॉ ये बाउल वेद- विधि की असारता मानते है वहीं मानव जन्म और देही मानव के महत्व को एक बारगी मानते हैं। वैदिक परम्परा हमेशा व्यक्ति -व्यक्ति मे भेद मानती है और उसके जीवन के अतीत कर्मकाण्डो मे धर्म को सन्निविष्ठ करती है किन्तु बाउल चरम सत्ता को मानव देह से बाहर नहीं मानते। इस मानव जीवन के बाहर कुछ भी नहीं है उससे श्रेष्ठ कुछ भी नहीं है। सहजिया कवि चण्डीदास ने कहा था "सबसे ऊपर मानुष है उससे ऊपर कोई नहीं है।" इस प्रभाव की भूमिका मे लालन कहते है

"एमन मानव-जनम आर कि हवे।
मन या त्वराय करो एइ भवे।।
अनन्तरूप सृष्टि करलेन सॉई
शुनि मानवेर उत्तम किछुई नाइ
देव-देवतागण
करे आराधन
जन्म निते मानवे
× × × × (द्वितीय खड पद-१)

वे आगे कहते हैं

"आछे आदि मक्का एइ मानव देहे
देख ना रे मन भेये।।
देश देशान्तर दौडे एवार
मरिस केन हॉपिये।।
× × × × (द्वितीय खड पद-१४)

या "एइ मानुषे सेई मानुष आछे।" (द्वि० ख० पद-१६)

यादुविन्दु के एक गीत मे भी इसी देह मे ईश्वर के होने की बात बतायी गयी है

"मेले ताय खुँजले आपनार देह-मन्दिरे।
ओ सेई जगत् पिता कच्छे कथा
अति मिष्ट मधुर स्वरे।।' (द्वि० ख० पद-९३)

पाजशाह के पदो मे भी इस प्रकार के विचार देखने को मिलते हैं

"आदमेते आल्ला आछे मिले।
"आलाकुल्ले साइन मोहित कोरानेते वले।" (द्वि० ख० पद-११७)

अथवा "खुँजे कि आर पावि से अधरा से नयन तारा।
एइ मानुषे मिशे गोपी-मन चोरा।।" (वही पद-११८)

अनन्त गोसॉइ तो इस देह रचना की जटिलता से आश्चर्य चकित हो गये हैं। वे देह कर्त्ता की प्रशसा करते हुए कहते हैं

"के गडेछे एमन घर धन्य कारिकर
तार कारिकुरिर वलिहारी
सेइ कारिकरेर कोथाय घर
धन्य कारिकर।" (द्वितीय खड पद-१४७)

दार्शनिक एव धार्मिक स्तर पर जीवन को गतिशीलता प्रदान करने के सन्दर्भ मे मानव जीवन के मूल्यो को प्रतिपादित करने की चेष्टा की गयी है। पुरुष-प्रकृति की "वर्तमान" मिलनात्मक साधना मे मानव देह की महत्ता की ओर पहले ही विवेचन किया जा चुका है। उस समय वैदिक धर्म अनेक रूढियो आडम्बरो तथा कर्म काण्डो के साथ सामन्त वर्ग का हथियार बन गया था। जीवन मे जडता आ गयी थी। सार्वजनीनता का कोई प्रश्न ही नहीं था कारण धर्म ही एक वर्ग विशेष मे चिपक गया था और शोषण का पोषक बन गया था। हिदू एव मुसलमान बाउलो ने अपने-अपने आनुष्ठानिक धर्मों का विरोध किया। इन परम्परित धर्मों मे ही अनेक निरर्थक उपायो का प्रवेश हो चुका है। दुघु ने बडे तार्किक ढग से तीर्थयात्रा की निरर्थकता को व्यक्त किया है। ये परम्परित धर्मावलम्बी तीर्थ करने कहीं जाते हैं, किन्तु यह नहीं देखते कि उन तीर्थों मे पैदा होने वाले ही पवित्र नहीं होते है। एक दिन जाकर वे कैसे पवित्र हो सकते हैं

"हज्ज करिल यदि येतो गुना
मक्काय जन्मिया केउ पापी हतो ना।"
× × × × × (द्वि० खड० पद-१५४)

और आगे कहते हैं

"मुसलमाने भावे आल्लाह अमादेर दले।
एमन वोका देखछे के कोन् काले।।" (देखिए द्वि० खड० पद-१५५)

बाउल हमेशा इस देहिक सत्य के बीच मानवीय मन के बीच [illegible] सत्य का अनुसधान करते हे। परम्परित भक्ति और साधना की गतिहीनता को इन बाउलो ने करीब से परखा। अत प्रेम और भक्ति को स्वीकार करके भी ये सकाम साधना नहीं करते। वे तो इसी ससार की नि सारता मे इसी मानव देह मे ही सम्पूर्ण मूल्यो का आरोप करके जीवन-मुक्ति की कामना करते हैं जहॉ आडम्बर नहीं है है केवल एकनिष्ठ प्रेम की भाव-प्रवण साधना।

बाउलो ने जाति धर्म वर्ग वर्ण आदि से निरपेक्ष एक मानव सस्कृति तथा धर्म की परिकल्पना सामने रखी जो अनुमान पर आश्रित नहीं थी-एकदम "वर्तमान" पर आधारित थी। जिस समय ये बाउल काव्य-रचना कर रहे थे उस समय बगाल मे सेन राजाओ के युग मे ब्राह्मण धर्म के वर्चस्व के परिणाम स्वरूप जातीय भेद-भाव चरम सीमा पर था। उस समय भारतीय जीवन के ऊपर जातीय जीवन के क्रम मे बाह्याभ्यन्तरीय खतरा उपस्थित था। जीवन इस देश के भीतर की परिस्थितियो मे ही विखण्डित हो रहा था। खतरा तो अपने ही समाज मे प्रान्तीयता जाति-पॉति भेद-भाव आदि के रूप मे वर्तमान था। हमारी चेतना अपनी मिट्टी से नहीं जुड रही थी। इन परिस्थितियो ने बाध्य किया था कि लोग अपने समाज मे ही एक दूसरे से अजनबी महसूस करे। सामाजिक रूढि और दो सस्कृतियो के बेमेल निरर्थक नियमो मे जीवन का विध्वसकारी स्वरूप इन बाउलो को स्पष्ट था। ये बाउल हिन्दू एव यवन के साथ अवास्तविक पिदरत को पहचानने मे सन्नद्ध हैं और स्पष्ट ढग से उसकी अभिव्यक्ति करते हैं। लालन बडे सहज ढग से घोषित करते हैं

"भक्तिर द्वारे वॉधा आछेन सॉइ।
हिन्दू कि यवन वले
        तॉर काछे जातेर विचार नाइ।।
भक्त कवीर जेते जोलो
प्रेम भक्ति ते मातोयाला
धरेछे सेइ व्रजेर काला
        दिये सर्वस्व धन तार।
रामदास मुचि इए भवेर परे
पेलो रतन भक्तिर जोरे
तार स्वर्गे सदाइ घटा पडे
        साधुर मुखे शुनते पाइ।।
एक चॉद हय जगत आलो
एक वीजे सव जन्म हलो
फकिर लालन कय मिछे कल
        केन करिस सदाई।" (द्वितीय खण्ड पद-४०)

बडे तर्क के साथ कवि ने जातीय कलह को दूर करने की चेष्टा की। यह बताना चाहा है कि एक ही बीज से सबकी उत्पत्ति है जैसे एक ही चॉद से सारा जगत प्रकाशित होता है। वे आगे कहते हैं

'एकवार जगन्नाथे देख रे येये जात केमन राख वॉचिये।
चण्डाल आनिले अन्न ब्राह्मणे ताइ लय खेये।।
जोला छिलो कवीर दास
× × × × ×
धर्म प्रभु जगन्नाथ
चाय ना रे से जात-अजात
भक्तेर अधीन से।
यत जात-विचारी
दुराचारी
याय तारा सव दूर हये।।
जात ना गेले पाइ ने हरि
कि छार जातेर गौरव करि
हुॅसने वलिये।
लालन कय जात हाते पेले पुडाताम
आगुन दिये।।" (द्वितीय खड पद-४६)

यहॉ पुरी के जगन्नाथ का तथा कबीर दास का उदाहरण देकर लालन ने जाति की निरर्थकता को व्यक्त किया है। अत मे बडे आवेश के साथ कह देते हैं कि यदि मैं जाति को हाथ मे पाता तो आग मे डालकर जला देता। लगता है कि इस जातीय विडम्बना से कवि काफी खिन्न है। इस जातीय विभीषिका मे यह भारतीय जीवन ही जकड गया है। मनुष्य जन्म किसी जाति मे नहीं लेता। आते और जाते समय उसकी कोई जाति नहीं होती। कुछ जातीय चिन्ह मनुष्य बाजार से खरीदकर पहन लेता है और एक विशिष्ट जाति का हो जाता है। लालन की जीवन गाथा भी लगभग कबीर दास की तरह थी। लालन कायस्थ हिन्दू के घर पैदा हुए थे किन्तु उनका बाद का जीवन एक मुसलमान के घर बीता। अत लालन स्वय भी इसी जातीय विवाद के घेरे मे थे। इसीलिए लालन को इस जातीय विभेद के दुष्प्रभाव का ज्यादा अनुभव था। उन्होने इस जातीय अजनबीयत को दूर करने की बडी चेष्टा की। वे यह समझाना चाहते थे कि इस जातीय विषमता ने मानव जीवन को गति हीन कर दिया है उसके मूल्यात्मक सन्दर्भ को खो दिया है। लालन के एक गाने मे इसका स्पष्ट चित्रण मिलता है

"सब लोके कय लालन कि जात ससारे।
लालन कय जेतेर कि रूप देखलाम ना ए नजरे।।

छुन्नत दिले हय मुसलमान
नारी लोकेर कि हय विधान ?
वामन चिनि पैतार प्रमाण
वामनी चिनि कि धरे।।
केउ माला केउ तस्वि गलाय
ताइते कि जात भिन्न वलाय
याओया किवा आसार वेलाय
जेतेर चिन्ह रय कार के।।
गर्ते गेले कूपजल कय
गगाय गेले गगा जल हय
मूले एक जल से ये भिन्न नय
भिन्न जानाय पात्र अनुसारे।।
जगत् वेडे जेतेर कथा,
लोके गौरव करे यथा तथा
लालन से जेतेर फाता
विकियेछे सात वाजारे।।' (द्वितीय खड पद-६१)

बडी स्पष्टता से लालन ने इस जातीय गौरव का असारत्व प्रतिपादित किया है। वे स्पष्ट कहते हैं सात बाजार मे बिकने वाले जातीय चिन्ह को धारण करके लोग अपनी जाति का गर्व करते हैं।

ये बाउल अच्छी प्रकार से जानते थे कि वैदिक परम्परा की यह जातीय विरासत देश की अस्मिता को हमेशा खतरे मे डालती रही है। यह जातीय विचार एव मान्यता भारतीय समाज के लिए ही अभिशाप थी और रहेगी। आज तक पूरा भारतीय जीवन इसी विभीषिका को भोग रहा है। इसी जातीय भावना के कारण लोग आपस मे सघर्ष करते रहे हैं और ईर्ष्या के कारण आपसी सहयोग को खो दिए है। इस भारत की एकता के अभाव मे ही इसे बार-बार गुलाम होना पडा है। इस जाति-पॉति के नशे को त्यागे बिना देश का कल्याण नहीं हो सकता। बाउल दुधु इसी राष्ट्रीय शक्ति के अभाव से चिन्तित है और इसके मूल मे जातीय भावना को मानते हैं। गुलामी तो राष्ट्रीय जीवन की सम्पूर्ण गतिहीनता का प्रमाण है

"शुधु रे भाइ जाता जातिर दोषे।
फिरिगीरा राजा हलो एदेशे एसे।।
हिन्दु बोद्ध जैन मुसलमान-
परस्परे हिसाय दिल प्राण

ताइते तो पाद्री खृष्टान
यीशुखृष्टेर दीन प्रकाशे।।
कोटि कोटि भारतवासी
एक हये रइलो ना मिशि
कयजन फिरिगी आसि
एदेशे जुडे वसे।।
हाय रे धर्म मानुष जाति
एइ कि रे तोर रीति-नीति
लालन सॉई कय दुदुर प्रति,
त्याज जात पात-नेशे।।" (द्वितीय खड पद-१५८)

राष्ट्रीय सत्ता और शक्ति के निर्माण का इतना अच्छा सचेतन प्रयास कहॉ मिलेगा! अध्यात्म के सुर मे तान की गहरायी मे, मन के मानुष की खोज मे सन्नद्ध साधक इस व्यापक राष्ट्रीय चेतना की बात कहता है। पूरे देश की हीन शक्ति पुनर्जीवित करना चाहता है। यही नहीं वह एक राष्ट्रीय चेतना के निर्माण मे अपनी भाषा के प्रयोग की बात भी कहता है। विदेशी शासको की भाषा बोलना यहॉ गौरव की बात मानी जाने लगी थी। अपना गौरव एकदम भूल गया था। राष्ट्र मे वैचारिक एकता के लिए सशक्त माध यम भाषा का भी अपप्रयोग हो रहा था। अत कवि बाउल दुघु ने अपनी भाषा के महत्त्व को प्रतिपादित करके एक समग्र राष्ट्रीय चेतना के सवाल को खडा किया है

"महम्मदेर जन्म यदि हतो ए देशे।
वेहेश्तेर कोन भाषा हतो वलतो एसे।।
मातृभाषा त्यजे सवाइ
अरवी भाषा शिखले रे भाइ
ताते भाई फयदा तो नाई
अवशेषे।।
हिवुते इजिल ताओरात
आवेत्ता भाषार "खोदार" मत
सस्कृत वेदान्तेर वयेत्
लेखा आछे सविशेषे।।
केन कूप मण्डूक हओ रे भाइ,
हिसेव करे बोझ सवाई
खोदार सत्वार कोथाओ खोज नाइ
अधीन दुघु भावे रसे।।"
(द्वितीय खड-पद-१५६)

कितना प्रासगिक पद है। यह कूपमण्डूकता आज भी है। राष्ट्रभाषा बोलन कठिन एव अपमान जनक है किन्तु अग्रेजी बोलना गौरव की बात है। सच तो यही है कि अपनी और युगीन जन मानुस से जुडी भाषा का प्रयोग देश एव समाज की प्रगति का सहायक होता है। कबीर ने भी कहा था,। "ससकिरत है कूप जल, भाषा बहता नीर।" बाउलो की सार्वजनीनता उनकी जनभाषा के प्रयोग मे सन्निहित है। यही कारण कि अपनी राग रागिनी के बीच बाउल काव्य को लोक गीत की श्रेणी मे भी लाया गया। जहाँ तक सम्भव है ये बाउल मानव जीवन के सत्य मे ही परम सत्य को खोजते हैं आडम्बरो रूढियो से परे इसी जीवन के सत्य मे ही उनकी सारी मान्यताएँ दोलन करती हैं। अनेक प्रसगो मे उस बात की चर्चा हुई है। नाना प्रकार के कर्मकाण्डो को वे ढकोसला मानते हैं। वे तो मनुष्य मे ही खुदा को ढूँढते हैं और मानते हैं कि सब कुछ मनुष्य मे ही मिलता है। दुघु के एक पद मे सम्पूर्ण रूप से बाउलो का चरित्र निरूपित हुआ है

"ये खोजे मानुषे खोदा सेइ तो बाउल।।
वस्तुते ईश्वरे खुंजे पाय तार उल।।
पूर्व पुनर्जन्म ना माने
चक्षु ना देय अनुमाने,
हय रे कवुल।।
वेद तुलसी माला टेपा,
एसव तारा वेले धोका
शयताने दिये धाप्पा
सव करे भुल।।
मानुष सकल मेले,
देखे शुने वाउल वले
लालन सॉइजीर कुल।।

(दि० हि० अनुवाद खण्ड २ पद-१५७)

मनुष्य मे खुदा और खुदा मैं चरम सत्य की पहचान बाउलो का चरम सत्य है। इस जगत एव जीवन की क्रियाओ मे ही जीवन से उपराम सत्य को ढूँढना मानव मूल्यो की स्थापना का निश्चय ही एक अभीष्ट प्रयास है। ये बाउल ब्राह्मण धर्मावलम्बियो की तरह न तो कर्मकाण्डो मे विश्वास करते है न जॉति-पॉति जनित विभेदो मे विश्वास करते हैं और न तो वे "वर्तमान" की सत्ता को इन्कार करते हैं। मानवमूल्यो की स्थापना मे "वर्तमान" को स्वीकार करना एक महत्वपूर्ण प्रसास है। ये बाउल हिन्दू देव-देवियो की कल्पना मे अपने को "अनुमान" तक नहीं ले जाते। ये मानते हैं कि हिन्दुओ के देव-देवियाँ केवल अनुमान मात्र है। अत उनकी पूजा मानव-मन मे स्थित "मन के मानुष' को समर्पित हे जो हरदम मनुष्य मे ही वर्तमान है। यही गुरु रज कृष्ण अधर धरा आदि रूप मे

हे । एक मन के मानुष की खोज मे ही इन बाउलो की साधना वर्तनानाश्रित रही है। जो मानवोय मन की सम्पदा होने के कारण प्रेमाश्रित या भावाश्रित भी हुई। इसीलिए बाउल विभेदो आडम्बरो कर्मकाण्डो देव-देवियो के अनुमानो पर आश्रित वैदिक परम्परा का विरोध करते है । वे तान्त्रिक पूजा पद्धतियो के आधार पर ही मनुष्य (नारी और पुरुष) के शरीर की महत्वपूर्ण भूमिका मानते हैं । मानव जीवन के सहज मनोविज्ञान को स्वीकार करते हुए इन साधको ने नर-नारी के जनेन्द्रिय तथा जननेन्द्रिय-क्रिया-कलापो की स्वीकृति मे अपनी आध्यात्मिक-चेतना को स्वरूप दिया । पुरुष एव प्रकृति की युगनद्ध मिलन-क्रिया के द्वारा अपनी योग साधना का प्रयोग इन बाउलो की विशिष्टता रही है। ब्राह्मण धर्मावलिम्बयो मे एक वैष्णवी प्रभाव आया था जिसके कारण वे किसी भी प्रकार के मानवीय सहज सत्य को साम्जिक रूप मे स्वीकृति नहीं प्रदान करते थे। सब कुछ मानवीय स्वाभाविक वृत्तियॉ अछूत थीं । बाधाएँ थीं । इन बाउलो ने उनकी बाधाओ मे से ही यात्रा की । काम से होकर काम पर विजय प्राप्त करके प्रेम की उपलब्धि बाउलो की विशिष्टता थी। वे नर-नारी के भोग को इन्कार न करके उससे ऊपर उठना चाहते थे जबकि ब्राह्मण धर्म इसे इन्कार करके उसमे ही सन्नद्ध था। अपने क्रिया-सत्य को स्वीकार न करना ब्राह्मण धर्म की विशेषता हो गयी थी। उनके यहॉ नारी साधना मे बाधक थी। बाउलो मे नारी साधना का मूल तत्व थी। इसीलिए उपास्य थी। ब्राह्मण धर्म के प्रभाव ने नारी को और रजस्वला नारी को एकदम अपवित्र माना था किन्तु बाउलो की साधना का सबसे श्रेष्ठ समय नारी के रज प्रवृत्ति का समय होता है। रज प्रवृत्ति के तीन दिन को ही बाउलो ने महायोग काल या अमावस्या कहा है । साधना-सन्दर्भ मे इसका वर्णन किया जा चुका है। वे मानते हैं कि यह योग क्रिया का तीन दिन का समय त्रिवेणी मे बाढ का समय होता है । इसी त्रिवेणी घाट पर रमण द्वारा साधक-साधिका दोनो मछली रूप मे सहस्रार से आये मन के मानुष या परमात्मा को पकडने का प्रयास करते है। अपनी योग-क्रिया तथा रमण के द्वारा ही आनन्द की सक्रिय अवस्था मे वह अचेतन ब्रह्म सक्रिय होकर अनुभवगम्य होता है । इस प्रकार बाउलो की सारी साधना ही मानव-देहाश्रित है। भाषा और अभिव्यक्ति सार्वजनीन है। एक नये मूल्य की तलाश मे ये बाउल जीवन की सम्पदा मे जीवन की परम सम्पदा की पहचान करते हैं। एक सामान्य जीवन यापन के द्वारा ये समाज मे ही जीवन जीते हैं अपनी रोजी-रोटी के लिए अनेक पेशो का व्यवहार भी करते हैं। अपने को बाउल कहने वाले साधक अपने पागलपन मे से मानवीय जीवन की परम सत्ता की पहचान ही नहीं करते अपितु अपने भीतर राधा-कृष्ण की खोज करते हैं। रूप और स्वरूप तत्व की खोज मे वे स्वय को ही राधा-और कृष्ण मानते हैं। उनका यह शरीर ही चिर मक्का एव चिर वृन्दावन है-ऐसा वे मानते है। ये बाउल मानव के मनोवैज्ञानिक सत्य को ही हर क्षेत्र मे स्वीकारते नजर आते ह। अपनी साधना-प्रकृति के साथ वे सहजिया वैष्णवो की तरह स्वकीया होने पर भी परकीया-प्रेम

– –– ः क्योंकि परकीया पेम स्वकीया प्रेम से विलक्षण एव तीक्ष्ण होता है। परकीयात्व के मनोवैज्ञानिक सत्य पर ही इनकी प्रेम क्रिया आधारित है। जीवन को उसके सम्पूर्ण मनोवैज्ञानिक एव भौतिक सत्य मे स्वीकार करके उसको परम रूप मे लेने वाले बाउलो ने अपने इसी साधनात्मक आयाम मे मानव मूल्यो को प्रतिपादित किया।

कर्मकाण्ड, पूजा विधि भेद–भाव मन्दिर–मस्जिद तथा रूढियो के सर्वथा परिहार तथा मानव जीवन को यहीं अपनी तथता मे स्वीकार करने की वैज्ञानिकता मे ही बाउल-धर्म-साधना तथा साहित्य की प्रासगिकता को देखा जा सकता हे।



।।५।।

# बाउल साहित्य साधना और हिन्दी के सन्त साहित्य का तुलनात्मक परिप्रेक्ष्य



क्षितिमोहन सेन की बाउल सम्बन्धी समीक्षा की आलोचना करते हुए उपेन्द्रनाथ भट्टाचार्य ने जो टिप्पणी की है उसी से ही चर्चा का आरम्भ किया जाए। एक लम्बी चर्चा के साथ उपेन्द्रनाथ भट्टाचार्य ने अपना मन्तव्य जाहिर किया है कि "आश्चर्य का विषय है कि बगाल के बाउलो के साधना-तत्व के हिसाब से जो बाते कही गयीं हैं (क्षितिमोहन सेन द्वारा विश्वभारती पत्रिका मे क्रमश छपे निबन्धो मे) वे अब बगाल के बाउलो के सम्बन्ध मे ठीक नहीं लगतीं। ये सब बाते धर्म तत्व और साधना-पद्धति के हिसाब से मध्य युग के उत्तर-पश्चिम भारत के साधक नानक कबीर दादू, रज्जब आदि मे प्रचलित हो सकती हैं किन्तु आज बगाल मे बाउल ठीक इसी प्रकार साधना नहीं करते। आज बगाल के बाउल जो गान गाते हैं जिस प्रकार धर्म-जीवन यापन करते हैं धर्म-धर्म करते हैं उसके साथ क्षितिमोहन बाबू द्वारा प्रचारित गान या उनके द्वारा वर्णित साधना-प्रणाली का कोई मेल नहीं है।" ( उ० ना० भ० वही पृ० ७३)

क्षितिमोहन बाबू की समीक्षा पर यह आरोप सिद्ध करता है कि बगाल के बाउलो एव मध्य कालीन हिन्दी सन्तो की साहित्यिक एव आध्यात्मिक चेतना मे काफी अन्तर है। क्षितिमोहन बाबू की इन सन्तो के आधार पर की गयी बाउलो की समीक्षा कहीं न कहीं साम्य का भी प्रमाण है। कोई ऐसा साम्य अवश्य है जिसने क्षितिमोहन बाबू को समभूमि पर लाकर रखने के लिए वाध्य किया। बिना किसी साम्य के उन्होने आरोप मात्र नहीं किया और विभेद न होने पर उपेन्द्रनाथ भी आरोप नहीं मानते। अत साम्य और विभेद की भूमिका मे ही सबका मन्तव्य तैयार हुआ है। इन विन्दुओ पर सक्षेप मे दृष्टिपात करना समीचीन होगा।

उपेन्द्रनाथ भट्टाचार्य भी मानते हैं कि बाउलो की सहज साधना तथा सन्तो की सहज-साधना मे मूल रूप मे प्रभेद हैं। बाउलो की सहज साधना केवल सन्तो की तरह अनुभूतिक

प्रेन की साधना नहीं है जिसके लिए हठ योग का सहारा सन्तगण लते है। स ˉ की सहज साधना सुरति-शब्द-योग 'की प्रक्रिया हे जिसमे लौकिक प्रेम की शुद्धता एव उत्कृष्टता का सहारा तो लिया जाता है किन्तु वह लौकिक भोग की भूमिका पर प्रतिष्ठित नहीं है।" प्रिय मोरा राम मैं राम की बहुरिया" या दुलहिन गावहु मगल चार, मोरे घर आये हो राजा राम भरतार" या विरहिन को भीचु दै या आया दिखराव आदि प्रसगो से नारी-पुरुष के प्रेम और विरह की पराकाष्ठा तो ज्ञापित होती है किन्तु उसका आधार बाउलो की तन्त्रात्मक साधना नहीं है। प्रकृति पुरुष के युगनन्द्ध मिलनात्मक आनन्दातिरेक मे सुलभ प्रेम नहीं है। परमात्मा की अनुभूतिक सत्ता की कल्पना मे, अपनी सूक्ष्मता मे नारी-पुरुष के प्रेम की पराकाष्ठा मे वह प्रेम भी "अनुमानाश्रित" ही है। सूफी प्रेम की प्रवणता और विरह वेदना का प्रभाव दोनो सम्प्रदायो के ऊपर पडा है किन्तु प्रभाव की प्रक्रिया भिन्न है। बाउलो का यह प्रभाव साधना-प्रकृति के क्रम मे आता है जबकि सन्तो मे यह अनुभूतिक होकर आया है। यही नहीं सन्तो का प्रेम माँ और बेटे के प्रेम के रूपक मे भी अभिव्यजित हुआ है। कबीर का प्रसिद्ध पद इसका उदाहरण है।

> "हरि जननी मैं बालिग तोरा काहे न अवगुन बकसहि मोरा।
> सुत अपराध करै दिन केते जननी के हित रहै न तैते।।
> कर गहि केस करै जो घाता तऊ न हेत उतारै माता।
> कहै कबीर एक बुद्धि बिचारी बालक दु खी दु खी महतारी।"

निश्चत ही इन सन्तो का प्रेम लौकिक सम्बन्धो के बीच प्रतिपादित है किन्तु उसमे एक सात्विक अनुभूतिक सूक्ष्मता है जिसमे लौकिक भोग का कोई स्थान नहीं है। जबकि बाउलो का प्रेम काम से आरम्भ होकर काम से अतीत शुद्ध प्रेम तक पहुॅचने की प्रक्रिया है। इस सन्दर्भ मे अनेक प्रसग मे चर्चा हो चुकी है। हॉ इतना जरूर है कि बाउल और सत दोनो प्रेम की पराकाष्ठा मे इन्द्रिय शुद्धता की बात करते हैं। इन्द्रिय जनित छ विकारो के परिहार की बात सभी करते हैं। एक हठयोग और इन्द्रिय-निग्रह द्वारा दूसरा भोग से होकर दम की क्रिया करके षट्-विकारो का परिहार करना चाहता है। बाउलो ने काम को कुम्भीर के रूप मे माना है। इस काम कुम्भीर को मारे बिना शुद्ध प्रेम तक पहुॅचना सम्भव नहीं है। शुद्ध प्रेम तक पहुॅचकर परम ब्रह्म "मन का मानुष" मिलता है। यही परमात्मा स्वय प्रेम स्वरूप है।

बाउलो एव सन्तो के धर्म-तत्व एव दर्शन के सन्दर्भ मे कोई मेल नहीं है। बाउलो के धर्म-तत्व एव दर्शन के सन्दर्भ मे चर्चा हो चुकी है। हिन्दी के पाठक सन्तो के धर्म तत्व एव दर्शन से परिचित ही है। यहॉ सक्षेप मे चर्चा करना ही पर्याप्त होगा। सन्तो का परमात्मा सर्वदर्शी सर्वशक्तिमान अनुभूतिगम्य सर्वद्रष्टा सूक्ष्मातिसूक्ष्यम है। प्रत्येक मनुष्य के हृदय मे विराजमान है। यह अदृश्य है। निराकार होने के कारण केवल बोधगम्य है। वह पुष्प की गध की तरह अनुभव गम्य एव कस्तूरी के मृग की तरह अपने भीतर होकर भी अज्ञात

है। वह अपनी सूक्ष्मता मे हृदयस्थ साधक का पति दूल्हा और अराध्य भी है। यह सूक्ष्मता अनुभव गम्यता आदि तो बाउलो के गीतो मे उनके परमात्मा के लिए ठीक है किन्तु उनका परमात्मा सहस्रार मे निश्चेष्ट होता है। साधना-सगिनी के रज प्रवृत्ति के तीन दिन वह रमण के क्रम मे आनन्दावस्था की सक्रियता को प्राप्त करके मीन रूप मे त्रिवेणी की बाढ मे प्रवाहित होता है और साधक उसे सम्भोग और दम की क्रिया के साथ पकडता है। यह क्रिया प्रेम की पूर्णता मे ही पूरी होती है। यही कारण है कि उनका परमात्मा भी केवल अनुभव की चीज है किन्तु बाउल उन्हे रज रूप बीजरुप गुरु रूप और रूप से स्वरूप तक की यात्रा मे राधा-कृष्ण के युगल रूप मे मानते हैं। इन सन्दर्भ मे उनकी साधना 'चारिचन्द्रभेद' की क्रिया को ग्रहण करती चलती है। सन्तो की साधना बस केवल अपनी आत्मा के साथ स्थित परमात्मा को एकनिष्ठ भाव से निष्काम रूप मे प्रेम करने की साधना है जिसके लिए उन्हे हठ योग का सहारा लेना पडता है किन्तु सन्तो का योग कोई व्यवस्थित योग-साधना नहीं है। बाउलो की योग साधना एक व्यवस्थित योग साधना है। कुम्भक रेचक आदि वायु क्रियाओ के प्रति उनकी धारणा काफी प्रौढ रही है।

इतना ही सकेत करने के बाद यह भी जान लेना आवश्यक है कि आचार-व्यवहार प्रथा एव अनेक विश्वासो मे दोनो सम्प्रदायो मे मेल है। कुछ मूल समानताओ की ओर सकेत करना समीचीन है।

(क) धर्म के वाह्य आचार-अनुष्ठान के प्रति अवज्ञा।
(ख) गुरु के प्रति अटल निष्ठा।
(ग) मानव-देह मे ही परमतत्व का निवास मानने का विश्वास एव देह को ही साधना का केन्द्र बनाना।
(घ) अधिकारी साधको के लिए जनसाधारण से दुर्बोध्य साकेतिक एव उलट वासी भाषा मे मतवाद का प्रकाश।

इन्हीं प्रकरणो मे दोनो साधना-सम्प्रदायो के साम्य को देखा जा सकता है।

सन्तो ने ईश्वर को अनुभूति मे उतारा। भूत दया प्रेम करुणा, अहिसा वैराग्यवाद आदि सात्विक गुणो का आग्रह बढा। साधना मे ज्ञान कर्म भक्ति का महत्व बढा। ससार को माया रूप मे निर्दिष्ट किया गया। सत् चरित्र पर जोर दिया गया। इस काल की विशेषता थी समर्पण की भावना। लौकिक प्रेम को चरम प्रेम तक पहुँचने का सोपान माना गया किन्तु केवल ज्ञान रूप मे। अन्तरात्मा के मूल्य को स्वीकारा गया। जीवन को समग्रता मे समन्वित किया गया। जीव मात्र मे समता का नैतिक आरोप हुआ। मानवीय मूल्यो की प्रतिष्ठा हुई। ईश्वर पुरुष रूप मे महामानव हुआ या अनुभूतिक सत्य के रूप मे चरम मूल्य के स्तर पर प्रस्तुत किया गया। ईश्वर को नायक रूप मे समस्त मूल्यो ओर मर्यादाओ

से पूर्ण माना गया। इन भक्तो ने दिव्य को मानवीय अनुभूति मे खींचकर महत्त्वपूर्ण कार्य किया। मानव-ज्ञान की परिपूर्णता मे उससे परे दिव्य सत्य की ओर मनुष्य की इच्छा और हृदय का झुकाव हुआ। ईश्वर को पाने की लालसा बढी। उसके अनुग्रह को प्राप्त करने के लिए श्रद्धा और भक्ति आवश्यक हुई। ईश्वर से सहज प्रेम करके ही यह सब किया जा सकता है। भक्ति ही मूल्य मानी गयी। लौकिक मूल्यो का सम्पूर्ण विकल्प ईश्वर मे ही माना गया। ईश्वर की निर्गुणी स्थापना मे मनुष्य ईश्वर से काफी पृथक नहीं था। बाउलो की साधना मे एव उनके गीतो मे इन विशेषताओ का स्वरूप दिखाई देता है।

सन्तो भक्तो एव बाउलो ने तात्कालीन धार्मिक साधना के विभिन्न सम्प्रदायो की कुठा गतिहीनता को भली प्रकार परखा था। निश्चय ही वे धर्म साधनाएँ अपनी सामाजिक मूल्यवत्ता खो चुकी थीं। अत इन्होने जीवन को गतिशील बनाने एव धर्म-साधना को मूल्यात्मक सन्दर्भ देने का प्रयास किया इन्होने प्रेम को केन्द्र बनाकर अपनी साधना को लौकिक सहजता प्रदान की। इस प्रेम की स्वाभाविकता को केन्द्र मे रखकर ही इन भक्तो ने शैव शाक्त बौद्ध जैन ब्राह्मण आदि सम्प्रदायो की परम्परित रूढि पर आश्रित साधना का विरोध किया किन्तु उनकी मूल्यात्मक परिणति भी युगानुकूल धार्मिक साधना मे प्रस्तुत थी।

ये दोनो साधक जाति-पॉति, रूढियो एव अनुष्ठानो आदि का विरोध किए हैं। यद्यपि सन्तो के काव्य मे यह प्रक्रिया काफी क्रान्तिकारी रूप मे आयी है और एक सुचिन्तित सामाजिक दृष्टि का प्रतिफल है जबकि बाउलो मे यह विरोध एकाध उदाहरणो को छोडकर इतना तीव्र या क्रान्तिकारी नहीं रहा है। कारण उनकी जीवन के प्रति घोर उपेक्षा की भावना है। फिर भी मुद्दो पर दोनो की अभिव्यक्तियॉ समान-सी लगती हैं। यद्यपि इन बाउलो के गीतो मे कबीर का नामोल्लेख अनेक जगह हुआ है। अत सन्तो की विचारधारा से प्रभावित होना सम्भव लगता है। जाति के सन्दर्भ मे कुछ सन्तो के और बाउलो के गीतो को उद्धृत करने से उनकी रूढि विरोधिता को अच्छी प्रकार समझा जा सकता है।

"हिन्दू तुरक हम एकै जाना। जो यह मानै सब्द निसाना।
अन पानी सब एकै होई। हिन्दू तुरक दुजा नहीं कोई।। दरिया साहब

या- "कैसे हिन्दू तुरक कहाया। सबही एकै द्वारे आया।।
कैसे बाम्हन कैसे सूद। एकै हाड चाम तन गूद।।
एकै बिन्द एकै भगद्वारा। एकै सब घट बोलन हारा।।
कौम छतीस एकही जाती। ब्रह्म बीज का सबकी उतपाती।।
एकै कुल एके परिवारा। ब्रह्म बीज का सकल पसारा।।
ऊँच नीच इस विधि है लोई। कर्मकुकर्म कहावे दोई।।
गरीबदास निज नाम पिछाना। ऊँच नीच पद ये परमाना। गरीबदास

जाति-पॉति का यह जबरदस्त विरोध है। लालन के कुछ पदो को यहॉ रखना उचित होगा

सब लोक कय लालन कि जात ससारे।  
लालन कय जेतेर कि रूप, देखलाम ना ए नजरे।।  
छुन्नत दिले हय मुसलमान,  
नारी लोकेर कि हय विधान ?  
वामन चिनि पैतार प्रमाण  
वामनी चिनि कि धरे।।  
केउ माला केउ तस्वि गलाय  
नाइते कि जात भिन्न वलाय  
याओया किवा आसार वेलाय  
जेतेर चिन्ह रय कार रे।।

लालन से जेतेर फाता  
विकियेछे सात वाजारे।। (दे० हिन्दी अनुवाद खण्ड-२ पद ६१)

दुघु के एक पद मे देखते हैं

शुधु रे भाई जाताजातिर दोषे।  
फिरगीरा राजा हलो एदेशे एसे।।  
हिन्दू बौद्ध जैन मुसलमान-  
परस्परे हिंसाय दिल प्रान

लालन सॉइ कय दुछुर प्रति,  
त्याज जात पात-नेशे।। ( दे० हि० ख० पद-१५८)

पलटू दास के एक पद को यदि यहॉ देखे तो लालन के पद की समानता दिखाई देती है। पद का पद समान दिखाई देता है बाम्हन तो भये जनेऊ को पहिरि कै बाम्हनी के गले कुछ नाहिं देखा। आधी सुद्रिनि रहै घरै के बीच मे करै तुम खाहु यह कौन लेखा। सेख की सुन्नति से मुसलमानी भई सेखानी की नाहि तुम कहौ सेखा। आधी हिन्दुइनि रहै घरे के बीच मे पलटू अब दुहुन मारूँ मेखा।। पलटू दास

यहॉ साम्य होने पर भी उग्रता ज्यादा है। अपनी प्रगतिशील चेतना के अनुकूल विरोध तो दोनो मे है किन्तु एक वैचारिक आधार की क्रान्ति का स्वरूप सन्तो के काव्य मे ज्यादा पाया जाता है।

बाउल और सन्त दोनो वेद तथा ब्राह्मणो का विरोध करते हैं। दोनो वेद विरोधी है उससे अधिक धार्मिक जडता के विरोधी है।

वेद पुरान पडित बाचे करता अपनी दुकान है जी।

पलटू कागद मे खोजत है साहिब कहीं लुकान है जी।।

या "पडित बाद बदे सो झूठा।-कबीर

एक बाउल ने भी पण्डितो और साधुओ के अन्धत्व की ओर सकेत किया है

यतो सव काणार हाट वाजार
पण्डित काणा अहकारे साधु काणा अभिचारे
काणाय काणाय युक्ति करे हते चायेत भवेर पारे।
× × × × × (दे० हिन्दी अनु खण्ड-२ पद-१९३)

या

तुइ तारे धरवि केमन करे
वेदविधिर उपर वसे आछे से
सप्ततालार परे।। (दि० खड-२ पद-१०२)

या लालन का एक पद

जान गे मानुषेर करण किसे हय।
भुलो ना मन वैदिक भोले
रागेर घरे रओ।। (दि० द्वि० खड पद- ५५)

अथवा

एवार कि साधने शमन-ज्वाला याय।
धर्माधर्म वेदेर मर्म शमनेर विकार ताय।। (दे खड-२ पद-५२)

इन उदाहरणो से सन्तो एव बाउलो के वेद एव ब्राह्मण विरोध का साम्य देखा जा सकता है।

बाउलो को गुरु के प्रति निष्ठा बौद्ध तान्त्रिको एव सूफियो से विरासत मे मिली। सन्तो का गुरु भी विरासत से मिला है। बाउलो का गुरु केवल वाह्य मानव देहधारी ही नहीं है। अपितु वह देह-स्थित परमात्मा स्वरूप है। वह रज और वीर्य-स्वरूप है। उसके प्रति परमात्मा की तरह ही बाउलो ने आत्म निवेदन किया है। उनका सच्चा गुरु ही परमात्मा स्वरूप है। विभिन्न उदाहरणो के द्वारा साधना तत्व मे इसका विवेचन किया गया है।

"मुरशिद विने कि आर आछे रे ए जगते।
मुरशिद चरण-सुधा
पान करिले हरे क्षुधा
कोरो ना देले द्विधा

ये हि मुरशिद से हि खोदा।" (दि० खड-२ पद-२२)

या "गुरू सुभाव दे ओ आमार मने।
तोमाय येन भुलिने।।" (दि० खड-२ पद-२३)

या " गूरूपदे निष्ठा मन यार हवे।
पावे तार सव ससार
अमूल्य धन हाते सेइ पावे।। (खड-२ पद-२४)

या "गुरू दोहाइ तोमार मनके आमार
लओ गो सुपथे।" (खड-2 पद-25)

इसी प्रकार पद सख्या २६, २७ आदि मे गुरु का माहात्म्य वर्णित है। गोपाल कवि के पद स १४० मे गुरु तत्व का उल्लेख है।

सन्तो ने गुरु को काफी महत्व दिया किन्तु इनके गुरु और ईश्वर मे कोई भेद नहीं है। यह मनुष्य के भीतर की विद्या माया ही है। यह मानव रूपी अध्यापक नहीं है। यह तो मनुष्य के भीतर की वह विवेक शक्ति है जो उसे मानव और कि अतिमानव बना देती है। इसी विद्यामाया को इन सन्तो ने ईश्वर से भी महान बताया है। क्योकि इसीने हमे ईश्वर का दान किया है। हमने अपने को, परिवेश को और उसके विराट आयाम को प्राप्त किया है। सन्तो जैसा गतिशील आन्दोलनकारी भक्त बाहरी अध्यापक को इतना महत्व नहीं दे सकता था। वह जानता था कि अध्यापक हमेशा सामती सस्कारो के अनुकूल अपने स्वार्थ के अनुकूल ही शिक्षा देता है। अत सच्चा गुरु तो ईश्वरीय ज्ञानात्मक शक्ति विद्यामाया है। अध्यापकीय गुरु की तो वह निदा करता है सब कुछ विवेक सम्मत ही स्वीकार करना चाहता है।

गुरू को रामहि, जान कृष्ण सम जानिये।
गुरू नरसिह औतार जो बावन मानिये।
गुरू को पूरन जान जो ईश्वर रूप ही।
सब कुछ गुरू को जान यह बात अनूप।। चरणदास

आइये अध्यापक या कनफूकवा गुरु को इसी कवि के मुख से सुने

गलियारे गुरू फिरत हैं घर-घर कठी देत।
और काज उनकू नहीं द्रव्य कमावन हेत।। चरनदास

सच्चे गुरु के प्रति एक प्रकार की अनन्य भक्ति इन साधको मे थी। वे ईश्वर की ही क्रियात्मक शक्ति के रूप मे गुरु को मानते थे। एक अटल निष्ठा इन दोनो साधको की भावाभिव्यक्ति मे गुरु के प्रति दिखाई देती है।

- नो ही साधक मानव-देह को ही परमतत्व का निवास मानते है एव मानव-देह मे ही साधना करते है। यद्यपि दोनो के परम तत्व और साधना की पद्धति मे भेद है। बाउलो के साधना तत्व अध्याय मे उनके भाण्ड-ब्रह्माण्ड वाद की चर्चा की गयी है। वे देह से भिन्न ईश्वरीय सत्ता को नहीं मानते। सब कुछ इसी देह भाण्ड मे ही है। याद बिन्दु के एक पद को देखे

मेले ताय खुँजले आपनार देह-मन्दिरे।

यादुविन्दु टेटा वृद्धि मोटा,
से कि कुवीर के चिनते पारे।। (दे० खड-२ पद-९३)

इस प्रसंग मे याद विन्दु ने कुवीर या कबीर का नामोल्लेख भी किया है। लालन के पदो मे भी कबीर एव रैदास का उल्लेख आया है। अत सन्तो का प्रभाव पडना तो सम्भव ही है। पाज के पद मे इस मानव देह की विशिष्टता व्यजित है।

"आदमेते आल्ला आछे मिले।" (दि० खड-२ पद-११७)

या "खुले कि आर पावि से अधरा से नयनतारा।
एइ मानुषे मिशे आछे गोपी-मनचोरा।।" (खड-२ पद-११८)

या "एइ मानुषे नवीर नुरे झलक देय।
देह खुँजले पाओया याय।।" (खड-२ पद-१२०)

एक अन्य गाने मे पाज ने शरीर को अल्लाह-लीला-भूमि माना है। उसीने रचना की है और वही हर रूप मे प्रकट होता है।

सॉई-रूप गठे, गठे कत लीला करले, आल्ला
सव घटे घटे।" (खड-२ पद-१२४)

इन उदाहरणो से बाउलो के भाण्ड-ब्रह्माण्डवाद को अच्छी तरह समझा जा सकता है। उनकी पूरी साधना ही देहाश्रित है। गुरु परमात्मा भाव, प्रकृति-सेवा योग क्रिया सब कुछ देह के भीतर ही है। देह से बाहर कुछ भी नहीं है। रूप-स्वरूप वाद के सन्दर्भ मे इसकी चर्चा हो चुकी है। सन्तो की साधना भी देहाश्रित है किन्तु भाव के स्तर पर। साधना का प्रसार भिन्न है। योग इन्द्रिय निग्रह परमात्मा प्रेम सब कुछ दैहिक है और देह मे ही उसका स्थान है। जैसे तिल मे तेल है चकमक पत्थर मे आग है उसी प्रकार ईश्वर भी मनुष्य के भीतर बराबर विराजमान है। पुष्प की गन्ध की तरह वह अनुभव गम्य है। कस्तूरी की भाँति मृग की नाभि मे रहते हुए मृग से अज्ञात रहने वाला ईश्वर मनुष्य के घट-घट मे व्याप्त है। इन सन्तो ने अपने प्रेम को गत्यात्मक सन्दर्भ देने के लिए ही व्यक्तिगत पारिवारिक और मानवीय अनुभूति के स्वाभाविक प्रेम की परिधि मे

ही ईश्वर को उतारा। उनका ईश्वर पेम का सन्दर्भ बना और अपने रागात्मक सम्बन्धो मे इष्ट भी हुआ। इन्होने पेम को सयोग और वियोग दोनो रूपो मे स्वीकार किया। इनका ईश्वर परम्परा से भिन्न सर्वव्यापी अनादि और सूक्ष्म मानवीय अनुभूतियो मे रहने वाला हे। वह साम्प्रदायिक मतभेद तैयार करने वाला ईश्वर नहीं है। उसका कोई रूप नहीं हे। मानव अनुभूति की तरह अनुभवगम्य है। फिर मानव या जीव मात्र की ईश्वर के साथ साम्यता है। इस विराट भावभूमि पर उनका ईश्वर प्राणी मात्र मे अभेद पैदा करता है। वह साहब भी है शब्द भी है, वह कहॉ फिर नहीं है वह साहिब तो सबमे है तनिक भी जुदा नहीं है।

लोग बोलै दुरि गये कबीरा यह मत कोई-कोई जानै धीरा।
दसरथ सुत तिहुॅ लोकहि जाना राम नाम का मर्महि आना।। (कबीर)

प्रेम की एकनिष्ठता, सयोग वियोग रूढियो का खण्डन मानव देह की महत्ता और अपने अपने ढग से साधना के सन्दर्भ मे उसका उपयोग गुरु मे ईश्वरत्व का आरोप आदि बातो मे दोनो सम्प्रदायो मे साम्य है। साधना तत्व मे भेद होने एव प्रकृति-पुरुष मिलनात्मक साधना को मूल रूप मे बाउलो द्वारा ग्रहण किए जाने के कारण ही सन्तो की साधना तथा योग-क्रिया मे मौलिक अन्तर है। सन्तो की योग-साधना चित्त स्थैर्य देह-शुद्धि के लिए अनुष्ठित होती है। इसको मूल साधना का आधार नहीं बनाया गया। बाउलो मे यहीं मूल साधना का आधार है।

बौद्ध तन्त्र एव हिन्दू तत्र से चली आ रही समस्त धार्मिक एव सामाजिक धारणाओ को सन्तो ने सुन्दर भाषा एव सुन्दर अभिव्यक्ति दी। उन्हे युगोपयोगी बनाया। चेतना का नयापन दिया। निखार दिया। प्रगतिशीलता दी। हिन्दी के सन्तो की साहित्यिक समृद्धि काफी है। उन्होने अनेक छन्दो का व्यवहार किया। एक तरफ दोहो की रचना की तो दूसरी तरफ लोकप्रचलित छन्दो और रागो का प्रयोग किया। यही कारण है कि उनके साहित्य मे प्रौढ साहित्यिक स्वरूप है तो लोक गीतात्मक सहजता भी है। इसीलिए इनके काव्य की लोकप्रियता बढी थी। व्यवस्थावादी ब्राह्मणो एव वेद के पक्षधर रचनाकारो को उनके काव्य की लोकप्रियता से बडा खतरा प्रतीत होने लगा था। अत तुलसी दास जेसे कवि को भी सन्तो की काव्य-रचना की निदा करना आवश्यक हो गया था। प्रकारान्तर से उन्होने इस आतक को स्वीकार करते हुए कहा था

"साखी सबदी दोहरा, कहि किहनी उपखान।
भगति निरूपहि भगत कलि निदहिं वेद पुरान।।'

बाउलो के काव्य की तरह लोक गीतात्मकता या एकतानता भले ही सन्तो के काव्य मे न हो किन्तु अपने क्षेत्र के लोक गीतो की सरसता के साथ गेयता ओर काव्यात्मकता जरूर है। हर दृष्टि से सन्तो की काव्य-धर्मिता कुछ साम्य के बावजूद बाउलो से समृद्ध

च्चम्तरीय है। वि-ार भय स उसका ृष्टात ५ना आच-त नही ल ।।

बौद्ध सहजियो के काल से ही रहस्य की बात करन के लिए कुछ विचित्र उल्टी लगने वाली बाते कही जाने लगीं थीं। इन्हे उलटबॉसी कहा गया। सन्तो ने भी इन उलटबॉसियो का प्रयोग किया। शायद इसीलिए इन सन्तो को रहस्यवादी एव जीवन से बहुत दूर का कवि कहा जाने लगा। बाउलो ने भी ऐसी उलटबॉसियो की रचना की है। सच पूछा जाए तो सन्तो ने मौलिक विचारधारा का तत्र जन-जन के मन मे खडा कर दिया था। जनरुचि के कलात्मक आयाम मे ही इन सन्तो ने नये धर्म की पीठिका तैयार की। इन कवियो की रहस्यात्मकता एक साथ ही सामाजिक और धार्मिक भी है। उनका रहस्य भी जीवन के बीच से ही फूटता है। वे अपनी उलटबॉसियो मे जीवन की विडम्बना को ही प्रस्तुत करना चाहते हैं और इससे भी आगे परम्परित गृह्य रहस्य का मखौल उडाने के लिए ही इस कठिन साधना का उल्टे भावो के माध्यम से प्रस्तुत करना चाहते थे। इनके उदाहरण भी इसी समाज की सामान्यता से ही उद्भूत है।

सन्तो अचरज एक भी भारी पुत्र धरल महतारी।
पिता के सगहि भई बावरी कन्या रहलि कुवारी
खसमहि छोडि ससुर सग गौनी सो किन लेहु विचारी।
भाई के सग सासुर गौनी सासुहि सावति दीन्हा।
ननद भौज परपच रच्यौ है मोर नाम कहि लीन्हा।
समधी के सग नाही आई सहज भई घर वारी।
कहै कबीर सुनो हो सन्तो, पुरूष जन्म भौ नारी।। (कबीरदास)

निश्चय ही जहॉ इस पद मे रहस्य की हठयोग की भावना है उससे ज्यादा उस समाज की विडम्बनाओ की अभिव्यक्ति हुई है जिसमे समाज का व्यभिचार व्याप्त है। लैंगिक सम्पर्क मे ब्राह्मण धर्म के पवित्र हठ के बीच समाज का विषय भोग सकेतित है। अनेक सामाजिक विडम्बनाओ को इन सन्तो ने अपने विविध रचना प्रकारो मे प्रस्तुत करने की कोशिश की है। एक अन्य उदाहरण मे देख सकते हैं।

"चली जात देखी एक नारी तर गागरि ऊपर पनिहारी।
चली जात वह बाटहिवाटा सोवनहार के ऊपर खाटा।।
जाडन मरै सफेदी सौरी खसम न चीन्है घरनि भौ बौरी।
सॉझ सकारे दिया लै बारै खसमहि छॉडि सँवरै लगवारै।।
वाही के रस निसुदिन राची पिया से बात कहै नहि साची।
सोवत छॉडि चली प्रिय अपना ई दुख अब दहुँ कहव कैसना।। (कबीर)

यह तो सामाजिक विडम्बना भी है। जहॉ समाज की उल्टी धारा को समझने का प्रयास किया गया है जहॉ पूरी की पूरी व्यवस्था जिसके लिए बनाई गई है उसी को खा रही है।

इसी क्रम मे बाउलो की उलटबॉसियो को भी देखा जाए। लालन का एक पद देखे

'लीला देखे लागे भय।
नौकार उपर गगा वोझाइ
गगा डागा वेये याय।।" (द्वितीय खड पद ४४)

या पद्मलोचन का एक पद -

"दिन दुपुरे चॉदेर उदय रात पोहान भार
हलो अमावस्याय पूर्णिमार चॉदे तेर प्रहर अधकार।।
सूर्य मामा मरे गेछे वुके मेरे शूल
वामन पाडाय कायेत बुडी माथाय वइछे चूल।
आवार कामरूपेते काका मल
काशीधामे हाहाकार
मयरा-मामीर कुलेर स्वामी वसे रयेछे
तार गर्भेते तिन जनार जन्म हयेछे।
अवार भाद्र-मासेर तेरोय पौषे।
चडक पूजार दिन एवार।" (दे० खण्ड-२ पद ८८)

दुघु के एक पद को उदाहरण रूप मे देखे

"चाँदे चॉदे आछे घेरा
वड से आजगुवि कथा
व्याङे खाय सापेर माथा " (दे० खण्ड २ पद-१५१)

या "दुइ मरा एकत्रे करलो रमण
ताइते छेले एक हलो सृजन।।
जन्म निये खोजे माके
वावा थाके मरार वॉके
हातेर काछे पाय याके
करे सेवन।। ( दे० खण्ड २ पद-१५२)

इस प्रकार हम यह निर्णय ले सकते हैं कि बाउलो की काव्याभिव्यक्ति एव सामाजिक चेतना तथा कुछ धार्मिक चेतना के सन्दर्भ मे हिन्दी के सन्तो से साम्य है। यद्यपि वैषम्य ज्यादा है। सन्त साहित्य के बाद का होने के कारण उससे प्रभावित होना भी सम्भव लगता है। कई बाउलो ने तो कबीर का एव रैदास का प्रतीक रूप मे या दृष्टान्त रूप मे या गुरु मे नामोल्लेख किया है। दोनो साहित्य की तुलना करने पर साम्य एव विभेद अच्छी प्रकार मूल्याकित किया जा सकता है।



## ।। उपसहार।।

●

"बगाल के बाउल और उनका काव्य" विषयक ग्रथ रचना के सन्दर्भ मे नाना विषयो की चर्चा की गयी। बाउल शब्द का तात्पर्य इतिहास, बगाल का राजनीतिक एव साहित्यिक इतिहास आदि की चर्चा प्रसग मे बाउलो का विश्लेषण हुआ। धर्म और साधना प्रसग मे विविध पहलू पर विचार किया गया। दर्शन और साहित्य प्रकरण मे बाउलो का चेतनात्मक आधार और विविध गान (गीत) के उदाहरणो के साथ साहित्यिक स्वरूप की चर्चा की गयी। प्रासगिकता प्रसग मे उनके पदो का समकालीन प्रगामी स्वरूप चित्रित हुआ। आज की समस्याओ का समाधान ही नहीं ढूँढा गया अपितु तत्कालीन रचनात्मक जगत मे बाउल-काव्य की मौलिकता की खोज की गयी। अत में बाउल एव हिन्दी सन्तो की काव्य चेतना धर्म और दर्शन के साम्य एव विभेद की ओर दृष्टि दी गयी। तुलनात्मक अध्ययन हेतु आगे बढने वाले अनुसधित्सुओ के लिए यह अध्ययन मात्र अगुलि निर्देश हो सके-यही इच्छा थी। अब अत मे बाउलो के गीतो की जो सागीतिक विशेषता भाषिक अभिव्यक्ति के रूप मे प्रस्तुत हे उसकी सगीत भाषा यानी स्वर-लिपि दे देना समीचीन समझता हूँ। अत उपसहार मे परिशिष्ट रूप मे बाउलो के कुछ गीतो की स्वर-लिपि तथा कुछ सुलभ चित्रो को देकर इस प्रकरण को समाप्त करना चाहता हूँ। स्वर-लिपि भी ग्रन्थो मे दिए गये प्रकाशित अश से ज्यो की त्यो हिन्दी वर्णों के साथ प्रस्तुत है। भातखण्डे की परम्परा मे ही स्वर-लिपि का निर्देश हुआ है।

●

## ।। स्वर लिपि।।

**बाउल गान एक**

●

से लीला वुझवि क्षेपा केमन क'रे
लीलार यार नाइरे सीमा
कोन खाने कोन् रूप धरे।।
आपनि घर से आपनि घरी
आपनि करे रसेर चुरि
घरे घरे
ओ से आपनि करे म्याजिस्टारी
आवार आपनि वेडाय वेडी प'रे।।
गङ्गाय रइले गङ्गाजल हय
गर्ते गेले कूपजल कय
वेद-विचारे।
तेमनि सॉइर विभिन्न आकार
जानाय पात्र-अनुसारे।।
एके वय अनन्त धारा
तुमि-आमि नाम-वेओरा
भवेर' परे।
अधीन लालन वले केवा आमि
जानले धॉधा येत दूरे।।

●

**रचनाकार लालन फकीर**

**बाउल गान एक की स्वर लिपि**



पा । पा पा -Y II {मा- पा मा । गा गा -सा I
से ली ला ० वु झ वि क्षे पा ०

I सा रे -गा । रे सा -Y I (-Y -Y पा । पा -पा -Y) } II
के म न क रे ० "से ली ला ०'

II { -Y -Y र्सा । र्सा र्सा -Y I पा -Y ना । दा पा -Y I
ली लार् या र ना इ रे सी मा ०

I -Y -Y गा । मा पा मा I गा -Y रे । सा -Y -Y } I
कोन् खा ने कोन् रू प ध रे ० ०

I -Y -Y पा । पा पा -Y II
"से ली ला ०"

II {-Y -Y सा । सा रे गा I गा -Y मा । गा मा -Y I
आप् नि घर् से आ प् नि ध री ०

I -Y -Y पा । ना दा पा I मा पा -मा । गा गा -Y I
आप् नि क रे र से र् चु रि ०

I -Y -Y गा । गा गा -Y I रे -सा -Y । -Y -Y -Y } I
घ रे ध ० रे ० ० ० ० ०

I { -Y -Y र्सा । र्सा र्सा र्सा I पा पा -ना । दा पा -Y I
आप् नि क रे म्या जि स द री ० 

I -Y -Y गा । मा पा मा I गा गा रे । सा -Y -Y } I
आ नि वे डाय् बे डी पो रे ० ०

I -Y -Y पा । पा पा -Y II
"से ली ला ०"



(शेष सब क्रमश तृतीय एव चतृर्थ कली के अनुरूप)

**बाउल गान दो**



वॉका नदीर पिछल घाटे पार हवि कि करे रे
सेथा देखले छवि अवाक हवि यावि दु'वाप वेटाते मरे रे।।
सेथा धीरे धीरे आस्ते आस्ते करते हय गमन
तवे हय ना रे मरण।
यावि दौडोदडि ताडाताडि
प्राण हारावार तरे रे।।
मदन मादन, शोषण स्तम्भन मोहन
पचवाणेर करवे सधान
सेथाय युद्धे यावि तीर छुडिवि
यावि दिवि घरे रे।।
से नदीर सहानवॉधा घाट
तार किवा परिपाट
सेथाय गद्य कालि वसे आछे,
तोरे वलि देवार तरे रे।।
सापेर मुखे भेक नचिये येते चाओ सेथा
सेटा अपूर्व कथा।
गोसॉइ विप्र केदे वले वुझवि कि तार परे रे।।



**रचनाकार गोसॉई विप्र**

**बाउल गान दो की स्वर लिपि**



II ध्र् ध्र् -सा । सा सा -रा I गा -पा पा । -Y पा -धा I
वॉ का o न दी र् पि o छ ल् धा o

I धा -Y -Y । -Y -प धा -ना I -ध्पा -Y पधा । { धा पा -Y I
टे o o o o o o o o ओ ओ पा र्

I गा रा -Y । गा रा -सा I सा -Y -सा } । -Y -Y -Y II
हो वि o कि क o रे o o o o o

II -Y -Y -Y । -Y पा पा I धा -सां सां । सां सां -ना I
o o o o ये था दे ख् ले छ वि o

I धा ना -Y । ना धा -पा I -Y -Y -Y । -Y -Y पा I
अ वा क् ह वि o o o o o o दु

I गा -Y पा । पा पा -Y I पा पा -धा । धा -Y -Y I
वा प वे टा ते o म रे o रे o o

I -Y -Y -Y । -प धा -ना -ध्पा I -Y -Y -पधा । { धा पा -Y I
o o o o o o o o o ओ ओ पा र्

I गा रा -Y । गा रा -सा I सा -Y -Y} । -Y -Y -Y II
ह वि o कि क o रे o o o o o

ⅠⅠ गा गा -Y । गा गा -Y । रा -गा गा । रा -गा गा Ⅰ
धी रे o धी रे o आ स ते आ स ते

Ⅰ -Y -Y -मा । गमगा -रा -Y । रा -Y गा । सा -Y रा Ⅰ
o o o ooo o o क र त ह यू ग

Ⅰ गा -Y -Y । -Y -Y -Y Ⅰ -Y -Y -Y । प धा पा -Y Ⅰ
म o o o o o o o न् त o वे o

Ⅰ गा -Y मा । गा रा -सा Ⅰ मा -Y -Y । -Y -Y -Y Ⅰ
भ य ना रे म o र o o o o o

Ⅰ पा -Y -Y । धा पा -Y Ⅰ धा सा -Y । र्रा र्सा -Y Ⅰ
ण o o आ वि o डा o द डि o

Ⅰ -स र्रा -र्सा -Y । -Y -Y -Y Ⅰ -Y -Y -Y । -Y पा प धा Ⅰ
o o o o o o o o या वि o

Ⅰ धा सा -Y । सा ना -Y Ⅰ धा ना -Y । ना न धा -पा Ⅰ
दा डा o द डि o ता डा o ता डि o o

Ⅰ -Y -Y -Y । पा पा -गा Ⅰ गा -Y पा । पा पा -धा Ⅰ
o o o आ ता न् त्रा ण हा रा वा र

Ⅰ धा -Y धा । -Y -प धा -ना Ⅰ पा -Y धा । धा पा -Y Ⅰ
त o रे o o o o रे o ओ ओ पा र

Ⅰ गा रा -Y । गा रा -सा Ⅰ सा -Y -Y } । -Y -Y -Y ⅠⅠ
ह वि o कि क o रे o o o o o



(शेष सब तृतीय एव चतुर्थ कली के अनुरूप)

**बाउल गान तीन**



सव लोके कय लालन कि जात ससारे।
लालन कय जेतेर कि रूप देखलाम ना ए नजरे।।
छुन्नत दिले हय मुसलमान
नारीलोकेर कि हय विधान ?
वामन चिनि पैतार प्रमाण,
वामनी चिनि कि ध'रे।।
केउ माला, केउ तस्वि गलाय
ताइते कि जात भिन्न वलाय
याओया किवा आसार वेलाय
जेतेर चिन्ह रय कार रे।।
गर्ते गेले कूपजल कय
गगाय गेले गगाजल हय
भूले एक जल से ये भिन्न नय
भिन्न जानात पात्र-अनुसारे।।
जगत् वेडे जेतेर कथा
लोके गौरव करे कथा तथा
लालन से जेतेर फाता
विकियेछे सात वाजारे।।



**रचनाकार लालन फकीर**

## बाउल गान तीन की स्वर लिपि



II { सा -Y गा । मा पा -Y I मा ग मा -गा । रा सा -ना I
स व् लो के क य् ला ल ० न् कि जा त्

I सा -Y सा । सा -Y -Y I -Y -Y । -Y -Y -Y } I
स ङ् सा रे ० ० ० ० ० ० ०

/ -( सां । सां नां सा ना I । ध न सं ना ध I
० ० ला लन् क य् कि रू ० ० ०

I -Y -Y -Y । -Y -Y -Y I -Y -Y सां । सां सां -Y I
० ० ० ० ० प ० ० ला लन् क य्

I ना ना ध । ध पा -Y I ध -Y ध । पा मा -पा I
जे ते र कि रू प् दे ख लाम् ना ए ०

I गमा -Y मा । गा -मा -Y I ग मा -गा -रे । सा -Y -Y II
न ० ज रे ० ० ० ० ० ० ० ० ०
[ध ध ध ना ना -सां सां सां सां -Y

II { -Y -Y गमा । मा मा मा I मा -Y मा । मा मा -Y I
छु न्नत दि ले ह य् मु सल मा न्
-Y -Y सां गां रें सां ध -Y ध ध न स ना -ध

I -Y -Y न ध । ध पा मा I ᵐगा -Y गा । गा ग म गा -रे I
o o मा o री लो केट् ह य् कि वि धा o o o
पा -Y -Y -Y -Y -Y -Y -Y ]

I -सा -Y -Y । -Y -Y -Y I -Y -Y सां । सां सां सां I
o o o o o न् o o वाम् ग चि नि

I ना -Y ना । ।। पा -Y I पा -Y ना । ध पा -Y I
पै o तार् प्र मा ण् वा म् मी चि नि o

I ᵐमा -Y मा । ग मा गा रे I -ग मा -गा रै । ध -Y -Y II
वि o क वे o o o o o o o o o o

●

(शेष अन्य द्वितीय कली के अनुसार)

**बाउल गान चार**



मन पागला रे मनेर आनन्दे हरि गुण गाओ।
हरिगुण गाओ रे पागल कृष्ण गुण गाओ।।
पितृवीजे मातृरजे गुरू दिलो तैरी सेजे
सेइ तरी केन अकूले भासाओ।।
मन दुटि रथेर घोडा नयन दुटि देय पाहारा।
हात दुटि श्रीगुरूर चरणसेवाय दाओ।
चौद्य पोया नौकार गोडा लाहा द्वारा नोका गडा।।
हरि नामेर दादाम जुडे धीरे धीरे वाओ।।
वाहारेर वदरे पाडि बेला आछे तलार दड चारि
एखन केन सेइ जीर्ण तरी घाटे घाटे वाओ।
दीन सुधीर ताइ वलछे भेवे तरी घाटे कि दॉडावे
अपार वेलाय धरले तरी घाटेर किनाराय।।



**रचनाकार दीन सुधीर**

बाउल गान चार की स्वर लिपि

●

सा -Y II -Y सा । रा रा I रा मा -गा -मा I र गा -रा। -Y -Y I
म न् ० पा ग ला रे ० ० ० ० ० ० ० ०

I -Y रा । रा गा I मा पा । मा गा I -रा -Y । रा गा I
० म नेर् ओ न न् दे ० ० ० ह रि

I -Y रा । -गा सा I रा -सा। -Y -Y I -Y -Y -Y । -Y I
० गु ० ण गा ० ० ० ओ ० ० ०

I र्सा र्सा । स र्सा I र्स र्गा र्स र्गा Y। ना -Y ना। ना ना I
ह रि ० गु ण ० ० ० ० ० ० गा ओ रे

I धा -पा। प ना -प ना I -मा मा। -पा पा I धा ना I ध पा -मा I
म ० न ० ० ० ० कृ ष् ण गु ० ण ० ०

I मा -Y । -Y -गा I - र गा -म गा । -रा -सा II
गा ० ० ० ० ० ० ० "म न

II मा मा । -Y गा I मा -Y । -Y -Y I पा र्सा। -ना धा I
पि तृ ० वि जे ० ० ० मा तृ ० र

I ना -धा। -प धा -पा I -Y -Y। -Y -Y I पा धा। ना सा I
जे ० ० ० ० ० ० ० ० गु रू दि ल

-না -र्ग। र्सा -Y I र्स रा -ग रा। - रा र्स ना I ध ना I -' I
o o o o o o o o o o o o तै री o सं

I प ना -प ना । -मा -Y I -Y पा। -Y ना। धा पा। पा ध पा I
जे o o o o o o से इ त री o के न o

I -मा -पा । -Y -Y I -Y -Y। पा पा I -Y ना । ध पा -मा I
o o o o o o अ कू o ले भा o o

I मा -Y। -Y -गा I -र गा -म गा । रा सा II
से o o o o o o ओ "म न"

●

(शेष अन्य द्वितीय कली के अनुरूप)

**बाउल गान   पाँच**



आमि कोथाय पाव तारे
आमार मनेर मानुषे ये रे।
हाराये सेइ मानुषे
तार उद्येशे
देश विदेश
वेडाइ घुरे
लागि सेइ हृदयशशी
सदा प्राण हय उदासी
पेले मन हतो खुशी
देखताम नयन भरे।
आमि प्रेमानले मरछि ज्वले निताइ केमन करे
मरि हाय हाय रे।
ओ तार विच्छेदे प्राण केमन करे
ओरे देख ना तोरा हृदय चिरे।
दिव तार तुलना कि
यार प्रेम जगत् सुशी
हेरिले जुडाय आँखि
सामान्ये कि देखिते पारे तारे।
तारे ये देखेछे
सेइ मजेछे
छाइ दिये ससारे।
मरि हाय हाय रे।

ओ स ना जानि कि कुहक जाने
अलक्ष्ये मन चुरि करे।
कुलमान सब गेल रे।
तबु ना पेलाम तारे
पेमेर लेश नाइ अन्तरे।
ताइते मोरे देय ना देखा से रे।
ओ तार वसत कोथाय
ना जेने ताय
गगन भेवे मरे।
मरि हाय हाय रे।
ओ से मानुषेर उछिश
यदि जानिस्
कृपा करे
आमार सुहृत् हये
व्याथार व्यथित हये
आमाय वले दे रे।



**रचनाकार गगन हरकरा**

**बाउल गान पॉच की स्वर लिपि**



मा ना II { गा गा म गा। रा सा -र सा। ॅसा -Y ॅधा । -Y ध्a ना I
आ मि को था ० यू पा व ० ० ता ० रे ० आ मार

I सा स रा -गा। रा सा -र सा। न्a सा -Y। -रा -गा -Y I
म ने ० र मा नु ० ष ये रे ० ० ० ०

I (-र ग रा -सा -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y मा गा)} I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० आ मि

I -र ग रा -सा -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y सा । सा सा -Y I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० हा रा ये ०

I रा -मा मा। मा मा -Y। पा -Y धा। पा -मा -Y I
से इ मा नु षे ० ता र् उद् दे शे ०

I पा -Y ना। धा पा -Y। -Y -Y -Y। -Y र्सा र्स र्रा
दे श् वि दे शे ० ० ० ० ० आ मि ०

I र्सा -Y ना। धा पा -ध पा। मा पा -Y। गा ग मा -पा II
दे श् वि दे शे ० ० वे डा इ धु रे ० ०

सा। सा सा -र सा II ना् सा र सा। ना् धा -Y। -Y -Y सा। सा सा -रा I
ला गि से ० इ हृ द ० यू श शी ० ० ० न पा पा न

I गा -Y मा। पा म पा -मा। -Y -Y गा। गा सा -रा I
ह य उ दा सी ० ० ० ० पे ले म न्

I गा गा -मा। पा धा -पा। मा मा -Y। मा गा -Y I
ह त ० खु शि ० दि वा ० नि शि ०

I मा मा गा। रा सा -र सा। ना़ सा -Y। -स रा -गा -Y I
दे खि ताम् न य ० न् भ रे ० ० ० ० ०

I -र ग रा -सा -Y। -Y -Y -Y I -Y -Y -Y -Y -Y। -Y पा पा I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० आ मि

I { मा ँधा -Y। धा धा -ना। र्सा -Y र्गा। रा र्सा -Y I
प्रे मा ० न ले ० म ट् छि ज्व ले ०

I ना ना -धा। ना र्सा -Y। ना र्सा -Y। -र्स र्रा -र्गा -Y I
नि वा इ के म न् क रे ० ० ० ० ०

I ( -र्र र्ग र्रा -र्सा -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y ना धा I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० म रि

I ना -Y -Y। -Y -Y -Y। र्सा -न र्स र्स र्स ना। -धा पा गा) } I
हा ० ० ० ० य् हा ० ० य् रे ० ० आ मि

I -र्र र्ग र्रा -र्सा -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y ना ना I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ओ तार्

I ना -Y र्सा। र्सा र्सा -र्रा। र्सा ना र्सा -न धा। पा पा -धा I
वि च् छे दे प्रा ण् के म ० ० न क रे ०

I ना -Y र्सा। र्सा र्सा -र्रा। र्सा ना -Y। धा पा -Y I
वि च् छे दे प्रा ण् के म न् क रे ०

I पा -ना ना। धा पा -Y। मा पा -Y। मा पा -र्सा I
देख् ना तो रा ० हृ द य् ए से ०

I र्स र्र सा -ना ना। धा या -ध पा। मा पा -Y। गा ग मा -पा II
दे ० ० ख् ना तो रा ० ० हृ द य् चि रे ० ०

सा। सा सा -र सा II न्ा सा -र सा। न्ा ध्ा -Y। -Y -Y सा। सा सा -रा I
दि व ता ० र् तु ल ० ० ना की ० ० ० यार् प्रे मे ०

I गा गा -मा। पा म पा -मा। -Y -Y गा। गा सा -रा I
ज ग त् सु खी ० ० ० ० हे रि ले ०

I गा गा -मा। पा धा -पा मा गा -Y। सा गा -Y I
जु डा य् ऑ खि ० सा मा न् ने कि ०

I मा मा गा। रा सा -र सा । न्ा सा -Y। -स रा -गा -Y I
दे खि ते पा रे ० ० ता रे ० ० ० ० ०

I -र ग रा -सा -Y। -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y पा पा I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ता रे

I { मा न् धा -Y। धा धा -ना। र्सा -Y र्गा। र्रा र्सा -Y I
ये दे ० ० खे छे ० से इ म जे छे ०

I ना -Y धा। ना र्सा। -Y ना र्सा -Y। र्स र्रा -र्गा -Y I
छा इ दि ये रा ड सा टे ० ० ० ० ०

न (-र र्ग र्रा -र्सा -Y । -Y -Y -Y । -Y -Y -Y । -Y ना धा I
० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० ० म रि

I ना -Y -Y। -Y -Y -Y। र्सा -न र्स र्रा र्स ना। -धा पा गा) } I
हा ० ० ० ० य् हा ० ० य् रे ० ० ता रे

I -र्र गां रां -सां -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y ना ना I
o o o o o o o o o o o o ओ से

I ना -Y सां । सां सां -रां। सां न सां -न धा। पा पा -धा I
ना o जा नि की o कु ह o o क् जा ने o

I पा ना -Y। धा पा -Y। मा पा -Y। मा पा -सां I
अ ल क् ये म न् चु रि o क रे o

I र्स र्र र्स ना -Y। धा पा -ध पा। मा पा -Y। गा ग मा -पा II
क o o टा क् मे म o न् चु रि o क टे o o

सा। सा सा -र सा II ना -सा र सा। ना धा -Y। -Y -Y सा। सा सा -रा I
कु ल मा o न् स र् गे o ल रे o o o त वु ना o

I गा गा -मा। पा म पा -मा। -Y -Y गा। गा सा -रा I
पे ला म् ता टे o o o o प्रे मेट् ले श्

I गा -Y मा । पा धा -पा। मा -गा गा। सा गा -Y I
ना इ अन् त रे o ता इ ते मो रे o

I मा -Y गा। रा सा -र सा ना सा -Y। -स रा -गा -Y I
दे य् ना दे खा o o से रे o o o o o

I -र ग रा -सा -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y पा पा I
o o o o o o o o o o o o ओ तार्

I { मा न्धा -Y। धा धा -ना। सां -Y गां रां सां -Y I
व स द् को धा य् ना o जे ने ता य्

I ना ना -धा । ना सां -Y। ना सां -Y। र्स रा -गां -Y I
ग ग न् भे वे o म रे o o o o o

I (-र्ं गं रां -सां -Y। -Y -Y -Y। Y Y Y। Y ना ना ।
o o o o o o o o o o o o म रि

ना -Y -Y। -Y -Y -Y। सां -न सं रां स ना। धा पा गा )} I
हा o o o o य् हा o o य् रे o ओ ता र्

-र्ं गं रां सां -Y। -Y -Y -Y। -Y -Y -Y। -Y ना ना I
o o o o o o o o o o o o ओ से

I ना ना सां। सां सां -रां। सां न सां -न धा। पा पा धा I
मा नु षेर् उद् दि श् य दि o o o जा निस् से

I ना ना सां। सां सां -रां। सां ना -Y। धा पा -Y I
मा नु षेर उद् दि श् य दि o जा नि स्

I पा ना -Y। धा पा -Y। मा पा पा। मा पा सां I
कृ पा o क रे o व ले दे वे आ मार्

I सं रं सां ना -Y। धा पा -ध पा। मा पा पा। मा पा सां I
सु o o हृ द् ह ये o o व ले दे रे व थार्

I सं रं सां ना -Y। धा पा -ध पा। मा पा -Y। गा ग मा -पा II
व्य o o थि त् ह ये o o व ले o दे रे o o

●

## सन्दर्भ ग्रन्थ सूची



१ बगला साहित्येर सम्पूर्ण इतिवृत्ति असित कुमार वन्द्योपाध्याय (प्रथम पर्व प्राचीन युग) द्वितीय सस्करण। १९६८

२ बगलार साहित्येर सक्षिप्त इतिहास, भूदेव चौधुरी प्रकाशक जानकी नाथ वसु बुकलैण्ड प्राइवेट लि। शकर घोष लेन कलकत्ता ६/ द्वितीय सस्करण १८६२

३ बागलार बाउल काव्य ओ दर्शन, सोमेन्द्र नाथ वन्द्योपाध्याय बुकलैण्ड प्राइवेट लि। शकर घोष लेन, कलकत्ता ६/१५ अगस्त १९६४

४ बागलार बाउल ओ बाउल गान अध्यापक उपेन्द्र नाथ भट्टाचार्य श्री प्रह्लाद कुमार प्रामाणिक ओरिएण्ट बुक कम्पनी, सि २६-३१ कालेज स्ट्रीट मार्केट कलकत्ता १२/ नववर्ष १३७८ (बगला सम्वत्) ई सन् १९७१

